कर जोड़ के, जिनराज का स्मरण किया ॥ ६ ॥ इन्होंने अवतार ले, सत्य धर्म को प्रगट किया । चौथमल होवे सुखी, जिनराज का स्मरण किया ॥ ७ ॥

तर्ज़ पूर्ववत् ।

## ग़ज़ल सत्संग की ।

लाखों पापी तिर गए, सत्संग के परताप से । छिन में बेड़ा पार है, सत्संग के परताप से ॥ टेर ॥ सत्संग का दरिया भरा, कोइ न्हाले इस में आनके । कटजाय तन के पाप सब, सत्संग के परताप से ॥ १ ॥ लोह का सुवर्ण बने, पारस के परसंग से । लट की भंवरी होती है, सत्संग के परताप से ॥ २ ॥ राजा परदेशी हुवा, कर खून में रहते भरे । उपदेश सुन ज्ञानी हुवा, सत्संग के परताप से ॥ ३ ॥ संयती राजा शिकारी, हिरन के मारा था तीर । राज्य तज साधू हुवा, सत्संग के परताप से ॥ ४ ॥ अर्जुन माला कारने, मनुष्य की हत्या करी । छः मास में मुक्ति गया, सत्संग के परताप से ॥ ५ ॥ एलायची एक चोर था, श्रेणिक नामा भूपति । कार्य सिद्ध उनका हुवा, सत्संग के परताप से ॥ ६ ॥ सत्संग की महिमा बडी, है दीन दुनियां बीच में । चौथमल कहे हो भला, सत्संग के परताप से ॥ ७ ॥

तर्ज़ पूर्ववत्.

## गज़ल नवयुवकों की।

उठो श्रादर कस कमर, तुम धर्म की रक्षा करो। श्री वीर के तुम पुत्र होकर, गीदड़ों से क्यों डरो ॥ टेर ॥ दुर्गति पड़ते जो प्राणी, को धर्म का आधार है। यह स्वर्ग मुक्ति में रखेगा, धर्म की रक्षा करो ॥ १ ॥ धर्मी पुरुष को देख पापी, गज स्वान वत् निन्दा करे। दो सिंह मुआफिक जवाब दो, तुम धर्म की रक्षा करो ॥ २ ॥ धन को देकर तन रखो तन देकर रखो लाज को। धन लाज, तन अर्पण करो, तुम धर्म की रक्षा करो ॥ ३ ॥ माता पिता भाई, जंवाई, दोस्त फिर तो डर नहीं। प्रचार धर्म से मत हटो, तुम धर्म की रक्षा करो ॥४॥ धैर्य का धारो धनुष्य, और तीर मारो तर्क का। कुयुक्ति खंडन करो. तुम धर्म की रक्षा करो ॥ ५ ॥ धर्मसिंह मुनि, लवजी ऋषि लोकाशाह संकट सहा। धर्म को फैला दिया, तुम धर्म की रक्षा करो ॥ ६ ॥ गुरू के परसाद से, कहे चौथमल उत्साहियों। मत हटो पीछे कभी, तुम धर्म की रक्षा करो ॥ ७ ॥

तर्ज़ पूर्ववत्.

## गज़ल नौजवानों के जगाने की।

अय जवानों चेतो जल्दी, करके कुछ दिखलाइयो। उठो

अब बांधो कमर तुम करके कुछ दिखलाइयो ॥ टेर ॥ किस नींद में सोते पड़े, क्या दिल में रखा सोच के, बेकार वक्त मत गमावो, करके कुछ दिखलाइयो ॥ १ ॥ यश का डंका बजा, इस भूमि को रोशन करो । ऐश में भूलो मती, तुम कर के कुछ दिखलाइयो ॥ २ ॥ हिम्मत विना दौलत नहीं दौलत विना ताकत कहां । फिर मर्द की हुर्मत कहां, करके तो कुछ दिखलाइयो ॥ ३ ॥ हिक़ारत की नज़र से, सब देखते तुम को सही । मरना तुम्हें इस से बेहतर, करके कुछ दिखलाइयो ॥ ४ ॥ जापान यूरप देश ने, कीनी तरक्की किस क़दर । वे भी तो इन्सान है, करके तो कुछ दिखलाइयो ॥५ ॥ उठर के गफ़लत का पड़दा, सुधारलो हालत सभी । इन्सान को मुश्किल नहीं, करके तो कुछ दिखलाइयो ॥ ६ ॥ जो इरादा तुम करो तो, बीच में छोडो मती । मज़बूत रहो निज कोल पर, करके तो कुछ दिखलाइयो ॥ ७ ॥ नीति, रीति, शान्ति क्षमा कर्त्तव्य में मशगूल रहो । खुद और का चाहो भला, करके तो कुछ दिखलाइयो ॥ ८ ॥ काम अपना जो बज़ाना, तो लोकों से डरना नहीं । उत्साह से बढते चलो करके तो कुछ दिखलाइयो ॥ ९ ॥ सन्तान का चाहो भला रंडी नचाना छोडदो । वृद्ध, बाल विवाह बंद करो, करके तो कुछ दिखलाइयो ॥१०॥ फिज़ूल ख़र्ची दो मिटा, मुंह फूट का काला करो । धर्म जाति की उन्नति, करके तो कुछ दिखलाइयो ॥ ११ ॥ दुनियां अ-

ब्वल सुधर जा तो दीन कोई मुश्किल नहीं। चौथमल कहे इस लिये करके तो कुछ दिखलाइयो ॥ १२ ॥

तर्ज़ पूर्ववत्।

## गज़ल नेक नसीहत की।

दिल सताना नहीं रवा, यह खुदा का फरमान है। खास इबादत के लिये, पैदा हुआ इन्सान है॥ टेर॥ दिल बडी है चीज़ जहां में, खोल के देखो चशम। दिल गया तो क्या रहा, मुर्दा तो वह स्मशान हैं॥ १ ॥ जुल्म जो करता उसे, हाकिम भी यहां पर दे सज़ा। मुआफ हरगिज़ होता नहीं, कानून के दरम्यान है॥ २॥ जैसे अपनी जान को आराम तो प्यारा लगे। ऐसे गैरों को समझ तूं, क्यों बना नादान है॥ ३॥ नेकी का बदला नेक है, यह कुरान में लिखा सफा। मत बदी पर कस कमर, तूं क्यों हुआ बेईमान है॥ ४॥ बे गुफ्तगु दोजख में, गिरफ्तार तो होगा सही। नहीं गिनती है वहां पर, राजा या दीवान है॥ ५ ॥ बैठ कर तू तख्त पर गरीबों की तूं नहीं सुनी। फरिश्ते वहां पीटते, होता बड़ा हैरान है॥६॥ गले कातिल के वहां फेरायगा लेके छुरा। इन्सान होके नहीं गिनी कहो यह भी कोई जान है॥ ७॥ रहम को लाके जरा तूं, सख्त दिलको छोडदे। चौथमल कहे हो भला, जो इस तरफ कुछ ध्यान है॥ ८॥

तर्ज़ पूर्ववत् ।

## ग़ज़ल क्रोध ( गुस्सा ) निषेध पर ।

आदत तेरी गई बिगड़, इस क्रोधके परताप से। अज़ीज़ों को बुरा लगे, इस क्रोध के परताप से ॥ टेर ॥ दुश्मन से बढ़ कर है यही, मोहब्बत तुड़ावे मिनिट में । सर्प मुआफिक डरे तुझसे, क्रोध के परताप से ॥ १ ॥ सलवट पड़े मुंह पर तुरत कम्पे मानिन्द जिन्दके । चश्म भी कैसे वने, इस क्रोध के परताप से ॥ २ ॥ जहर या फांसीको खा, पानीमेंपड़ कई मर-गये । वतन कर गये तर्क कई, इस क्रोध के परताप से ॥ ३ ॥ बाल बच्चों को भी माता क्रोध के वश फैंकदे । कुछ सूझता उसमें नहीं, इस क्रोधके परतापसे ॥ ४ ॥ चंडरुद्र आचार्यकी, मिसाल पर करिये निगाह । सर्प चंडकोसा हुवा इस क्रोध के परताप से ॥ ५॥ दिल भी काबू नहीं रहे, नुकसान कर रोता वही । धर्म कर्म भी नहीं गिने, इस क्रोध के परताप से ॥६॥ खुद जले परको जलावे विवेककी हानि करे । सूख जावे खून उसका, क्रोध के परताप से ॥ ७ ॥ जनके लिये हँसना बुरा, चिरागको जैसे हवा । क्यों इन्सान के हकमें समझ, इस क्रो-ध के परताप से ॥ ८ ॥ शैतानका फरजन्द यह और जाहिलों का दोस्त है । वदकार का चाचा लगे, इस क्रोधके परतापसे ९ ॥ इबादत फाका कसी, सब खाक में देवे मिला । दो-

जम का मुंह देखेगा, इस क्रोध के परताप से ॥ १० ॥ चा-
ण्डाल से बदतर यही, गुस्सा बड़ा हराम है । कहे चौथमल-
कब हो भला, इस क्रोध के परताप से ॥ ११ ॥

तर्ज़ पूर्ववत् ।

## गज़ल गरूर ( मान ) निषेधपर ।

सदा यहां रहना नहीं तूं, मान करना छोडदे । शहनशाह
भी नहीं रहे तू मान करना छोडदे ॥ टेर ॥ जैसे
खिले हैं फूल गुल्शन में, अज़ीज़ों देखलो । आखिर तो
वह कुम्हलायगा, तूं मान करना छोडदे ॥ १ ॥ नूर से वे पूर
थे, लाखों उठाते हुक्म को । सो ख़ाक में वे मिल गये, तूं
मान करना छोडदे ॥ २ ॥ परशु ने क्षत्री हने, शम्भूम ने मारा
उसे । शम्भूम भी यहां नहीं रहा, तूं मान करना छोडदे ॥ ३ ॥
कंस जरासिंध को, श्री कृष्ण ने मारा सही । फिर जर्द
ने उनको हना, तूं मान करना छोडदे ॥ ४ ॥ रावण से इन्दर
दबा, लक्ष्मण ने रावण को हना । न वह रहा न वह रहा, तूं मान
करना छोडदे ॥ ५ ॥ रब्ब का हुक्म माना नहीं, अज़ाज़िल
काफिर बन गया । शैतान सब उसको कहे, तूं मान करना
छोडदे ॥ ६ ॥ गुरू के परसाद से कहे, चौथमल प्यारे सुनो ।
आजिज़ी सब में बड़ी, तूं मान करना छोडदे ॥ ७ ॥

तर्ज़ पूर्ववत् ।

## ग़ज़ल दगाबाज़ी ( कपट ) निषेध पर ।

जीना तुझे यहां चार दिन तूं दगा करना छोडदे । पाक रख दिल को सदा तूं दगा करना छोडदे ॥ टेर ॥ दगा कहो या कपटजाल फरेब या तिरघट कहो । चीता चोर कबानवत्, तूं दगा करना छोडदे ॥ १ ॥ चलते उठते देखते, बोलते हँसते दगा । तोलने और नापने में, दगा करना छोडदे ॥ २ ॥ माता कहीं बहनें कहीं, पर नार को छलता फिरे । क्यों जाल कर ज़ाहिल बने, तूं दगा करना छोडदे ॥३॥ मर्द की औरत बने, औरत का ना पुरुष हो । लख चोरासी योनि भुगते, दगा करना छोडदे ॥ ४ ॥ दगा से आ पोतना ने, कृष्ण को लिया गोद में । नतीज़ा उसको मिला, तूं दगा करना छोडदे ॥ ५ ॥ कौरवों ने पांडवों से, दगा कर जूवा रमी । हार कौरवों की हुई, तूं दगा करना छोडदे ॥ ६ ॥ कुरान पुरान में है मना, कानून में लिखी सज़ा । महावीर का फ़रमान है, तूं दगा करना छोडदे ॥ ७ ॥ शिकारी करके दगा, जीवों की हिंसा वह करे । मंजार और बुग कपट से हो, दगा करना छोडदे ॥ ८ ॥ इज्जत में आता फ़रक, भरोसा कोई नहीं गिने । मित्रता भी टूट जाती, दगा करना छोडदे ॥ ९ ॥ ... । लेजायगा, तूं गौर कर इस पर जरा । चौथमल

कहे सरल हो, तूं दगा करना छोडदे ॥ १० ॥

तर्ज पूर्ववत् ।

## गज़ल सबर ( संतोष ) की ।

सबर नर को आती नहीं, इस लोभ के परताप से । लाखों मनुष्य मारे गये, इस लोभ के परताप से ॥ टेर ॥ पाप का वालिद वडा, और जुल्म का सरताज़ है । वकील दोजख का वना, इस लोभ के परताप से ॥ १ ॥ अगर शहनशाह वने, सर्व मुल्क तावे में रहे । तो भी ख्वाहिश नहीं मिटे, इस लोभ के परताप से ॥ २ ॥ जाल में पत्ती पड़े, और मच्छी कांटे से मरे । चोर जावे जेल में, इस लोभ के परताप से ॥ ३ ॥ ख्वाव में देखा न उसको, रोगी क्यों नहीं नीच हो । गुलामी उस की करे, इस लोभ के परताप से ॥ ४ ॥ काका भतीजा भाई माई, वालिद या वेटा सज्जन । वीच कोर्ट के लड़े, इस लोभ के परताप से ॥ ५ ॥ शम्भूम चक्रवर्त्ती राजा, सेठ सागर की सुनो । दरियाय में दोनों मरे, इस लोभ के परताप से ॥ ६ ॥ जहां के कुल माल का, मालिक वने तो कुछ नहीं । प्यारी तज परदेश जा इस लोभ के परताप से ॥ ७ ॥ वाल वच्चे वेच दे, दुख दुर्गुणों की खान है । सम्यक्त्व भी रहती नहीं, इस लोभ के परताप से ॥ ८ ॥ कहे चौथमल सत्गुरू वचन, संतोष इसकी है दवा । और नसीहत नहीं लगे, इस लोभ के परताप से ॥ ९ ॥

तर्ज़ पूर्ववत् ।

## गज़ल कुव्यसन निषेध पर ।

लाखों व्यसनी मर गए, कुव्यसन के परसंग से । अय अज़ीज़ो बाज आओ, कुव्यसन के परसंग से ॥ टेर ॥ प्रथम जूआ है बुरा, इज्जत धन रहता कहां । महाराज नल वनवास गए, कुव्यसन के परसंग से ॥ १ ॥ मांस भक्षण जो करे, उसके दया रहती नहीं । मनुस्मृति में लिखा, कुव्यसन के परसंग से ॥ २ ॥ शराव यह खराव है इन्सान को पागल करे । यादवों का क्या हुवा, कुव्यसन के परसंग से ॥ ३ ॥ रण्डी बाज़ी है मना, तुम से सुता उन के हुवे । दामाद की गिनती करे, कुव्यसन के परसंग से ॥ ४ ॥ जीव सताना नहीं रवा, क्यों कत्ल कर कातिल बने । दोजख़ का मिजमान हो, कुव्यसन के परसंग से ॥ ५ ॥ माल जो पर का चुरावे, यहां भी हाकिम दे सजा । आराम वह पाता नहीं, कुव्यसन के परसंग से ॥ ६ ॥ इश्क बुरा परनार का, दिल में जरा तो गौर कर । कुछ नफ़ा मिलता नहीं, कुव्यसन के परसंग से ॥ ७ ॥ गांजा चड़स चण्डू अफीम, और भंग तमाखू छोडदो । चौथमल कहे नहीं भला, कुव्यसन के परसंग से ॥ ८ ॥

तर्ज़ पूर्ववत् ।

## गज़ल द्यूत ( जूवा ) निषेध पर ।

कदर जो चाहे दिला तूं, जूवा बाजी छोडदे । सर्व व्य-सन (बदकार) का सरदार है, तूं जूवा बाजी छोडदे ॥ टेर ॥ इश्क इसका है बुरा, नापाक दिल रहता सदा । रंजो गम की खान है, तू जूवा बाजी छोडदे ॥ १ ॥ द्रौपदी के चीर छीने, पा-एडवों के देखते । राज्य भी गया हाथ से, तूं जूवा बाजी छो-डदे ॥ २ ॥ महान् राजा नल से, वनवास मे फिरते फिरे और तो क्या चीज़ है, तूं जूवा बाजी छोडदे ॥ ३ ॥ अक़्ल तेरी गुम करे, सत्य धर्म से करती जुदा । धनवान को नि-र्धन करे, तूं जूवा बाजी छोडदे ॥ ५ ॥ मकान और दुकान जेवर, रखे गिरवे जायके । मा बाप जोरू नहीं कहे, तूं जूवा बाजी छोडदे ॥ ६ ॥ कई बावे बन गये, कई कम उमर में मर गये । फ़ायदा कुछ भी नहीं, तू जूवा बाजी छोडदे ॥ ७ ॥ दुनियां का रहे नहीं दीन का, गुरू का रहे नहीं पीर का । नर जनम भी जावे निफल, तूं जूवा बाजी छोडदे ॥ ८ ॥ गुरू के परसाद से, कहे चौथमल सुन तो जरा । मान ले आराम होगा, जूवा बाजी छोडदे ॥ ९ ॥

तर्ज़ पूर्ववत् ।

## गज़ल गोश्त ( मांस ) निषेध पर ।

सख़्त दिल हो जायगा तूं, गोश्त खाना छोडदे । रहम फिर रहता नहीं तूं, गोश्त खाना छोडदे ॥ टेर ॥

दिल में न रहे, तो रहेमान फिर रहता है कैबे। वह बशरें फिर कुछ नहीं, तूं गोश्त खाना छोडदे ॥ १ ॥ जिस चीज़ से नफ़रत करे, वह ही गोश्त का पैदाश है। वह पाक फिर कैसे हुवा, तूं गोश्त खाना छोडदे ॥ २ ॥ गौ बकरे बैल भैंसा, लाखों कई कट गए। दूध दही महँगा हुवा, तूं गोश्त खाना छोडदे ॥ ३ ॥ दूध में ताकत बडी, वह गोश्तमें है-भी नहीं। पूँछले कोई डाक्टरों से गोश्त खाना छोडदे ॥ ४ ॥ गोश्त खोर हैवान का चिन्ह, मिलता नहीं इन्सान में। नेक स्वादी मत बने तूं, गोश्त खाना छोडदे ॥ ५ ॥ कुरान के अन्दर-लिखा, खुराक आदम के लिये। पैदा किया गेहूं मेवा, तूं-गोश्त खाना छोडदे ॥ ६ ॥ कत्ल हैवानात के बिना, गोश्त कहो कैसे मिले। कातिल निज्जात पाता नहीं, तूं गोश्तखाना छोडदे ॥ ७ ॥ जैन सूत्रके बीचमें, महावीर का फरमान है। मांस आहारी नर्क जा तूं, गोश्त खाना छोडदे ॥८॥ जिसका मांस खाता यहां, वह उसको वहां पर खायगा। मनु ऋषि भी कहगए, तूं गोश्त खाना छोडदे ॥९॥ नफस हरगिज़ नहीं मरे, फिर इबादत होती कहां। चौथमल की मान नसीहत, गोश्त खाना छोडदे ॥ १० ॥

तर्ज़ पूर्ववत्।

## गज़ल शराब निषेध पर।

अकल भ्रष्ट होती पलक में, शराब के परताप से। लाखों

घर गारत हुवे ( बरबाद हुवे ), शराब के परताप से ॥ टेर ॥ शराबी शोख़ महा बुरा, खुदकी खबर रहती नहीं। जाना कहां आवे कहां, शराब के परताप से ॥ १ ॥ इज्जत और दानिशमंदी, जिस पर दे पानी फिरा। धनवान कई निर्धन बने, शराबके परताप से ॥ २ ॥ बकते २ हँस पड़े और, चौंक के फिर रो उठे। बेहोश हो हथियार ले, शराब के परताप से ॥३॥ चलते२ गिर पडे, कपड़ा हटा निर्लज्ज बने। मक्खियें भिनक मुंह पर करें, शराब के परताप से ॥ ४ ॥ जेवर को लेवे खोल लुच्चे, ले जेब से पैसे निकाल। कुत्ते देवे मूत मुह पर, शराब के परताप से ॥ ५ ॥ इन्साफ़ को करते अदल जो, हज़ार की रक्षा करें। खुद की रक्षा नहीं बने, शराब के परताप से ॥ ६॥ कम उमर में मर गये, कई राज्य राजों का गया। यादवों का क्या हुवा इस, शराब के परताप से ॥ ७ ॥ नशे से पागल बने, पुलिस भी लेवे पकड। कानून से मिलती सज़ा, शराब के परताप से ॥ ८॥ आठ आने वह कमावे, खर्च रुपये का करे। चोरी को फिर वह करे, शराब के परताप से ॥९ ॥ जैन वैष्णव, मुसलमान, अंजील में भी है मना। कई रोगी बनगये, शराब के परताप से ॥ १० ॥ चौथमल कहे छोडदे तू, मान ले प्यारे अज़ीज़। आराम कोई पाता नहीं, शराब के परताप से ॥ ११ ॥

तर्ज़ पूर्ववत् ।

## गज़ल रण्डीबाजी निषेध पर ।

अय जवानों मानो मेरी, रण्डीबाजी छोड दो । कपट का भंडार है, तुम रण्डीबाजी छोड दो ॥ टेर ॥ पौशाक उम्दा जिस्म पर सज, पान से मुंह को रचा । टेढ़ी निगाह से देखती तुम्हें, रण्डीबाजी छोड दो ॥ १ ॥ धन होवे किस कदर, इस चिन्ता में मशगूल रहे । मतलब की पूरी यार है । तुम रण्डीबाजी छोड दो ॥ २ ॥ काम अन्ध पुरुष को, मकड़ी के मुआफिक फांसले । गुलाम अपना वह बनावे, रण्डीबाजी छोड दो ॥३॥ विषय अन्ध होके सभी, वह माल घर का सौंप दे । मतलब बिना आने न दे, तुम रण्डीबाजी छोड दो ॥ ४ ॥ इस की सोहबत में बडों का, बडप्पन रहता नहीं । पानी फिरावे आबरू पर, रण्डीबाजी छोड दो ॥ ५ ॥ सुज़ाक गर्मी से सड़े, मुंह पर दमक रहती नहीं । कमज़ोर हो कई मरगए, तुम रण्डीबाजी छोड दो ॥६ ॥ भरोसा कोई नहीं गिने, धर्म कर्म का होता है नाश । चौथमल कहे अय रफीको, रण्डी-बाजी छोड दो ॥ ७ ॥

तर्ज पूर्ववत् ।

## गज़ल शिकार निषेध पर ।

।।ह दिल होजायगा, शिकार करना छोडदे । कातिल

बने मत अय दिला, शिकार करना छोडदे ॥ टेर ॥ क्यों जुल्म कर जालिम बने, पापों से घट को क्यों भरे । दिन चार का जीना तुझे, शिकार करना छोडदे ॥ १ ॥ सूअर सांभर रोज़ हिरन, खरगोश जङ्गल के पशू । इन्सान को देखी डरे, शिकार करना छोडदे ॥ २ ॥ तेरा तो एक खेल है, और उसके तो जाते हैं प्राण । मत खून का प्यासा बने, शिकार करना छोडदे ॥ ३ ॥ बे कसूरों को सतावे, खौफ तूं दाता नहीं । बदला फिर देना पडे, शिकार करना छोडदे ॥ ४ ॥ जैसी प्यारी जान तुझको, ऐसी गैरों की भी जान । रहम ला दिल में जरा, शिकार करना छोडदे ॥ ५ ॥ जितने पशु के बाल हैं, उतने जन्म कातिल मरे । मनुस्मृति देखले, शिकार करना छोडदे ॥ ६ ॥ हैवान आपस में लड़ाना, निशाना लगाना जान का । हदीस में लिखा मना, शिकार करना छोडदे ॥ ७ ॥ गर्भवती हिरनी को, श्रेणिक ने मारा तीर से । वह नर्क के अन्दर गया, शिकार करना छोडदे ॥ ८ ॥ खून से होती नरक, श्रीवीर का फरमान है । चौथमल कहे समझ ले, शिकार करना छोडदे ॥ ९ ॥

तर्ज़ पूर्ववत्

## गज़ल चोरी निषेध पर ।

इज्जत तेरी घट जायगी, तूं चोरी करना छोडदे । मान

ले ससीहत मेरी, तूं चोरी करना छोडदे ॥ टेर ॥ माल देखी गैर का, दिल चोर का आशक हुवे । साफ नियत नहीं रहे, तूं चोरी करना छोडदे ॥ १ ॥ निगाह उसकी चौतरफ, रहती है मानिंद चील के । परतीत कोई नहीं गिने, तूं चोरी करना छोडदे ॥ २ ॥ पुलिस से छिपता रहे, एक दिन तो पकड़ा जायगा । बैंत से मारे तुझे, तूं चोरी करना छोडदे ॥ ३ ॥ नापने में तोलने में, चोरी महसूल की करे । रिशवत भी खाना है यही, तूं चोरी करना छोडदे ॥ ४ ॥ हराम पैसों से कभी, आराम तो मिलता नहीं । दीन दुनियां में मना, तूं चोरी करना छोडदे ॥ ५ ॥ नुकसान गर किस के करे तो, आह लगती है ज़बर । खाक में मिल जायगा, तूं चोरी करना छोडदे ॥६ ॥ सबर कर पर माल से, हक बात पर कायम रहे । चौथमल कहता तुझे, तूं चोरी करना छोडदे ॥ ७ ॥

तर्ज़ पूर्ववत्

## गज़ल परनार निषेध पर ।

लाखों कामी पिट चुके, परनार के परसंग से । मुनिराज कहे सब बचो, परनार के परसंग से ॥ टेर ॥ दीपक की लो ऊपर, पड पतंग मरता है सही । ऐसे कामी कट मरे, परनार के परसंग से ॥ १ ॥ पर नार का जो हुश्न है, मानो अग्नि के सा । तन धन सब को होमते, परनार के परसंग से ॥२॥

झूठे निवाले पर लुभाना, इन्सान को लाज़िम नहीं । सुज़ाक गर्मी से सडे, परनार के परसंग से ॥ ३ ॥ चारसो सत्ताणुवां कानून मे, लिखा दफ़ा । सज़ा हाकिम से मिले, परनार के परसंग से ॥ ४ ॥ जैन सूत्रों में मना, मनुस्मृति देखलो, कुरान बाइबल में लिखा, परनार के परसंग से ॥ ५ ॥ रावण कीचक मारे गए, द्रौपदी सिया के वास्ते । मणीरथ मर नर्क गया, परनार के परसंग से ॥ ६ ॥ जहर बुझी तलवार से, अबन मुल्ज़िम बदकारने । हज़रत अली पर वहार की, परनार के परसंग से ॥ ७ ॥ कुत्ते को कुत्ता काटता, कत्ल नर नर को करे । पल में मोहब्बत टूटती, परनार के परसंग से ॥ ८ ॥ किसलिये पैदा हुवा, अय बेहया कुछ सोच तूं । कहे चौथमल अब सब्र कर, परनार के परसंग से ॥ ९ ॥

तर्ज पूर्ववत् ।

## गज़ल ( बद सोबत निषेध पर ) ।

अगर चाहे आराम तो, जाहिल की सोबत छोडदे । मान ले नसीहत मेरी, जाहिल की सोबत छोडदे ॥ टेर ॥ अगर अक्लमन्द है, होशियार जो है तूं दिला । भूल के अखत्यार मत कर, जाहिल की सोबत छोडदे ॥ १ ॥ जाहिल से मिलता रत रहे, मानिंद शक्कर सीर के । भाग मुआफिक तीर के जाहिल की सोबत छोडदे ॥ २ ॥ दुश्मन भी अक्लमंद बेहतर, होवे जाहिल दोस्त के । परहेज़गारी है भली, जाहिल "

सोवत छोडदे ॥ ३ ॥ फलवद के जाहिलों से, नेकी तो मिलती नहीं। सिवा कोल बद के नहीं सुने, जाहिल की सोवत छोडदे ॥ ४ ॥ रहम दिल का पाक पन, इबादत भी नहीं हो। ईमान भी जावे विगड़, जाहिल की सोवत छोडदे ॥ ५ ॥ जाहिल तो आखिर ए दिला, दोज़ख के अन्दर जायगा। नेक आकबत कम बने, जाहिल की सोवत छोडदे ॥ ६ ॥ नशा पीना जुल्म करना, लड़ना लेना नींद का। गरूर आदत जाहिलों की, जाहिल की सोवत छोडदे ॥ ७ ॥ जाहिलपन की दवा मियां, लुकमान के घर में नहीं। सिविल सर्जन के हाथ क्या, जाहिल की सोवत छोडदे ॥ ८ ॥ गुरु के परसाद से, कहे चौथमल तूं कर निगाह। आलिम की सोवत कर सदा, जाहिल की सोवत छोडदे ॥ ९ ॥

तर्ज पूर्ववत्।

## गज़ल ( कुसंप ) फूट निषेध पर।

लाखों घर गारत हुए, इस फूट के परताप से। सम्प गया इस देश से, इस फूट के परताप से ॥ टेर ॥ इल्म हुनर ईमान इज्जत, हमदर्दी गई कर विदा। हिंसक धुर्त्त कामी बने, इस फूट के परताप से ॥ १ ॥ जहां सम्प वहीं सम्पति, जहां फूट वहां सम्प कहां। अजब लीला होगई, इस फूट के [illegible]प से ॥२॥ मोहताज दौलतमन्द हुए, कई राज्य राजों का [illegible] इंडिया बरबाद हुवा, इस फूट के परताप से ॥ ३ ॥

॥ श्रीमद्वीरायनमः ॥

# अथ चौबीसी पद

## लिख्यते ॥

---

॥ढाल उमादे भटियाणी ए देशी ॥ श्री आ दीस्वर स्वामी हो प्रणमु सिरनामी तुम भणी॥ प्रभु अंतरजामी आप मोपर म्हैर करी जै हो मेटी जै चिंतामन तणीमांरा काटो पुराकृत पा ष ॥ श्री आदीस्वर स्वामी हो प्रणमुँ सिरनामी तुम भणी॥टेर॥१॥ आदि धरम की कीधी हो भर्तषेत्र सर्पणी कालमैं प्रभु जुगला धरम नि वार पहिला नरवर १ मुनिबर हो २ तिर्थंकर३ जिनहूवा ४ केवली ५ प्रभु तीरथ थाप्या चार

श्री ॥२॥ मामरू दिव्या थारी हो गज होदै मु
क्ति पधारिया तुम जनम्या ही परमाण पिता
नाभ म्हाराजा हो भव देव तणो कर नर थया
प्रभु पाम्यां पद निरबाण ॥श्री॥३॥ भरतादिक
सौ नँदन हो वे पुत्री ब्राह्मी सुँदरी ॥ प्रभु ए
थारा अंग जात सगला केवल पाया हो समा
या अविचल जोत में केइ त्रिभुवन में विख्या
त ॥४॥श्री॥ इत्त्यादिक वहू तारया हो जिन
कुल में प्रभु तुम ऊपना केइ आगम में अधि
कार और असंख्या तारया हो ऊधारया सेवक
आपरा प्रभू सरणाही साधार॥५॥श्री॥असरण
सरण कहो जैहो प्रभु विरधे विचारो सायवा
केइ अहो गरीब निवाज सरण तुम्हारी आयो
हो हूं चाकर निज चरना तणो म्हारी सुणिये
अरज अवाज॥६॥श्री॥ तू करुणा कर ठाकुर

हो ॥ प्रभु धरम दिवाकर जग गुरू केई भव
दुषदुकृतटालबिनयचंदनें आपौहोप्रभु निजगुण
पतसासतप्रभूदीनानाथदया।ला७।श्री।इति।१॥
ढाल ॥ कुविसन मारग माथैरे धिग २॥ ए देशी
श्री जिन अजित नमौ जयकारी तुम देवनको
देवजी जय सत्रु राजा नैं बिजिया राणा कौ
आतम जात तुमेवजी ॥१॥श्री जिन अजित
नमौ जयकारी ॥ टेर ॥ दूजा देव अनेरा जग
में ते मुझ दायन आवैजी ॥ तहमन तह चित्त
हमनैं एक तुहीज अधिक सुहावैजी ॥श्री।२।
सेव्या देव घणा भव २ मैंतो गिण गरज न
सारीजी ॥ अबकै श्रीजिन राज मिल्यौ तू पू
रण पर उपगारीजी ।३।श्री॥ त्रिभुवन में जस
उज्वल तेरो फैल रह्यो जग जानेंजी ॥ बंदनीक
पूजनीक सकल को आगम एम बखानेंजी ॥

।४।श्री।तू जग जीवन अँतरजामी प्राग आधार पियारोजी ॥ सब विधिलायक संत सहायक भगत बछल वृध थारोजी ॥ ५ ॥ श्री ॥ अष्ट सिद्धि नव निद्धि को दाता तो सम अवर न कोईजी ॥ बधै तेज सेवक को दिन २ जेथ तेथ जिम होइजी ॥ श्री ॥ ६॥ अनंत ग्यान दर्शण संपति ले ईश भयो अविकारीजी ॥ अविचल भक्ति विनै चँद कूँ देओ तो जाणूँ रिझवारीजी श्री॥७॥इति॥२॥ढाल॥ आज मारा पासजी ने चालो वँदन जइए।एदेशी॥आज म्हारा संभव जिनके हित चितसूं गुणगासां ॥ मधुर २ स्वर राग अलापी गहरे साद गूँजासां राज ॥ आ ज म्हारा संभव जिनके हित चितसूं गुण गा- सां ।आ॥१॥ नृप जितारथ सैन्या राणी तासुत सेवक थासां ॥ नवधा भक्त भाव सौं करनै

प्रेम मगन हुई जासां राज ॥ आ०॥२॥ मन
वच काय लाय प्रभु सेती निस दिन सास उ
सासां । संभव जिनकी मोहनी मूरति हिये नि
रंतर ध्यास्यां राज । ३ ॥ आ०॥ दान दयाल
दीन बँधव के खाना जाद कहासां । तनधन
प्रान समरपी प्रभु कों इन पर वेग रिझासां
राज॥आ०॥४॥ अष्ट कर्म दल अति जोरावर
ते जीत्यां सुख पासां ॥ जालम मोहमार कौ
जामैं साहस करी भगासां राज ॥ आ०॥५॥
ऊबट पँथ तजी दुरगति को सुभगति पंथ
सँभासां ॥ आगम अरथ तणे अनुसारैं अनु
भव दसा अभ्यासां राज । आ०॥६॥ काम क्रोध
मद लोभ कपट तजि निजगुणसुं लवलासां॥
विनैचँद सँभव जिन तूठो आवा गवन मिटा
सां राज आ० ।७ इति ३ ढाल। आदरजीवषीम्या

गुण आदर ॥ एदेशी ॥ श्री अभिनँदन दुःख निकँदन बँदन पूजन योग्यजी ॥ श्री ॥ संवर राय सिधारथा राणी जेहनो आतम जातजी प्रान पियारो साहिब साचौ तुहा जो मात नै तातजी ॥श्री॥ २ ॥ केई यक सेब करै शंक की केइ यक भजै मुरारिजी॥ गन पति सूर्य उमाकेई सुमेर हूं सुमरूँ अबिकारजी॥श्री॥देव कृपा सू पामें लछमी सौ इन भव कौ सुख जी ॥ तो तूठां इन भव पर भव में कदे इन व्यापै दुःखजी ॥श्री॥४॥ जदपी इन्द्र नरिन्द्र निबाजे तदपी करत निहारजी॥तुं पुजनीक नरिन्द्र इन्द्र कौ दीनदयालकृपालजी॥श्री॥५॥ जब लग आवागमन न छूटै तब लग करों अरदासजी ॥ संपति सहित ग्यान समकित गुण पाऊँ हढ बिसवासजी ॥श्री॥६॥ अधम

उधारन वृरुद तिहारो जोवो इण संसारजी॥ लाज बिनैचंद की अब तौनैं भव निधिपार उतारजी॥श्री॥७॥इति॥४॥ढाल॥ श्री सीतल जिन साहिबाजी ॥ एदेशी ॥ सुमति जिणेसर साहिबाजी॥ मेगरथ नृप नौ नंद॥ सू मंगला माता तणौजी तनय सदां सुख कंद॥१॥ प्रभू त्रिभवन तिलोजी ॥ आंकडी

सुमति सुमति दातार ॥ महा महिमानिलोजी ॥ प्रणमूँ बार हजार ॥ प्रभु त्रिभुवन तिलोजी ॥२॥प्रभू०॥ मधुकर नो मन मोहियौ जी॥ मालती कुसम सुवास॥ त्युं मुजमन मोह्यो सही ॥ जिन महिमा कवि मास॥३॥ प्रभु०॥ ज्यूं पंकज सूरज मुखीजी ॥ बिकसै सूर्य्य प्रकाश ॥ त्युं मुज मनडो गह गहे ॥ कबि जिन चरित हुलास॥४॥प्रभू०॥ पपइयौ

पीउ पीउ करैजी ॥ जानें तृषारितु मेह ॥ त्यूं
मोमन निस दिन रहै ॥ जिन सुमरन सू नेह
॥५॥प्रभु॥ काम भोगनी लालसाजी ॥ थिरता
न धरै मन्न ॥ पिण तुम भजन प्रतापथी ॥
दाझै दुरमति बन्न ॥६॥प्रभु०॥ भवनिधि पार
उतारियेजी॥भगत बच्छल भगवान॥ विनैचं
दकी वीनती मानौ किरपानिधान।७।प्र०इति५।

ढाल ॥ सांभ कैसे गज को फँद छुडायो
एदेशी ॥ पदम प्रभु पावन नाम तिहारो॥टेर॥
जदपि झीवर भील कसाई । अति पापिष्ट ज
मारो ॥ तदपि जीव हिंसा तज प्रभु भज ॥
पावैंभवदधि पारो॥१॥पदम॥गौ ब्राह्मण प्रमदा
बालक की॥मोटी हित्या च्यारो॥ तेहनो करण
हार प्रभु भजनै ॥ होत हित्या सु न्यारो ॥
२॥ पदम०॥ वेश्यां चुगल चंडाल जुवारी ॥

घोर महाभट मारो ॥ जो इत्यादि भजै प्रभु
तोने ॥ तो नृबृते संसारो ॥३॥ पदम०॥ पाप
पराल को पुंज बन्यों अति ॥ मानू मेरु अ-
कारो ॥ ते तुम नाम हुताशन सेती ॥ सह
ज्या प्रजलत सारो ॥ ४ ॥पदम॥ परम धर्म
को मरम महारस॥सो तुम नाम उचारो॥या
सम मंत्र नहीं कोई दूजो ॥ त्रिभुवन मोहन
गारो ॥ ५ ॥ पदम ॥ तो सुमरण बिन इण
कलजुग में ॥ अवरन को आधारो॥मैं बलि
जाऊ तो सुमरन पर॥दिन २ प्रीत बधारो॥
॥६॥पदम०॥कुसमा राणा को अंग जात तुं॥
श्रीधर राय कुमारो॥विनैचंद कहे नाथ निरं
जन जीवन प्रान हमारो ॥७॥पद०इति॥६॥
ढाल ॥ प्रभुजी दीन दयाल सेवक सरणें
आयो ॥ एदेसी

प्रतिष्ट सैन नरेस्वर कौसुत्त प्रथवी तुम मह तारी ॥ सगुण सनेही साहिब सांचौ ॥ सेवक नें सुखकारी ॥१॥ श्रीजिन राज सुपास पूरो आस हमारी ॥ आकंडी

धरम काम धन मुक्त इत्यादिक। मन वांछित सुखपूरो ॥ बार २ मुझ बिनती ऐही ॥ भव भव चिंता चूरो ॥२॥ श्री जिन॥जगत सिरोमणि भगत तिहारी॥कल्प बृक्ष सम जाणु पूरण ब्रह्म प्रभु परमेश्वर भव भव तुनें पिछाणु ॥ ३ ॥ श्रीजिन ॥ हूं सेवक तुं साहब मेरो ॥ पावन पुरुष बिग्यांनी ॥ जनम जनम जित थित जाऊं तौ पालै प्रीति पुरानी॥४॥ श्रीजिन ॥ तारन तरन अरु असरन सरनको बिरदइसो तुम सोहै ॥ तो सम दीन दयाल जगत में इन्द्र नरिन्द्र न को है ॥ ५॥श्री ॥

सँभूरमण बडौ समुद्रौ मैं ॥ सैल सुमेरू बि: राजै ॥ तू ठाकुर त्रिभुवन में मोटा ॥ भगत कियादुष भाजै ॥ ६ ॥ श्री जिन ॥ अगम अगोचर तूं अविनासी अलष अषंड अरू- पी ॥ चाहत दरस बिनैचंद तेरो । सत चित आनँद सरूपी ॥ ७ ॥ श्री जिनराज सुपास पूरो आस हमारी ॥ इति ॥७॥

ढाल ॥ चौकनी देशी ॥

जय जय जगत सिरोमणी हूँ सेबकने तूँ धणी ॥ अब तौसूँ गाढी बणी ॥ प्रभु आसा पूरौ हमतणी ।१॥ मुझ म्हेर करौ ॥ चँद प्रभू जग जीवन अँतरजामी ॥ भव दुःष हरौ ॥ सु णिये अरज हमारी ॥ त्रिभुवन स्वामी ॥ टेर॥ चँद पुरी नगरी हती ॥ म्हासेन नामा नरपती तसुराणी ॥ श्री लषमां सती ॥ तसुँ नँदन तू

चढती रती ॥२॥ मुझ॥ तूँ सरबज्ञ महाज्ञाता॥ आतम अनुभव को दाता ॥ तो तूठां लही ये सुखसाता ॥ धन २ जे जग में तुम ध्यात ।३। मुझ म्हैर ॥ सिव सुख प्रारथना करसूँ उज्वल ध्यांन हिये धरसूँ॥रसना तुम महिम॥ करसूँ ॥ प्रभु इम भवसागर से तिरसूँ।४।मुझ॥ चँद चकोरन के मनमें॥गाज अवाजहू वेघनमें ॥पय अभिलाखा ज्यों त्रियतनमें॥त्यों वसियो तूँ मो चितवन में ॥५॥ जो सुनजर साहिब तेरी ॥ तो मानों बिनती मेरी ॥ काटौ भरम करम बेरी॥ प्रभु पुनरपि नहि परूं भव फेरी॥ ॥६॥मुझ म्हैर ॥ आतम ज्ञान दसा जागी॥ तुम सेती मेरी लौ लागी ॥ अन्य देव भ्रमना भागी ॥ विनैचँद तिहारौ अनुरागी॥ ॥ मुझ म्हैर ॥ चँद प्रभु जग जीवन

अँतरजामी भव दुषहरो ॥ इति ॥८॥

ढाल॥ बुढापो बैरी आवीयो हो॥ काकँदी नगरी भली हो ॥ श्री सुग्रीव नृपाल ॥ रामा तसु पट रागनी हो ॥ तस सुत परम कृपाल ॥१॥ श्री सुविध जिणेसर वँदिये हो ॥

आँकडी ।

त्यागी प्रभुता राजनी हो ॥ लीधो सँजम भार ॥ निज आतम अनुभावथी हो । पाम्या प्रभु पद अविकार ।श्री॥२॥ अष्ट कर्म नो राजवीहो ॥ मोह प्रथम क्षय कीन ॥ सुध समकित चारित्रनो हो ॥ परम क्षायक गुणलीन ॥३॥ श्री ॥ ज्ञानावरणी दर्सना वरनी हो ॥ अँतराय के अँत॥ ज्ञान दरसन बल ये त्रिहूँ हो प्रगट्या अनँता अनँत ॥श्री॥ अव्या बाह सुख पामीयाहो । वेदनी करम खपाय ॥ अव

गाहण अटल लहीहो ॥ आठ क्षै करनैं श्री
जिन राय ॥५॥ श्री० ॥ नाम करम नौ क्षै
करीहो ॥ अमूर तिक कहाय ॥ अगुर लघू-
पण अनुभव्याहौ ॥ गौत्र करम मुकाय॥६॥
श्री ॥ आठ गुणा कर ओलष्याहौ ॥ जात
रूप भगवँत॥ विनैचंद के उरबसौ हौ ॥ अह
निस प्रभु पुष्पदंत ॥ ७ ॥ इति ॥९॥

ढाल ॥ जिंदवारी देशी ॥

श्री दृढरथ नृपतो पिता॥नँदा थारी माय।
रोम रोम प्रभुमो भणो सीतल नाम सुहाय
॥१॥ जय जय जिन त्रिभुवन धणी ॥ करुणा
निध करतार ॥ सेव्यां सुर तरु जेहवो ॥
वँछित सुख दातार ॥ २ ॥ जय० ॥ प्राण
पियारो तू प्रभु पति भरतापति जेम॥लगन
नेरँतर लगरही ॥ दिन दिन अधिको प्रेम

॥जय०॥३॥सीतल चँदन नीपैं जपतां तिस दिन जाप ॥ बिषै कषायना ऊपनै ॥ मेटौ भव दुखताप ॥ ४ ॥ जय० ॥ आरत रुद्र प्रणाम थी उपजै चिंता अनेक॥ते दुख कापो मानसी ॥ आपौ अचल बिबेक ॥५॥जय०॥ रोगादिक क्षुधा त्रिषा॥सब सस्त्र अस्त्र प्रहार सकल सरीरी दुख हरौ ॥ दिलसूँ बिरुद बिचार ॥जय॥ ६॥ सुप्रसन होय सीतल प्रभू तू आसा बिसराम ॥ बिनैचँद कहै मो भणी दीजै मुक्ति मुकाम ॥ ७ ॥ जय जय जिन त्रिभुवन धणी सेव्या सुरतरू जेहवौ॥बँछत सुख दातार ॥जय०॥इति॥१०॥

ढाल ॥ राग काफी देसी होरी की॥

चेतन जाण कल्यांण करन कौ ॥ आन मिल्यो अबसररे ॥ सास्त्र प्रमान पिछान प्रभू

गुन ॥ मन चंचल थिर कररे ॥ १ ॥ श्री अंस जिनंद सुमररे ॥

टेर। सास उसास विलास भजन को ॥ दृढ विस्वास पकररे ॥ अजपा ध्यास प्रकाश हिये बिच ॥ सो सुमरन जिन बररे ॥ २ ॥ श्री ॥ कँद्रप क्रोध लोभ मद माया ॥ ए सबही पर हररे ॥ सम्यक्क दृष्टि सहज ॥ सुख प्रगटे ॥ ज्ञान दशा अनुसररे ॥ ३ ॥ श्री अंस ॥ झूँठ प्रपँच जीवन तन धन अरू ॥ सजन सनेही घररे ॥ छिनमें छाड चलें पर भव कूँ ॥ बँध सुभा सुभ थिररे ॥ श्री ॥ ४ ॥ मानस जनम पदारथ जिनकी ॥ आसा करत अमररे ॥ तें पूरव शुकृत करिपायौ ॥ धरम मरम दिलधररे ॥ ५ ॥ ॥ श्री ॥ विश्नसेन नृप विस्नाराणी को नँदन तू न विसररे ॥ सहजे मिटे अज्ञान अविद्या

मुकत पंथ पग भररे ॥६॥श्री॥ तूं अबिकार बिचार आतम गुन ॥ भ्रम जंजाल मपररे ॥ पुद्गल चाय मिटाय बिनैचंद ॥ तुं जिन तैन अवररे ॥ ७ ॥ श्री ॥इति॥११ ॥

ढाल फूलसी देह पलक में पलटै ॥

एदेशी ॥प्रणमूं वास पूज्य जिन नायक॥ सदां सहायक तूं मेरो ॥ टेर ॥ बिषमी बाट घाट भयथानक ॥ परमासय सरनो तेरो ॥ खल दल प्रबल दुष्ट अति दारुण चौतरफ दियै घेरो ॥ तौ पिण कृपा तुम्हारी प्रभुजी ॥ अरियनभी प्रगटै चैरो ॥ २ । प्रणमु० । बिकट पहार उजार बिचालै । चोर कुपात्र करै हेरो । तिण बिरियां करिये तो सुमरण ॥ कोई न छीन सकै डेरो ॥३॥ प्रणमु ॥ राजा पात साह कोइ कोपै अति तफाम करै छेरो

तदपी तू अनुकूल हूवैतो ॥ छिनमें छूट जाय केरौ ॥ ४ ॥ प्रणमू० ॥ राकस भूत पिसाच डांकिनी ॥ संकनी भय नावैं नेरौ ॥ दुष्ट मुष्ट छल छिद्र न लागै ॥ प्रभु तुम नाम भज्यां गहरौ ॥ प्रणमू ॥ ५ ॥ बिस्फोटक कुष्टादिक संकट ॥ रोग असाध्य मिटै देहरौ॥ बिष प्यालौ अमृत होय प्रगमें ॥ जो बिस बास जिनँद करौ ॥ ६ ॥ प्रणमु० ॥ मात जया वसु नृप के नंदन ॥ तत्व जथारथ बुध प्रेरौ ॥ कर जोरि बिनैचँद बिनवै ॥ बेग मिटै मुझ भव फेरौ ।७। प्रणमु बास पूज्य जिन नायक सदां सहायक तुम मेरौ ॥१२॥ इति॥

ढाल अहो शिवपुर नगर सुहावणो ।एदेशी॥ विमल जिणेसर सेविये ॥ थांरी बुध निर्मल व्हायरे॥जी॥ बिषय बिकार बिसार नै॥ तूं

मोहनी करम खपायरे ॥ १ ॥ जीवा० ॥

आँकडी ॥

सुषम साधारण पणौ ॥ परतेक बनास पती मायरे ॥ जीवा० ॥ छेदन भेदन तैसही॥ मर मर ऊपज्यौ तिण कायरे ॥जीवा० ॥२॥ काल अनंत तिहागम्यौ ॥ तेहना दुख आ-गमथी सँभालरे ॥ जीवा० ॥ पृथ्वी अप्प तेउ वायुमें ॥ रह्यौ असँष्या २ तौ कालरे ॥ जीवा० ॥३॥ एकेन्द्री सूँ बेंद्रीथयौ ॥ पुन्याइ अँनती वृधरे ॥ जीवा० ॥ सनीपचेंद्री लगें पुनबंध्या ॥ अनँता अँनता प्रसिधरे ।जीवा। ॥४॥ देव नरक तिरजँच में ॥ अथदा माणस भवनीचरें ॥ जीवा ॥ दीन पणें दुष भोगव्या । इणपर चारों गति बीचेर ॥ जीवा ॥ ५ ॥ अबकै उत्तम कुल मिल्यौ ॥ भेट्या उत्तम

गुरू साधुरे ॥जीवा॥ सुण जिन बचन सनेह
सू ॥ समकित ब्रत आराधरे ॥ जीवा ॥ ६॥
पृथ्वी पति कीरति भानु को ॥ सामाराणी
को कुमाररे ॥ जीवा ॥ बिनैचँद कहेते प्रभू॥
सिर सेहरो हिवडारो हाररे ॥ जीवा ॥ १३ ॥

ढाल बिगा पधारोरे म्हलथी ॥

एदेशी ॥ अनँत जिनेसर नित नमो ॥
अद्भुत जोत अलेष॥ ना कहिये ना देखिये
जाके रूप न रेख ॥ १ ॥ अनँत ॥ सुखसूर्थी
सुख्यम प्रभू चिदानंद चिद्रूप ॥ पवन सबद
आकासथी ॥ सुख्यम ज्ञान सरूप॥२॥अनँत॥
सकल पदारथ चिंतवुं ॥ जेजे सुक्षम जाय।
तिणथी तु सुक्षम महा ॥ तो सम अवर न
आय ॥३॥ अनंत ॥ कवि पंडित कह कह
कै ॥ आगम अर्थ विचार ॥ तौ पिण तुम

अनुभव तिको ॥ न सके रसनां उचार ॥४॥
अनँत ॥ पर्मनँ श्री सुख सरस्वती ॥ देवि
आपो आप ॥ कहि न सकै प्रभु तुम अस्तु
ती ॥ अलख अजपा जाप ॥ ५ ॥ अनँत॥
मन बुध बांणी तौ बिखै ॥ पहुचैनहीं लगार ।
साखी लोका लोकनो ॥ निराविकलप निरा
कार ॥६॥अनँत॥मातु जसा सिंहरथ पिता॥
तसु सुत अनंत जिनद॥बिनैचंद अब ओ-
ळख्यो साहिब सहजा नँद॥७॥अनंत॥इति॥१४॥

ढाल आज नहैं जोरे दीसै नाहलौ ॥

एदेशी ॥ धरम जिणेसर मुज हिवडै बसो
प्यारो प्राण समान ॥ कबहूं न विसरूं हो ॥
चितारूँ नहीं ॥ सदा अखंडत ध्यान ॥ १ ॥
धरम० ॥ ज्यूं पनिहारी कुँभ न वीसरै ॥ नट
वो चारित्र निदान ॥ पलक न बिसरै हो पद

गुरु साधुरे ॥जीवा॥ सुण जिन बचन समेह सू ॥ समकित व्रत आराधरे ॥ जीवा ॥ ६॥ पृथ्वी पति कीरति भानु कौ ॥ सामाराणी कौ कुमाररे ॥ जीवा ॥ बिनैचँद कहेते प्रभू॥ सिर सेहरौ हिवडारौ हाररे ॥ जीवा ॥ १२॥

ढाल बिगा पधारौरे म्हलथी ॥

एदेशी ॥ अनँत जिनेसर नित नमो ॥ अद्भुत जोत अलेष॥ ना कहिये ना देखियें जाके रूप न रेख ॥ १ ॥ अनँत ॥ सुखमथी सुख्यम प्रभू चिदानंद चिद्रूप ॥ पवन सबद आकासथी ॥ सुख्यम ज्ञान सरूप॥२॥अनँत॥ सकल पदारथ चिंतवुं ॥ जेजे सुक्षम जोय। तिणथी तु सुक्षम महा ॥ तो सम अवर न कोय ॥३॥ अनंत ॥ कवि पंडित कह कह थके ॥ आगम अर्थ बिचार ॥ तौ पिण तुम

अनुभव तिको ॥ न सके रसना उवह्र ॥४॥
अनँत ॥ पभनैं श्री सुख सरस्वती ॥ देवि
आपै आप ॥ कहि न सकै प्रभु तुम अस्तु
ती ॥ अलख अजपा जाप ॥ ५ ॥ अनँत॥
मन बुध बांणा तो विखै ॥ पहुचैनहीं लगार ।
साखी लोका लोकनो ॥ निराविकलप निरा
कार ॥६॥अनँत॥मातु जसा सिंहरथ पिता॥
तसु सुत अनंत जिनद॥विनैचंद अब ओ-
लख्यो साहिब सहजा नँद॥७॥अनंत॥इति॥१४॥

ढाल आज नहैं जोरे दीसै नाहलै ॥

एदेशी ॥ धरम जिणसर मुज हिवडै बसो
प्यारो प्राण समान ॥ कबहूं न विसरूं हो ॥
चितारूँ नहीं ॥ सदा अखंडत ध्यान ॥ १ ॥
धरम० ॥ ज्यूं पनिहारी कुँभ न वीसरै ॥ नट
वो चरित्र निदान ॥ पलक न विसरै हो पद

मनि पिउमणी।।चकवि न विसरैरे भान।।२।।
धरम० ।। ज्यूँ लोभी मन धनकी लालसा ।।
भोगी के मन भोग ।। रोगी के मन माने
औषधी ।। जोगी के मन जोग ।।३।।धरम०।।
इणपर लागी हो पूरण प्रीतडी ।। जाव जीव
परियँत ।। भव भव चाहूं हो न पडै आंतरो
भय भँजन भगवंत ।।४।। धरम ।। काम क्रोध
मद मच्छर लोभथी ।। कपटी कुटिल कठोर।।
इत्यादि अवगुण कर हूँ भर्यौ ।।उदै कर्मकेरे
जोर ।। ५ ।। धरम ।। तेज प्रताप तुमारौ पर-
गटे ।। मुज हिवडा में रे आय ।। तो हूँ आ
तम निज गुण संभालनैं।अनँत वली कहिवाउं।।
।। ६ ।। धरम० ।। भानू नृप सुब्रत्ता जननी
तणो ।। अँग जात अभिराम ।। बिनैचंद
नैरेवल्लभ तूं प्रभु ।। सुध चेतन गुण धाम ।।

॥ ७ ॥ धरम जिणे० ॥ १५ ॥इति॥

ढाल ॥ प्रभुजी पधारो हो नगरी हमतणी एदेशी ॥ बासु सैन नृप अचला पटरागनी॥ तसु सुत कुल सिणगार हो सोभागी जनमति सँति करी निजदेसमें ॥ मरी मार निवार हो ॥ १ ॥ सोभागी० ॥ सँत जिनेसर साहिब सोलमो० ॥ आंकडी

संति दायक तुम नाम हो ॥ सोभागी॥तन मन वचन सुधकर ध्यावता ॥ पूरै सघली हामहो ॥ २ ॥ सोभागी ॥ विघन न व्यापै तुम सुमरन कीयां ॥ नासै दारिद्र दुखहो ॥ सोभागी० ॥ अष्ट सिद्ध नव निद्ध मिलै ॥ प्रगटै नवला सुक्ख हो ॥ ३॥ सोभागी० ॥ जेहनै सहाइक सँत जिनँद तु ॥ तेहनै कुमी यन काय हो ॥ सोभागी ॥ जेजे कारज मन

में ते बढे ते ते सफला थाय हो ।सोभागी०।
॥ ४ ॥ दूर दिसावर देश प्रदेशमें ॥ भटके
भोला लोक हो ॥ सोभागी ॥ सानिधकारी
सुमरन आपरो ॥ सहजे मिटै सो कहो ॥५॥
आगम साख सुणी छै एहवी ॥ जो जिण
सेवक होय हो ॥ तेहनिआसा पूरै देवता ॥
चौसठ इन्द्रादिक सोय हो ॥ ६ । सोभागी।
भव भव अंतरजामी तुम प्रभु ॥ हमने छै
आधार हो॥ बेकरजोर बिनचंद विनवेआपो
सुख श्री कार हो।' सोभागी ॥७॥१६॥इति॥

ढाल रेखतो॥ कुंथु जिण राज तू ऐसो ॥
हीं कोई देवता जैसो ॥
टेर ॥ त्रिलोकी नाथ तूँ कहिये ॥ हमारी
ह दृढ गहिये ॥ १ ॥ कुंथु० ॥ भवो दधि
वतो तारो ॥ कृपा निधि आसरो थारो ॥

भरोसे आपको भारी ॥ विचारो विरद उप
गारी ॥ २ ॥ कुंथु० ॥ उमाहो मिलन को
तौसै ॥ नराखौ आतरो मौसै ॥ जिसी सिधि
अवस्था तेरी ॥ तिसी चेतन्यता मेरी॥ ३ ॥
कुंथु० ॥ करम भ्रम जाळ को दपट्यौ ॥ विषे
सुख ममत में ळपट्यौ । भ्रम्यों हूं चिहूं गति
मांहीं ॥ उदैकर्म भ्रमकी छांही ॥ ४ ॥ कुंथु ॥
उदै कौ जोर है जौळूं ॥ न छूटै विषै सुख
तोळूं ॥ कृपा गुरु देवकी पाई ॥ निजातम
भावना आई ॥ कुंथु ॥ ५॥ अजव अनुभूति
उरजागी ॥ सुरति निज सूर्य में लागी ॥
तुमाहि हम एकतो जाणूं ॥ छतै भ्रम
कलपना मानूं ॥ ६ ॥ श्री देवी सूर नृप
नँदा ॥ अहो सरवज्ञ सुखकंदा ॥ विनैचद
ळीन तुम गुन में ॥ न व्यापै अविद्या उन

मैं ॥ ७ ॥ कुंथु जिन राज० ॥इति॥१८॥

ढाल अलगी गिराली ॥

एदेशी ॥ तु चेतन भज अरह नाथनें ॥ ते प्रभु त्रिभवन राय ॥ तात सुदरसण देवी माता ॥ तेहनों पुत्र कहाय ॥ १ ॥ साहिब सीधो ॥ अरह नाथ अविनासी सिव सुख लीधो ॥ बिमल विज्ञान बिलासी॥१॥साहिब० कोड जतन करता नहीं पामें ॥ एहवी मोटा माम ॥ ते जिन भक्ति करि नै लहिये ॥ मुक्ति अमोलक ठाम ॥ २ ॥ साहिब० ॥ समकितसहित कीयां जिन भगता ॥ ज्ञान दरसन चारित्र ॥ तप बीरज उपियोग तिहांरा ॥ प्रगटे परम पवित्र ॥४॥ साहिब ॥ सो उपियोग सरूप चेतोनंद ॥ जिनवर ने तू एक ॥ द्वैत अविद्या विभ्रम मेटो ॥ वाधे

सुध विवेक ॥ ५ ॥ साहिब ॥ अलप अरूप अखँडित अविचल । अगम अगोचर आपै॥ निर विकल्प निकलँक निरँजन॥अदभुत जोतिअमापै॥६॥साहिब॥ओलख अनुभव अमृत याकौं ॥ प्रेम सहित निज पीजै ॥ हूँ तूं छोड विनैचँद अँतस ॥ आतम राम रमीजै। साहिब सोधौ ७ ॥ १८ ॥इति॥

ढाल लावणी ॥

मल्लि जिन बाल ब्रह्मचारी ॥ कुँभ पिता पर भावती मईया तिनकी कूमारी ॥ मल्लि० ॥

आँकडी

मानी कूँख कँदरा माँहि॥उपना अवतारी॥ मालती कुसुम मालनी बांछा ॥ जननी उर धारी ॥ १ ॥ म० ॥ तिणथी नाम मल्लि जिन थाप्यो ॥ त्रिभुवन प्रिय कारी॥ अद्भुत

चरित्र तुम्हारो पूछुंजी ॥ भेद धरयो नारी ॥ ॥म०॥३परणन काज जान सज आए॥भूपति छे:भारी ॥ सिहला पुरी घेरि चौतरफा॥सैना बिस्तारी॥म०॥३॥ राजा कुँभ प्रकासी तुमपै। कीतक बिधसारी ॥ छेहूँनृप जान करी तो पर नन्न ॥ आया अंहकारी ॥ म० ॥ ४ ॥ श्री सुख धीरप दीध पिताने ॥ राषै हुशियारी ॥ पुतली एक रची निज आकृत ॥ थोथी ढकवारी ॥ म० ॥ ५ ॥ भोजन सर्स भरासा पुतली ॥ श्रीजिण सिण गारी ॥ भूपति छहूँ बुलाया मँदिर वीच वहू नपारी ॥ म० ॥ ६ ॥ पुतली देख छहूँ मोह्या अबसर बीचारी ॥ ढाक उघार नौ पुतली को ॥ भभक्यौ अनबारी॥म० ॥ दुस्सह दुर्गन्ध सही नहीं जावै ॥

उठ्या नृप हारी॥तब उपदेश दियो श्रीमुखसूँ॥ मोह दूसाटारी ॥ म० ॥ ८ ॥ महा असार उदारक देही ॥ पुतली इव प्यारी ॥ सगकियां पटकें भव दुख में नारि नरक वारी ॥म०।९॥ नृप छहूँ प्रति बोधे मुनि होय ॥ सिवगत सँभारी ॥ बिनैचँद चाहत भव भव में ॥ भक्ति प्रभुधारी ॥ १० ॥ म० ॥ ११ ॥इति॥

ढाल चेतरे चेतरे मानवी ।

एदेशी ॥ श्रीमुनि सुब्रत साथबा दीन दयाल देवां तणा देवके ॥ तारण तरण प्रभू तो भणी उज्वल चित सुमरूं॥ नितमे के ॥ १ ॥ श्री मुनि सुब्रत साहिबा ॥ हूँ अपराधी अनादि को ॥ जनम २ गुना किया भरपूर के ॥ लूटिया प्राण छः कायजा सेविया पाप अठार करूरकै ॥ श्री मुनि सुब्रत साहिबा

॥२॥ पूरन असुभकर्म्मव्यता ॥ ते हमना प्रभू तुम बिचारकै ॥ अधम उधारण बिरध छौ॥ सरन आयो अब कीजियै सारके॥ श्री सुनि सुब्रत सा.बा ॥३॥ किंचित पुन्य प्रभावथा इणभव आलखियोजिन धर्म्म कै ॥ नृबृतु नरक निगोदथी एहवो अनुग्रह करो पर ब्रह्म के ॥ ४ ॥ श्री ॥ साधूपणो नहिं संग्रहो श्रावक बृत न कीया अंगीकार कै ॥ आदरया तौन अराधिया ॥ तेहथी रुलीयो हूं अनंत संसार कै ॥ ५ ॥ श्री मुनि सुब्रत साहिबा० ॥ अब सम कित ब्रत आदरयौ ॥ पे आराधक उतरूपारकै ॥ जनम जीत लौ हुवै ॥ इणपर बीनवूं वार हजार ॥ ६ ॥ श्री मुनि सुब्रत साहिबा ॥ सुम- ात्रिपसुत पिता॥धन धन श्रीपदमावती

मायकै ॥ तसु सुत त्रिभुवन तिलक हुँ ॥ बंदत बिनैचँद सीस निवाय के ॥ श्री मुनि सुव्रत साहिबा० ॥७॥ २० ॥इति॥

ढाल ॥ सुणियोरे बाबा कुटिल मँजारी तोता लेगई ॥

एदेशी ॥ बिजैसैन नृप बिप्राराणी ॥ नेमी नाथ जिन जायौ ॥ चौसठ इन्द्र कियौ मिल उत्सब सुरनर आनँद पायोरे॥ १ ॥ सुज्ञानी जीवा भजलै किन इक बिसमैाम० ॥

आँकडी

भजन किया भवभवना दुकृत ॥ दुख दो भाग मिटजावै ॥ काम क्रोध मद मच्छर त्रिसना ॥ दुरमत निकट न आवैरे ॥ २ ॥ सुज्ञानी जीवा० ॥

जीवादिक नव तत्व हीये धर॥ गेय हेय

समुझीजे ॥ तीजी उपादेय उलखाने ॥ समकित निरमल कीजेरे ॥ सुज्ञानी० ॥ ३ ॥ जीव अजीव बंध एतीनूं ॥ गेय जथारथ जानौ ॥ पुन्य पाप आस्रव पर हरिये हेय पदारथमानोंरे ॥ सुज्ञानी०॥४॥संवर मोष निर्जरा ये निज गुण ॥ उपादेय आदरिये।कारन कारज समझ भली विधि ॥ भिन भिन निरणो करियेरे ॥ ५ ॥ सुज्ञानी० ॥ कारन ज्ञान सरूपी जीवको ॥ कारज क्रिया पसारो दे।तुंकी साखी सुद्धअनुभव आयोनीज जिहारोरे ॥ ६ ॥ सुज्ञानी०॥ तू सो प्रभू प्रभू सो तू है द्वैत कलपना मेटौ । सत चेतन आनन्द विनै चँद परमातम प्रभू भेटोरे॥७॥सु०॥२१॥इति॥

ढाल ॥ नगरी खूब बणीछेजी ॥एदेशी॥ श्री जिनमोहनगारोछै॥जीवनप्राणहमारोछै॥

समुद्र बिजै सुत श्री नेमीसर ॥ जादब कुल को टीकौ ॥ रतन कुँख धारनी सेवा ॥ देवी जैहनै नंद नीकौ ॥ १ ॥

ऑंकडी

सुन पुकार पसु की करुना कर जाण जगत सुखफीकौ ॥ नव भव नेह तज्यौ जोबन में ॥ उग्रसैन नृप धीकौ ॥ २ ॥श्री॥ सहस्र पुरुष सों सँजम लीधौ ॥ प्रभुजी पर उपगारी धन धन नेम राजुल की जोड़ी ॥ महाबाल ब्रह्मचारी ॥ श्री ॥ ३ ॥ बोधानँद सरूपा नंद में ॥ चित एकाग्र लगायो ॥ आतम अनुभव दशा अभ्यासी ॥ सुकल ध्यान जिन ध्या-यौ ॥ श्री ॥ ४ ॥ पूरणानंद केवलि प्रगटे परमानंद पद पायौ ॥ अष्ट करम छेदी अल बेसर सहजानंद समायौ ॥ श्री ॥५॥ नित्या

नंद निराश्रय निश्चल॥ निरविकार निर्वाणी निरांतक निरलेप निरामय ॥ निराकार वरणानी ॥ श्री ॥ ६ ॥ एहवौ ज्ञान समाधि संयुक्तो ॥ श्री नेमी सर स्वामी ॥ पूरण कृपा बिनैचंद प्रभु की अबते ओलखपामी ॥ ७॥ श्री नेमी ॥ २१ ॥इति॥

ढाल॰ जीवरे तूं सील तणौ कर संग ॥
एदेशी

अस्व सैननृप कुल तिलोरे ॥ वामा देवी नौ नंद ॥ चिंतामणि चित में बसै ॥ तौदुर टलै दुष द्वंद ॥ १ ॥ जीवरै तु पार्श्व जिनै सरवँद ॥ जड चेतन मिश्रतपणैरे ॥ करम सुभा सुभथाय ॥ ते विभ्रम जग कल्पनारे आतम अनुभव न्याय ॥ २ ॥जी॰॥ वैमी भय मानै जथारे ॥ सुनै घर वे ताल॥

त्युं मुरष आतम विषैरे ॥ मेट्यौ जग भ्रम जाल ॥३॥ जीवरे० ॥ सरप अंधारै रासडीरै रूपौ सीप मझार ॥ मृग तृसना अंबुज मृषारे। त्युं आतम में संसार ॥४॥ जीवरे० ॥ आग्नि विषै जौ मणि नहींरे ॥ सिंह सुसै सिरनाय कुसम न लागै व्यौम मेंरे ॥ ज्युं जग आतम माहि ॥ ५ ॥ जीवरे० ॥ अमर अजौनी आतमारे ॥ हूं निश्चै तिहूकाल ॥ विनैचंद अनुभव जगीरै तू निज रूप संभाल ॥ ६ ॥ जीवरे तु पार्श्व जिने सर वंद ॥२३॥ इति॥

ढाल श्रीनव कारजपोमन रगैं ॥

एदेशी

तुम पितु जनक सिद्धारथ राजा॥तुम त्रस लाडे मातरे प्राणी ॥ ज्यांसुत जाया गोद

खिलायो॥बर्धमान बिख्यातैरे प्राणी !!१॥ श्री महाबीर नमो बरणानी ॥ सासन जेहनो जांणरे ॥ प्रा० ॥ प्रवचन सार बिचारहीयामै कीजै अरथ प्रमाणरे ॥ प्रा० ॥ २ ॥ श्री महाबीर नमो बरणानी ॥

सूत्र बिनय आचार तपस्या॥चार प्रकार समाधिरे ॥ प्रा० ॥ ते करिये भवसागर तिरियै ॥ आतम भाव अराधिरे ॥प्रा०॥३॥ श्री महाबीर नमो बरणानी ॥

ज्यों कंचन तिहूँकाल कहीजै ॥ भूषन नाम अनेकरे ॥ प्रा० ॥ त्यों जगनाम चराचर जांनी ॥ है चेतन गुन एकरे॥प्रा०॥४॥ श्री० ॥ अपणो आप बिषै थिर आतम ॥ सोहं हंस कहायरे ॥ प्रा० ॥

केबल ब्रह्म पदारथ परचे पुदगल भरम

मिटायरे ॥ प्रा० ॥श्री० ॥६॥

सबद रूप रस गंधन जामें ना सपरस तष छाहिरे ॥ प्रा० ॥

तिमर उद्योत प्रभा कछु नाहीं आतम अनुभव माहिरे ॥ प्रा० ॥ श्री० ॥

सुष दुष जीवन मरन अवस्था ॥ ए दस प्रान संगातरे ॥ प्रा० ॥

इनथी भिन्न बिनैचंद रहिये ॥ ज्यों जल में जल जातरे ॥ प्रा० ॥ ७ ॥

श्री महावीर नमो बरनाणी ॥ २४ ॥इति॥

## ॥ कलश ॥

चौबीस तीरथ नाम कीरति गावतां मन गह गहैं ॥ कुंभट गोकुलचंद नन्दन बिनै चंद इणपर कहैं ॥ उपदेश पूज्य हमीर मुनि को तत्व निज उर में धरी ॥ उगणीस सौ छःके छमच्छर चतुर्बिंशति स्तुति इमकरी॥१॥

*इति*

# प्रार्थना ।

विद्वज्जनों से सविनय यह प्रार्थना है कि मैंने इस पुस्तक में जैसा कि देखा, सुना पढा उसी अनुसार संग्रह किया । अतः यदि इसमें कोई काना, मात्रा, छन्दोभंग एवं ह्रस्व दीर्घादि जो कुछ अशुद्धियां रह गई हों उनको आप सज्जन कृपाकर स्वयं शुद्ध कर लेवें तथा उन अशुद्धियों से मुझे भी सूचित कर कृतार्थ करें, तदुपरान्त यह भी विनय है कि इस पुस्तक को खुले मुख तथा दीपक के सम्मुख नहीं पढें क्योंकि ऐसा करना जैनधर्म से विरुद्ध है ।

विनीत

रतनलाल महता.

## ॥ अथ श्री नवकार मंत्र ॥

नमो अरिहन्ताणम्—अरिहन्त प्रभु को नमस्कार होवो। अरिहन्त प्रभु कैसे हैं के ज्ञानावरणी-दर्शनावरणी मोहनी अन्तराय कर्म ये चार कर्म रूपी शत्रु को जीतकर केवल ज्ञान, केवल दर्शन सहित माहाविदेह क्षेत्र में जीवन मुक्त बिराजमान हैं वे सर्व देख सर्व जाणे आप ( प्रभु ) से कोई बात छिपी नहीं है ऐसे प्रभु को बारम्बार नमस्कार करता हुं।

### ( सिद्ध )

नमो सिद्धाणम्-सिद्ध प्रभु को नमस्कार होवो। सिद्ध प्रभु कैसे हैं के ज्ञानावरणीय दर्शनावरणीय-वेदनीय,मोहनीय-आयुष्य-नाम गोत्र अन्तराय ये आठ कर्म क्षयकर केवल

ज्ञान, केवल दर्शन सहित मोक्ष नगर में विदेह मुक्त विराजमान हैं। आप सर्व देखते हैं सर्व जानते हैं। आप प्रभु से कोई बात छिपी नहीं है ऐसे सिद्ध परमात्मा को मेरा नमस्कार होवो।

नमोआयरीयाणं—आचार्यजी को मेरा नमस्कार हो। आचार्य महाराज कैसे हैं—ज्ञानाचार्य[1]-दर्शनाचार्य[2]-तपाचार्य[3]-चारित्ताचार्य[4] वीर्याचार्य ये पांच आचार्य आप पाले, औराने पलावे, पालता हुवाने भला जाणे। आचार्य-मर्यादा में रहने वाले उन आचार्यजी को मेरा नमस्कार हो।

नमो उवज्झायाणं—उपाध्यायजी को मेरा नमस्कार हो। उपाध्यायजी कैसे हैं आप ज्ञान पढ़े, दुसराने पढ़ावे, पढ़ता हुवाने भला जाणे

उन उपाध्यायजी को मेरा नमस्कार हो ।

नमोलोय सव्व साहुणं—सब साधुजी को मेरा नमस्कार होवो साधुजी कैसे हैं। सतरा प्रकार का सयंम पृथ्वी अप, तेऊ, वायु, वनस्पति काय, बेइन्द्री, तेइन्द्री, चौरन्द्री, पंचेन्द्री, पीया, ऊपीया, पुजणीया, पठावणीया-अजीवकाया, मनवचनकाया, संयम- ये १७ प्रकार का सयंम आप पाले, औरा ने पलावे, पालता हुवा ने भलो जाणे उन साधुजी को मेरा नमस्कार हो ।

## अनानुपूर्वी ।

| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ५ | ४ |
| १ | २ | ४ | ३ | ५ |
| १ | २ | ४ | ५ | ३ |
| १ | २ | ५ | ३ | ४ |
| १ | २ | ५ | ४ | ३ |

(१)इस अनादि अनन्त ससार में यह जीव अनादि काल से चौरासी लत्त जीवयोनी में भ्रमण करता है तथा दुःख सहता है। दुःख से प्राप्त हुवा ऐसा चिन्तामणी रत्न समान मनुष्य जन्म पाकर यदि वि-

| १ | ३ | २ | ४ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| १ | ३ | २ | ५ | ४ |
| १ | ३ | ४ | २ | ५ |
| १ | ३ | ४ | ५ | २ |
| १ | ३ | ५ | २ | ४ |
| १ | ३ | ५ | ४ | २ |

षय सुख, तृष्णा में लुप्त होकर धर्म नहीं करता है और प्रमादवश होकर उत्तम जन्म को वृथा गुमा देता है जैसे समुद्र में डूबता हुवा, उत्तम वाहन को छोड़ कर पत्थर को ग्रहण करता है तथा मुसीबत से प्राप्त किये हुवे चिन्तामणी रत्न को आलस्य से समुद्र में डालता है इस मनुष्य जन्म को शास्त्रकारों ने बहुत प्रकार से दुर्लभ बताया है।

| १ | ४ | २ | ३ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| १ | ४ | २ | ५ | ३ |
| १ | ४ | ३ | २ | ५ |
| १ | ४ | ३ | ५ | २ |
| १ | ४ | ५ | २ | ३ |
| १ | ४ | ५ | ३ | २ |

(२) जिनेश्वर देवकी भक्ति गुरू की सेवा, प्राणीपर दया, सुपात्रदान, गुणी पर प्रीति और शास्त्र श्रवण यह छः बातें मनुष्य जन्म रूप वृक्ष का फल है। इसवास्ते मनुष्य

| १ | ५ | २ | ३ | ४ |
|---|---|---|---|---|
| १ | ५ | २ | ४ | ३ |
| १ | ५ | ३ | २ | ४ |
| १ | ५ | ३ | ४ | २ |
| १ | ५ | ४ | २ | ३ |
| १ | ५ | ४ | ३ | २ |

को चाहिये कि ऐसा उत्तम योग पाकर अपना समय वृथा न गुमावें। (३) धर्म अर्थ तथा काम इन तीन वर्गों के साधन बिना मनुष्य का आयुष्य पशु के तुल्य निष्फल है। इन तीनों वर्गों में धर्म को श्रेष्ठ कहा है इसके बिना अर्थ तथा काम नहीं बन सकता। चौथा मोक्ष वर्ग है पुरुपार्थ से साधा जाता है।

अनानु पूर्वी ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २ | १ | ३ | ४ | ५ |
| २ | १ | ३ | ५ | ४ |
| २ | १ | ४ | ३ | ५ |
| २ | १ | ४ | ५ | ३ |
| २ | १ | ५ | ३ | ४ |
| २ | १ | ५ | ४ | ३ |

(४) यह शरीर अनित्य है तथा वैभव 'धन' है सो भी अस्थिर है और हमेशा मृत्यु उपस्थित है इसवास्ते धर्म का सग्रह जरूर करना चाहिये

(५) सचा देव वह है जो

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २ | ३ | १ | ४ | ५ |
| २ | ३ | १ | ५ | ४ |
| २ | ३ | ४ | १ | ५ |
| २ | ३ | ४ | ५ | १ |
| २ | ३ | ५ | १ | ४ |
| २ | ३ | ५ | ४ | १ |

१३ दुषण रहित १२ गुण सहित ३४ अतिशय ३५ वाणी गुण करके युक्त हो तथा ६४ इन्द्रों करके पूजित हो, सोही परमात्मा अरिहंत देव है, ऐसे चौवीस तीर्थंकर प्रत्येक उत्सर्पिणी तथा अवसर्पिणी काल में होते हैं वे प्रवृति मार्ग को त्याग कर निवृति मार्ग को ग्रहण करते हैं और सदुपदेश देकर तीर्थ को प्रवर्ताते हैं ।

अनानु पूर्वी ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २ | ४ | १ | ३ | ५ |
| २ | ४ | १ | ५ | ३ |
| २ | ४ | ३ | १ | ५ |
| २ | ४ | ३ | ५ | १ |
| २ | ४ | ५ | १ | ३ |
| २ | ४ | ५ | ३ | १ |

अष्ट कर्मों को क्षय करके केवल ज्ञान केवल दर्शन उत्पन्न करके अजर अमर अविनाशी ऐसे सिद्ध मोक्ष पद को प्राप्त होते हैं। (६) परमेश्वर की भाव युक्त पूजा

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २ | ५ | १ | ३ | ४ |
| २ | ५ | १ | ४ | ३ |
| २ | ५ | ३ | १ | ४ |
| २ | ५ | ३ | ४ | १ |
| २ | ५ | ४ | १ | ३ |
| २ | ५ | ४ | ३ | १ |

करने से पाप दूर होता है, और दुर्गति का निवारण, आपत्ति का विनाश, पुण्य की वृद्धि लक्ष्मी का विस्तार, आरोग्यता का पोषण, सर्वजनों के विषे प्रशंसा, प्रीति का प्रसूत होना, यश की वृद्धि, देवता की पदवी और परम्परा करके मोक्ष पद भी प्राप्त होता है।

अनानुपूर्वी ।

| ३ | १ | २ | ४ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| ३ | १ | २ | ५ | ४ |
| ३ | १ | ४ | २ | ५ |
| ३ | १ | ४ | ५ | २ |
| ३ | १ | ५ | २ | ४ |
| ३ | १ | ५ | ४ | २ |

(७) सच्चे गुरु वे हैं जो पांच महाव्रत धारक हो ५ सुमति समित ३ गुप्ति, गुप्त, पंचाचार पालन समर्थ, पांच इन्द्रिय संवरक चुतुर्विध कषाय मुक्त हो सोही महात्मा

| ३ | २ | १ | ४ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| ३ | २ | १ | ५ | ४ |
| ३ | २ | ४ | १ | ५ |
| ३ | २ | ४ | ५ | १ |
| ३ | २ | ५ | १ | ४ |
| ३ | २ | ५ | ४ | १ |

निर्ग्रंथ गुरु हैं । ऐसे साधु इच्छा का निरोध कर संसार दशा से विरक्त रहते हैं और वे सम्यक्त्व सहित शुद्ध चारित्र ( संयम ) पालते हुए उच्चगति को प्राप्त होते हैं ऐसे मुनि को शुद्ध भाव से वंदन वैयावच्च तथा भक्ति करना चाहिए ।

| ३ | ४ | १ | २ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| ३ | ४ | १ | ५ | २ |
| ३ | ४ | २ | १ | ५ |
| ३ | ४ | २ | ५ | १ |
| ३ | ४ | ५ | १ | २ |
| ३ | ४ | ५ | २ | १ |

(८) सच्चा धर्म वह है जो अनेकान्त स्याद्वाद करके युक्त पक्षपात रहित, हिंसा करके वार्जित और ६ तत्व ७ नय ४ निक्षेप सप्तभगी, चार प्रमाण करके संयुक्त हो, हेय, ज्ञेय, उपादेय तथा उत्पादव्य ध्रुव सहित हो, सोही पर केवली भाषित धर्म है। ऐसा उत्कृष्ट परम्परा का धर्म श्रद्धा सहित पाल कर प्राणी शुभगति को प्राप्त होते हैं। श्री जिन प्रणीत सिद्धान्त श्रवण करने का फल।

| ३ | ५ | १ | २ | ४ |
|---|---|---|---|---|
| ३ | ५ | १ | ४ | २ |
| ३ | ५ | २ | १ | ४ |
| ३ | ५ | २ | ४ | १ |
| ३ | ५ | ४ | १ | २ |
| ३ | ५ | ४ | २ | १ |

अनानुपूर्वी ।

| ४ | १ | २ | ३ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| ४ | १ | २ | ५ | ३ |
| ४ | १ | ३ | २ | ५ |
| ४ | १ | ३ | ५ | २ |
| ४ | १ | ५ | २ | ३ |
| ४ | १ | ५ | ३ | २ |

(९) जैनागम रूपी चक्षु रहित न तो सुदेव को जानते हैं न अधर्म को न गुणी को जानते हैं न निर्गुणी को न योग्यायोग्य कार्य को न सुख दुःखादि कारणों को

| ४ | २ | १ | ३ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| ४ | २ | १ | ५ | ३ |
| ४ | २ | ३ | १ | ५ |
| ४ | २ | ३ | ५ | १ |
| ४ | २ | ५ | १ | ३ |
| ४ | २ | ५ | ३ | १ |

जानते हैं इसवास्ते जिनेन्द्र भगवान कथित शास्त्र श्रवण या स्वाध्याय कर अपना जन्म सफल करें (४) दान देने से लक्ष्मी प्राप्त होती है, शील से सुख सम्पत्ति मिलती है। तपश्चर्या करने से कर्मों का क्षय होता है और भावना भाने से भव का नाश होता है।

## अनानुपूर्वी ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ४ | ३ | १ | २ | ५ |
| ४ | ३ | १ | ५ | २ |
| ४ | ३ | २ | १ | ५ |
| ४ | ३ | २ | ५ | १ |
| ४ | ३ | ५ | १ | २ |
| ४ | ३ | ५ | [illegible] | १ |

(११) सर्व विरति साधु वह है जो १७ प्रकार का संयम पालते हों ६ काय की रक्षा षट आवश्यकी क्रिया दश प्रकार का यति धर्म २२ परिषह सहन करते हों ४२ दुषण रहित आहार ग्रहण व १२ प्रकार के तप करते हों अठारह सहस्र शिलग के धारी तथा सर्वज्ञ प्रवचन प्ररुपणा प्रवीण हो सो ही संयमी साधु हैं । इस प्रकार साध्वी को भी समझ लेवें ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ४ | ५ | १ | २ | ३ |
| ४ | ५ | १ | ३ | २ |
| ४ | ५ | २ | १ | ३ |
| ४ | ५ | २ | ३ | १ |
| ४ | ५ | ३ | १ | २ |
| ४ | ५ | ३ | २ | १ |

| ५ | १ | २ | ३ | ४ |
|---|---|---|---|---|
| ५ | १ | २ | ४ | ३ |
| ५ | १ | ३ | २ | ४ |
| ५ | १ | ३ | ४ | २ |
| ५ | १ | ४ | २ | ३ |
| ५ | १ | ४ | ३ | २ |

(१२) मनुष्य मात्र को चाहिये कि न्याय, नीति सत्य के साथ तथा पांच प्रकार के विरोध टाल कर और द्रव्य, क्षेत्र, काल भाव देख कर द्रव्य को

| ५ | २ | १ | ३ | ४ |
|---|---|---|---|---|
| ५ | २ | १ | ४ | ३ |
| ५ | २ | ३ | १ | ४ |
| ५ | २ | ३ | ४ | १ |
| ५ | २ | ४ | १ | ३ |
| ५ | २ | ४ | ३ | १ |

उपार्जन करे, न कि झूठ कपट दंगा धोखा तथा चालाकी के साथ करे। कहा है:-

# चौबीस तीर्थंकर का स्तवन ।

ऋषभ अजित सम्भव अभिनंदन, निरं-
जन निराकार, सुमति पदमसुपार्श्व चन्दा
प्रभु,मेट्या विषय विकार श्रीजिनमुझ ने पार
उतारो प्रभु हूं चाकर चरणारो !! श्रीजिन० ॥
सुविधिशीतल श्रेयासं वास पूज्य मुक्ति
तणा दातारो विमल अनन्त धर्मनाथ शान्ति
जिन साताकारी संसारो ॥ श्री जिन० ॥ कुंथु
अरनाथ मल्ली मुनिसुव्रत पाम्या भवजल
पारो, नमीए नेमनाथ पार्श्व महावीरजी
शासन ना सिरदारो ॥ श्री जिन० ॥ ग्यारह
गणधर बीस विरहमान सर्व साधु अणगारो
अनंती चौबीस ने नित्य २ बन्दु करगया
खेवा पारो ॥ श्री जिन० ॥ अधम उधारण,
बिरद सुणी प्रभु शरण लियो चरणारो,

अधम उधारण परम पदगामि अजर अमर अविकारो ॥ श्री जिन० ॥ रागद्वेषकर्म बीजजे बालिया बालीकिंधा सर्वेछारो, केवल ज्ञान ने केवल दर्शन, निज गुण लिनो लारो ॥ श्री जिन० ॥ दान शियल तप भावना भावो, दया धर्म तत्व अराधो ऋषी लाल-चन्दजी एणीवद विनये, प्रभु मारो करोनी निस्तारो श्रीजिन मुझने पार उतारो ॥ इति ॥

---

# २० विहरमानों के नाम ।

१ श्रीमंदिरस्वामीजी
२ श्रीजुगमंदिरस्वामीजी
३ श्रीबाहुस्वामीजी
४ श्रीसुबाहुस्वामीजी
५ श्रीसुजातस्वामीजी
६ श्रीस्वयंप्रभुजी
७ श्रीऋषभानन्दजी
८ श्रीअनंतवीर्यजी
९ श्रीसूर्यप्रभुजी
१० श्रीविशालजी
११ श्रीवृजधरजी
१२ श्रीचन्द्राननजी
१३ श्रीचंन्द्रबाहुजी
१४ श्रीभुजंगजी
१५ श्रीईश्वरजी
१६ श्रीनेमप्रभुजी
१७ श्रीवीरसेनजी
१८ श्रीमहाभद्रजी
१९ श्रीदेवयशजी
२० श्रीअजितवीरजी

श्री मन्दिर स्वामी विधि में बिराजे वर्तमान काले अमर धुन गाजे जिनों के चरण शीश धरू धरू शरण। अंग अठारे मिटे जन्म मरण।

---

## ११ गणधर।

---

१ श्रीइन्द्रभूतिजी
२ श्रीअग्निभूतिजी
३ श्रीवायुभूतिजी
४ श्रीविगतभूतिजी
५ श्रीसुधर्मजी
६ श्रीमंडीपुत्रजी
७ श्रीमोरीपुत्रजी
८ श्रीअकाम्पितजी
६ श्रीअचलभूतिजी
१० श्रीमेतारजजी
११ श्रीप्रभासजी

# १६ सतियां

| | |
|---|---|
| १ श्रीब्राह्मीजी | ६ श्रीसीताजी |
| २ श्रीसुंदरीजी | १० श्रीसुभद्राजी |
| ३ श्रीचन्दनवालाजी | ११ श्रीसिवाजी |
| ४ श्रीराजमतीजी | १२ श्रीकुंताजी |
| ५ श्रीद्रोपदीजी | १३ चेलणाजी |
| ६ श्रीकौशल्याजी | १४ श्रीप्रभावतीजी |
| ७ श्रीमृगावतीजी | १५ श्रीदमयंतीजी |
| ८ श्रीसुलसाजी | १६ श्रीपद्मावतीजी |

## अथ श्री सोलसतीनों छन्द .

आदिनाथ आदे जिनवर वंदी सफल मनोरथ कीजिये ॥ प्रभाते उठी मंगलिक

कामे सोल सातिना नाम लीजिये ॥ १ ॥
बालकुमारी जगहितकारी ब्राह्मी भरतनी
बनड़ीए ॥ घट घट व्यापक अक्षर उपे सोल-
सतिमां जे बडीए ॥ २ ॥ बाहुबल भगिनी
सतिय शिरोमणी सुंदरी नाम ऋषभसुताए
अंक स्वरुपी त्रिभुवन मांहे जेह अनोपम
गुण जुताए ॥ ३ ॥ चन्दन बाला बालप-
णेथी शीयलवंती शुद्ध श्राविकाए ॥ अड़-
दना बाकुला वीर प्रति लाभ्या केवल लही-
व्रत भाविकाए ॥ ४ ॥ उग्रसेन धुया धारिणी
नंदनी राजेमती नेम बल्लभाए, जोबन वेशे
काम ने जीत्या संयम लइ देव दुल्लभाए ॥ ५ ॥
पंच भरतारी पांडव नारी द्रुपद तनया वखा-
णिए एक सो आठे चीर पुराणा शीयल महिमा
तस जाणीए ॥ ६ ॥ दशरथ नृपनी नारी

नीरूपम कौशल्या कुल चन्द्रिकाए शीयल सलुणी रामजनेता पुन्य तणी प्रनालीकाए ॥ ७ ॥ कोसंविक ठामे संतानिक नामे राज्य करे रंग राजीयोए तसघर धरणी मृगावती सतीसुर भुवने जस गाजियोए ॥८॥ सुलसा साची शोयलन काची राची नहीं विपया रसए मुखडुं जोतां पाप पलाए, नाम लेता मन उल्लासेए ॥ ९ ॥ राम रघुवंशी तेहनी कामीनि जनक सूती सीता सतीए जग सहु जाणे धीज करंता अनल शीतल थयो शीयलथीए ॥१०॥ सुरनर वंदित शीयल अखंडित शीवा शीव पदगामनी ए ॥ जेहने नामे निर्मल थइए, बलिहारी तस नामनीए ॥ ११ ॥ काचे तांतणे चालणी बांधी, कुप-थकी जल काढीयुंए ॥ कलंक उतारवा सतीय

सूभद्रा चंपा वार उघाड़ीयुंए ॥ १२ ॥ हस्ती-नागपुरे पांडुरायनी कुंता नामे कामिनीए ॥ पांडव माता दसे दशारनी व्हेन पतीव्रता पद्मनीए ॥ १३ ॥ शीलवती नामे शीलव्रत धारणी त्रीविधे तेहने वंदियेए ॥ नाम जपंता पातक जायें, दरीसणे दुरीत नीकंदीए ॥१४॥ नीषधानगरी नलह नरींदनी दमयन्ती तस-गेहनीए ॥ शंकट पड़ता शीयलज राख्यूं त्रीभुवन कीर्ति जेहनिए ॥ अनंग अजीता जग जन पुजीता पुफचुला ने प्रभावतीए ॥ विश्व वीरख्याता कामीत दाता, सोलमी सती पद्मावतीए ॥ १६ ॥ वीरे भाखी शास्त्र साखी, उदयरतन भाखे मुदाए ॥ व्हाणु बातां जे नरभणशे, ते लेशे सुख सम्पदाए ।

---

# अथ श्री पांसठीयां यन्त्रनो छन्द ।



| २२ | ३ | ९ | १५ | १६ |
|---|---|---|---|---|
| १४ | २० | २१ | २ | ८ |
| १ | ७ | १३ | १९ | २५ |
| १८ | २४ | ५ | ६ | १२ |
| १० | ११ | १७ | २३ | ४ |

श्रीनेमीश्वर संभवशाम, सुविधि धर्म, शान्ति अभिराम ॥ अनंत सुव्रत नमीनाथ सुजाण श्री जीनवर मुजकरो कल्यान ॥ १ ॥ अजीतनाथ चन्द्रप्रभु धीर आदीश्वर सुपार्श्व गंभीर ॥ वीमलनाथ वीमलजग जाण श्री

जीनवर ॥ २ ॥ मल्लीनाथ जिन मंगलरुप पचवीश धनुष सुन्दर स्वरुप ॥ ॥ श्री अर-नाथ नमु वर्द्धमान श्री जीनवर ॥ ३ ॥ सुमती पद्मप्रभु अवतंस वासु पूज्य शीतल श्रेयांस कुंथु पार्श्व अभीनन्दन भाण श्री जीन-वर ॥ ४ ॥ इणी परे जीनवर संभारीय दुःख दारिद्र विघ्न निवारीये पच्चीस पांसठ परमाण श्री जीनवर ॥ ५ ॥ इम भणता दुःख नावे कदा जो निज पासे राखो सदा ॥ धरीये पंच तणु मन ध्यान श्री जीनवर ॥ ५ ॥ श्री जीनवर नामे वंछित मले मन वांछित सहु आशा फले ॥ धर्मसिंह मुनी नाम निधान श्री जीनवर ॥ ७ ॥ इति

---

## अथ श्री पांसठीयां यन्त्रनो छन्द ।



| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २२ | ३ | ९ | १५ | १६ |
| १४ | २० | २१ | २ | ८ |
| १ | ७ | १३ | १९ | २५ |
| १८ | २४ | ५ | ६ | १२ |
| १० | ११ | १७ | २३ | ४ |

श्रीनेमीश्वर संभवशाम, सुविधि धर्म, शान्ति अभिराम ॥ अनंत सुव्रत नमीनाथ सुजाण श्री जीनवर मुजकरो कल्यान ॥ १ ॥ अजीतनाथ चन्द्रप्रभु धीर आदीश्वर सुपार्श्व गंभीर ॥ वीमलनाथ वीमलजग जाण श्री

जीनवर ॥ २ ॥ मल्लीनाथ जिन मंगलरुप पच्चवीश धनुष सुन्दर स्वरुप ॥ ॥ श्री अर-नाथ नमु वर्द्धमान श्री जीनवर ॥ ३ ॥ सुमती पद्मप्रभु अवतंस वासु पूज्य शीतल श्रेयांस कुंथु पार्श्व अभीनन्दन भाण श्री जीन-वर ॥ ४ ॥ इणी परे जीनवर संभारीय दुःख दारिद्र विघ्न निवारीये पच्चीस पांसठ परमाण श्री जीनवर ॥ ५ ॥ इम भणता दुःख नावे कदा जो निज पासे राखो सदा ॥ धरीये पंच तणु मन ध्यान श्री जीनवर ॥ ५ ॥ श्री जीनवर नामे वंछित मले मन वांछित सहु आशा फले ॥ धर्मसिंह मुनी नाम निधान श्री जीनवर ॥ ७ ॥ इति

---

# धर्म शिक्षा।

(१) यदि समाज हित का भाव दृढ़ धार्मिकता से जागृत होतो वह समाज हित का भाव खूब अच्छीतरह चमक उठेगा।

(२) जिसका परमात्मा के सिवाय और कोई अवलंब नहीं हैं वह जानता ही नही कि संसार में पराभाव भी कोई चिज है।

(३) मेरा विश्वास है कि बिना धर्मका जीवन बिना सिद्धान्त का जीवन होता है। और बिना सिद्धान्त का जविन वैसा ही है जैसा कि बिना पतवारका जहाज इधर से उधर मारा २ फिरेगा और कभी अपने उद्दष्ट स्थान

तक नहीं पहुंचेगा, उसी तरह धर्म हीन मनुष्य भी संसार सागर में इधर उधर मारा मारा फिरेगा और कभी अपने उद्दिष्ट स्थान तक न पहुचेगा।

(४) केवल एक ही विश्वव्यापी धर्म है और वह परमात्मा की भक्ति है।

(५) आत्मा का ज्ञान प्राप्त करना हमारा सबसे पहिला और आवश्यक कर्तव्य है।

(६) धर्म की नाप तो प्रेम से दया से और सत्य से होती है।

(७) मैंने जीवन का एक सिद्धान्त निश्चित किया है। वह सिद्धान्त यह है कि किसी मनुष्य का चाहे वह कितनाही महान

करें उससे कुछ भी सुधार न होवेगा, इसलिये धर्म के कार्य में उद्यम करें ।

भिन्न भिन्न धर्म एक ही स्थान पर पहुंचने के मार्ग है हमने जुदा २ रास्ते पकड़े हैं तो क्या हुआ ? इसमें क्या आपत्ति है, कर्म क्षय किये विगर मोक्ष किसी का नहीं होता, इसलिये कर्मक्षय का उद्योग करें ।

( १ ) श्री ठाणांगजी सूत्र में फरमाते हैं कि जो लोग स्वहाथ से उल्लास से लक्ष्मी का सदुपयोग नहीं करते हैं उसकी लक्ष्मी चोर, रा... अग्नी, जल, देवता, कुटुम्ब या पृथ्वी ले जाती है ।

( २ ) लक्ष्मी अभयदान, ज्ञानदान में खर्च की उसने सर्वदान दिया है ।





# क्या ईश्वर जगत्कर्त्ता है?



"पाठको, खोलो पलक, आंखें उघाड़ो देख लो।
ज्ञानदिनकर का उजाला होगया है देख लो॥
अंधश्रद्धा की कठिन ज़ंजीर को अब तोड़ दो।
सत्यकी कर खोज अपना पक्ष झूठा छोड़ दो॥



ईश्वरको सृष्टिकर्त्ता माननेवाले महाशय अपने पक्षके समर्थनमें यह कहा करते हैं कि मेज, कुरसी, बेंच, लेम्प, चारपाई, टोपी, जूता, कुरता, कागज, कलम, स्याही, लड्डू, पेडा, बूरा, खांड, मिठाई वगैरह जितनी चीजें हम देखते है, वे सब किसी न किसीकी बनाई हुई हैं, बिना बनाये नही बनीं। इसी तरह इतने बडे जगत्का भी कोई न कोई बनानेवाला जरूर है, बिना बनाये नही बन गया, इसका बनानेवाला सर्वव्यापक, सर्व-शक्तिमान, दयालु, परमात्मा है। इसके उत्तरमें निवेदन है कि यदि बिना बनानेवालेके कोई चीज़ नहीं बन सकती और हरएक चीजका बनानेवाला जरूर

कोई न कोई है तो जगत्कर्ता ईश्वरका कर्ता कौन है? उसको किसने बनाया और फिर उसके बनानेवालेको किसने बनाया? इस तरह कोई अन्त न आगया और किसी न किसीको मानना पडेगा जिसको किसीने नहीं बनाया। और यह मानते ही यह सिद्धांत कि बिना बनानेवालेके कोई चीज नहीं बन सकती, गलत हो जायगा। अगर थोड़ी देरके लिये, आपकी युक्ति मान भी ली जाय कि बिना किसीके बनाये हुये कोई चीज नहीं बनती है, तो यह भी जरूर है कि उस चीजके बनानेका कोई न कोई वक्त जरूर होगा जब कारीगरने उसको बनाया। अब बतलाइये कि अगर ईश्वरने इस जगत्को बनाया तो कब बनाया और कितनी देरमें बनाया? 'बनाने' शब्दसे यह ज्ञात होता है कि किसी चीजसे किसी चीजको बनाया। सो बतलाइये कि ईश्वरने जगत्को किससे और किस चीजका बनाया? अगर यह कहो कि किसी औजार वगैरहसे प्रकृति वगैरह चीजोंको बनाया, तो उन औजार और प्रकृति वगैरहको किसने बनाया? यदि स्वयं ईश्वरने बनाया तो ईश्वर निराकार है या साकार? यदि निराकार कहोगे तो निराकारसे साकार जगत् कैसे बन गया? साकारसे साकार बनता है, निराकारसे साकार नहीं बन सकता। यदि ईश्वर साकार है तो उसमें ससारी जीवोंके समान हाथ, पैर, नाक, कान

वगैरह होने चाहिये और इनके होनेसे ईश्वरमें और ससारी जीवोंमें कुछ भी भेद न रहा और उन्होंके समान वह रागद्वेषयुक्त क्रिया-चर्यावाला ठहरा, अतएव ईश्वर जगत्कर्त्ता नहीं है।

इसके पश्चात् यह प्रश्न उठता है कि सृष्टि बनानेसे पहिले क्या हालत थी? यदि कुछ भी नहीं थी तो यह जगत् कहासे बना दिया और कहा बना दिया? पशु, पक्षी, स्त्री, पुरुष, सूरज, चांद, नदी, पहाड वगैरह चीजें कहांसे आई और किस तरह आई और जहां इनको रक्खा वहा पर पहिले क्या था? क्या शून्य था? यदि दयानन्दियोंकी तरह यह कहो कि प्रलयके बाद ईश्वर जगत्को जो प्रलयकालमे सूक्ष्म परमाणुओंकी हालतमें रहता है, स्थूल रूपमे बनाता है, तो यह बतलाओ कि वे परमाणु किस हालतमे थे और कहा थे? यदि पृथ्वीपर थे तो ये परमाणु और पृथ्वी किसने बनाये और कब बनाये? प्रलयकालमे ये परमाणु एकसे ही थे या छोटे बडे? सब समान गुणोंके धारी थे या भिन्न २? जड या चैतन्य? या कुछ जडरूप और कुछ चैतन्यरूप? चैतन्यका जडसे सम्बन्ध था या नहीं? चैतन्य सुखकी हालतमे था या दुःखकी? सब जीवोंकी दशा एकसी थी या पृथक् २? उनमें और मुक्त जीवोंमें क्या भेद था? फिर प्रलयके बाद ईश्वरने उनको कैसी शक्ल दी

कोई न कोई है तो जगत्कर्ता ईश्वरका कर्ता कौन है ? उसको किसने बनाया और फिर उसके बनानेवालेको किसने बनाया ? इस तरह कोई अन्त न आगया और किसी न किसीको मानना पडेगा जिसको किसीने नहीं बनाया। और यह मानते ही यह सिद्धांत कि बिना बनानेवालेके कोई चीज नही बन सकती, गलत हो जायगा। अगर थोड़ी देरके लिये, आपकी युक्ति मान भी ली जाय कि बिना किसीके बनाये हुये कोई चीज नहीं बनती है, तो यह भी जरूर है कि उस चीजके बनानेका कोई न कोई वक्त जरूर होगा जब कारीगरने उसको बनाया। अब बतलाइये कि अगर ईश्वरने इस जगत्को बनाया तो कब बनाया और कितनी देरमें बनाया ? 'बनाने' शब्दसे यह ज्ञात होता है कि किसी चीजसे किसी चीजको बनाया। सो बतलाइये कि ईश्वरने जगत्को किससे और किस चीजका बनाया ? अगर यह कहो कि किसी औजार वगैरहसे प्रकृति वगैरह चीज़ोंको बनाया, तो उन औजार और प्रकृति वगैरहको किसने बनाया ? यदि स्वय ईश्वरने बनाया तो ईश्वर निराकार है या साकार ? यदि निराकार कहोगे तो निराकारसे साकार जगत् कैसे बन गया ? साकारसे बनता है, निराकारसे साकार नहीं बन सकता। यदि ईश्वर है तो उसमें संसारी जीवोंके समान हाथ, पैर, नाक, कान

वगैरह होने चाहिये और इनके होनेसे ईश्वरमें और ससारी जीवोंमें कुछ भी भेद न रहा और उन्होंके समान वह रागद्वेषयुक्त क्रिया-चर्यावाला ठहरा, अतएव ईश्वर जगत्कर्त्ता नहीं है ।

इसके पश्चात् यह प्रश्न उठता है कि सृष्टि बनानेसे पहिले क्या हालत थी ? यदि कुछ भी नहीं थी तो यह जगत् कहासे बना दिया और कहा बना दिया ? पशु, पक्षी, स्त्री, पुरुष, सूरज, चाद, नदी, पहाड वगैरह चीजें कहांसे आई और किस तरह आई और जहा इनको रक्खा वहा पर पहिले क्या था ? क्या शून्य था ? यदि दयानन्दियोंकी तरह यह कहो कि प्रलयके बाद ईश्वर जगत्को जो प्रलयकालमे सूक्ष्म परमाणुओंकी हालतमें रहता है, स्थूल रूपमें बनाता है, तो यह बतलाओ कि वे परमाणु किस हालतमें थे और कहां थे ? यदि पृथ्वीपर थे तो ये परमाणु और पृथ्वी किसने बनाये और कब बनाये ? प्रलयकालमें ये परमाणु एकसे ही थे या छोटे बडे ? सब समान गुणोंके धारी थे या भिन्न २ ? जड या चैतन्य ? या कुछ जडरूप और कुछ चैतन्यरूप ? चैतन्यका जडसे सम्बन्ध था या नहीं ? चैतन्य सुखकी हालतमें था या दुःखकी ? सब जीवोंकी दशा एकसी थी या पृथक् २ ? उनमे और मुक्त जीवोंमे क्या भेद था ? फिर प्रलयके बाद ईश्वरने उनको कैसी शक्ल दी

और किस तरह दी ? क्या हाथ पैर वगैरह इन्द्रियोंसे कुम्हार बढ़ईकी तरह बनाया या अपनी जबानसे केवल " बन जाओ " वगैरह कोई शब्द कह दिया जिससे सब चीज़े बन गईं। पहाड भी बन गये, जानवर भी बन गये। यदि हाथ पैर वगैरहसे बनें, तो ईश्वर हाथ पैर वगैरह वाला साकार ठहरा और इतने बडे ब्रह्मांडके बनानेमे उसे कुछ वर्ष जरूर लगे होंगे। कारण कि हाथ पैर वगैरहकी शक्ति परिमित है। यदि किसी वचनसे जगत् बना दिया, तो वह शब्द कहासे निकला और किसने सुना ? क्या ईश्वरके जबान थी और सूक्ष्म परमाणुओंके कान थे कि उसने कहा और उन्होंने सुना ? ऐसा होना बिलकुल असंभव और प्रत्यक्ष-विरुद्ध है। फिर सूक्ष्म परमाणुओंमें ऐसी शक्ति कैसे हो गई ? यदि यह कहो कि प्रलयका समय पूर्ण होनेपर सब चीज़े अपने अपने स्वभावानुसार बन गईं। सो प्रथम तो ऐसा स्वभाव होना ही असम्भव है, यदि मान भी लिया जावे तो फिर ईश्वरने क्या किया ? अपने आप ही हो गया। ईश्वरको जो प्रलयके बाद जगत्का बनानेवाला मानते हैं सो अव्वल तो ऐसा प्रलय ही नहीं हो सकता कि जब संसारकी सब चीजें सूक्ष्म परमाणुओंकी हालतमें हो जायँ और इतने ही दिनों तक यह हालत रहे जितने दिनों तक सृष्टि रही। दूसरे अगर हो भी तो बिना वर्षों लगाये, कल

एंजिनसे काम लिये, पचासों सैकडों इंजिनियर मजदूर लगाये, यह जगत् नहीं बन सकता, और इसमें भी स्त्री पुरुषके सयोग वगैर मनुष्य उत्पन्न नहीं हो सकते । सूक्ष्म परमाणुओंसे स्त्री पुरुषका होना नितांत असम्भव और प्रमाण बाधित है । यह बात कभी नये प्रमाणसे सिद्ध नहीं हो सकती और न बुद्धि ही इस बातको ग्रहण कर सकती है । सायस इस बातको बतला रही है कि ऐसा होना प्रकृतिके नियम विरुद्ध है । इससे जाहिर होता है कि ईश्वर जगत्कर्त्ता नहीं है ।

अस्तु, इस बातको जाने दीजिये । यह कहिये कि ईश्वरने जगतको क्यों बनाया ? बिना इच्छा या आवश्यकताके कोई किसीको नही बनाता है । जब हमको भूख लगती है तो हम भोजन करते हैं । जब ठंड लगती है तब कपडा ओढते हैं । इसी तरह बताइये कि ईश्वरको क्या इच्छा थी या क्या आवश्यकता थी कि उसने जगत् बनाया ? यदि उसे कुछ इच्छा थी तो क्या ? इच्छा तो रागीद्वेषियोंमें होती है । ईश्वर न रागी है न द्वेषी, फिर उसमें इच्छाका होना कैसे हो सकता है ? यदि ईश्वरमें इच्छा ही थी और वह इस बातकी थी कि लोग स्वतंत्रतापूर्वक कर्म करें और फिर उनका फल उनको दिया जावे तो इसमें ईश्वरने क्या भलाई सोची ? वह तो सर्वज्ञ था, जानता

था कि ये लोग निंद्यसे निंद्य कर्म करेंगे, अतएव इनको स्वतंत्रता न देनी चाहिये और इनको पैदा करके बुरे रास्ते पर न चलाना चाहिये। यदि इस अभिप्रायसे पैदा किया कि ये लोग मेरी भक्ति करेंगे, स्तुति करेंगे, तो यह उद्देश्य भी ईश्वरपनमें धब्बा लगाता है। उसको स्तुति और भक्तिकी क्या परवा? और फिर उनसे जिनको उसने स्वयं बनाया। मान लो यही इच्छा थी, तो यह तो पूर्ण नहीं हुई। नित्य देखनेमें आता है कि बहुतसे लोग ईश्वरकी स्तुति तो क्या उल्टा उसको गालियां देते हैं और उसका नाम तक भी नहीं लेते। क्या ईश्वर सर्वज्ञ न था? क्या उसको ज्ञान न था? यदि था तो ऐसा क्यों किया? यदि अपनी भक्तिकी तो उसे चाह न थी किन्तु वैसे ही सृष्टि बना दी कि देखें लोग क्या करते हैं, तो इससे तो कोई लाभ न निकला। यह तो तमाशा देखना हुआ। लोग तकलीफ उठावें, पीडा सहें, भूखसे मरें और ईश्वर चुपचाप तमाशा देखे। यह बिलकुल झूठ है और इससे जाहिर है कि ईश्वरने दुनियाको नहीं बनाया। उसको बनानेवाला माननेमें वह रागी द्वेषी ठहरता है और उसके सर्वज्ञपनेमें दूषण लगता है।

अस्तु, इसे भी जाने दीजिये। यह बतलाइये कि ईश्वरको यह इच्छा उसी समय क्यों हुई जब उसने यह सृष्टि बनाई? उससे पहले या पीछे क्यों न हुई? इन प्रश्नोंका कुछ भी

उत्तर नहीं। इससे भी जाहिर होता है कि ईश्वरने सृष्टि नहीं बनाई। इसको भी जाने दीजीये। यह बतलाइये कि सृष्टिकी आदिमे ईश्वरने प्रथम क्या चीज़ बनाई? जीव बनाया या कर्म? या दोनों? यदि एक बनाया तो उसका दूसरेसे सम्बन्ध कैसे किया और क्यों किया? यदि दोनों साथ साथ बनाये, तो पहले शुभ कर्म बनाये या अशुभ और जीवका किसके साथ मेल किया? पहिले जीव किस दशामें और किस शरीरके धारण करनेवाले बनाये और शेष शरीरधारी कब और क्यों बनाये? मनुष्य जैसा हम पहिले कह आये हैं बिना पिताके वीर्य्य और माताके रजके संयोगके उत्पन्न ही नही हो सकते। अगर यह कहा जाय कि ईश्वर सर्व-शक्तिमान है उसने बना दिये तो यह बताओ कि ईश्वरने अपनी सर्वशक्तिसे बुरी बातोंको क्यों न रोक दिया? क्यों जहरीले जानवर, कडवी बदबूदार दुख देनेवाली चीज़ें बनाई? जो हिंसा, झूठ, चोरी वगैरह पापकर्म देखनेमें आते हैं इनको क्यों न मिटा दिया? शराब वगैरह धर्म कर्मको नाश करनेवाली चीज़ोंको जाहिर ही क्यों होने दिया? इन बातोंमें ईश्वर अपनी शक्तिको काममें क्यों न लाया? यदि यह कहा जावे कि अगर ये चीज़ें न होती तो लोगोंको अच्छे बुरे कामोंकी क्या तमीज़ रहती? ये तो इस ही लिये हैं कि लोग इनको छोडे, धर्मानुकूल चले और ईश्वरक

प्रसन्न करें। महाशयो, कैसी अनोखी बात है ! इससे तो यह सिद्ध हुआ कि ईश्वरने ही मनुष्योंसे बुरे काम कराये। जब बनाते समय जीव कर्म रहित थे और वे सब बराबर थे, तब उनको शरीरधारी बनाकर क्या लाभ निकाला ? उलटा उनको जीवन, मरण, रोग, शोक, दुःख, भयसे ग्रसित करके अच्छेसे बुरा बना दिया। फिर यदि बनाया भी था तो अच्छी २ बातोंको क्यों न रक्खा ? इसमें क्या हर्ज था ? बुरी बातोंसे सिवाय हानिके क्या लाभ हुआ और उसका जवाब देह ईश्वरके सिवा और कौन है ? आजकल देखनेमे आता है कि १०० में ८० आदमी बुरे काम करते हैं और ईश्वरकी आज्ञाके विरुद्ध कार्य करते हैं। जिधर देखो भलाईके बदले बुराई ही बुराई हो रही है। ईश्वर तो आगेकी बात जानता था। उसने क्या जान बूझकर बुराई पैदा करके लोगोंको बुरे कामोंकी तरफ झूकाया या लोगोंने उसकी आज्ञाके विरुद्ध मनमानी की ? यदि जान बूझकर किया तो ईश्वर हितैषी नहीं और जब हितैषी ही नहीं तो फिर हमको उसपर श्रद्धा और उससे क्या आशा हो सकती है ? वह तो हमारा शत्रु ठहरा। यदि लोगोंने मनमानी की तो ईश्वरने ऐसा क्यों होने दिया ? अपनी क्तिका प्रयोग क्यों नहीं किया ? यदि प्रयोग करते हुये भी लोग नें तो ईश्वरकी शक्ति कहां रही ? ऐसा माननेसे वह सर्वशक्तिमान

ी नहीं ठहर सकता। ईश्वरको हितैषी पूज्य पिता कहते हैं, परन्तु
सको कर्ता माननेसे वह कदापि हितैषी पिता नहीं हो सकता।
सारी हितैषी पिता सदा अपने प्रिय पुत्रको बुरे कामोंसे हटाता
, रात दिन उसके सुधारनेका उद्योग करता है और उसमें अपनी
ाक्त्यनुसार बहुत कुछ सफलता देखता है। परंतु पूर्ण सफलता इस
ारणसे नहीं होती कि उसकी शक्ति बहुत थोड़ी है। यदि उसमें
र्वशक्ति हो तो वह एक मिनटमें अपने पुत्रको खोटे मार्गसे हटाकर
ाच्छे मार्ग पर ले आवे किन्तु परमात्मा तो सर्वशक्तिमान हितैषी
पेता है, वह तो अपनी शक्तिसे सब कुछ कर सकता है। फिर
ाम लोगोंको क्यों एकदम ऐसी बुद्धि नहीं देता कि हम तुरत बुरी
ातोंको छोड दें? लेकिन ऐसा देखनेमें नहीं आता। इससे यह
सेद्ध हुआ कि वह इस कर्ताहर्तापनके झगड़ेमें नहीं है। यदि है
ो वह अल्पशक्तिधारी और हमारा द्वेषी है, पिता नहीं कुपिता है
ाल्कि शत्रु है।

यदि यह कहा जावे कि ईश्वरने प्रारम्भसे ही जीवोंको कर्म
ारनेके लिए स्वतंत्र किंतु फल भोगनेके लिए परतंत्र बनाया है, तो
ाह बतलाइए कि जीवको जो ज्ञान शुरूमें दिया गया उससे जीव
ुरे कामोंकी ओर झुका या बुरे काम और बुरी बातोंको देखकर
ुरे काम करने लगा? यदि ज्ञानसे, तो ऐसा ज्ञान जीवको क्यों

दिया ? इसका दोषी ज्ञानदाता अर्थात् ईश्वर है। यदि और चीज़ोंसे ऐसा हुआ, तो वे चीजें भी ईश्वरने बनाई हैं, अतएव इस दशामें भी ईश्वर ही दोषी ठहरता है। इससे भी जाहिर है कि ईश्वरने जगत्को नहीं बनाया।

यदि यह कहा जाय कि जीव प्रकृति आदि हैं, ईश्वरने इनको नहीं बनाया, किंतु कर्मानुसार जीवको अच्छा बुरा शरीर दिया और उसको सुख दुःख पहुंचाया, तो इससे स्वयं सिद्ध है कि सृष्टि जो जीव, प्रकृति इन दो चीजोंका ही समुदाय है अनादिसे है, इनको किसी ईश्वरने नही बनाया। यदि यह कहा जाय कि प्रलयके बाद जीव प्रकृतिको शकल दी, तो फिर वही प्रश्न उठता है कि शकल देनेसे पहिले क्या दशा थी, वह शकल किस तरह दी और कैसे दी ?

यह भी जाने दीजिए, अब फल देनेको भी देखिये। यदि यह कहा जावे कि ईश्वर कर्मानुसार जीवोंको फल देता है तो यह बताइए कि फल ठीक कर्मानुसार ही देता है या दया करके अथवा क्रोध करके उससे कम जियादह भी कर सकता है और करता है। यदि कम या जियादह न करके ठीक कर्मानुसार ही देता है, तो वह कर्मके आधीन हुआ और उससे स्तुति, विनती, प्रार्थना वगैरह करना सब व्यर्थ ठहरा। कारण कि ईश्वर तो वैसा ही फल देगा,

जैसा कर्म करेंगे। फिर क्या जरूरत है कि प्रार्थना वगैरह करके अपने समयको नष्ट करें और चिन्ता करें। यदि ईश्वर कर्मफलको कम जियादह भी कर सकता है और करता है तो न्यायवान् न रहा। सब कुछ प्रार्थना वगैरह पर ही रहा। घोरसे घोर पाप करके प्रार्थना कर ली जाय, क्षमा हो जायगी और ऐसा होनेसे अच्छे बुरे कर्मोंका कुछ भी विचार न रहेगा। इससे जाहिर है कि ईश्वर फलदाता नही है। ईश्वर मानना सर्वथा प्राण—बाधित और युक्ति—शून्य है। क्योंकि यदि ईश्वरको कर्मफलदाता माना जाय, तो जीव कर्म करनेमें भी कदापि स्वतंत्र नही हो सकता। जैसे किसी जीवने कोई ऐसा कर्म किया कि जिसका फल यह होता है कि उसका धन नाश हो जाय, ऐसा होनेमे कोई ईश्वर साक्षात् तो कर्मफल देता ही नही किंतु किसी दूसरेके ही द्वारा दिलाता है। मान लिया जाय कि ईश्वरने किसी चोरको भेजकर उसका धन चुरवा लिया और किसीके द्वारा कुछ कष्ट दिलवाया जिससे उस जीवको उसके कर्मोंका फल प्राप्त हुआ। अगरचे चोर या और कोई जिसके द्वारा कर्मका फल मिला ईश्वरकी आज्ञा पालनेसे सर्वथा निर्दोष हैं। परन्तु उसको भी दण्ड मिलता है और बुरा कर्म करनेके कारण ईश्वरका भी अपराधी ठहरता है। इस तरह डबल सजा मिलती है। संसारमे राजाके नौकरको राजाकी आज्ञानुसार अपराधीको दण्ड देनेसे किसी

प्रकारका कोई दण्ड नहीं मिलता, परंतु ईश्वरका काम करनेवालेको मिलता है। इससे भी सिद्ध हुआ कि जगत्कर्ता और कर्मफलदाता ईश्वर नहीं है।

इसे भी जाने दीजिये। जगत्कर्ता माननेवाले महाशय ईश्वरको सर्वव्यापक मानते हैं अर्थात् ईश्वर आकाशकी तरह सब जगह पर है। इस कथनमें पूर्वापर विरोध है। यदि ईश्वर सर्वव्यापक है तो वह जगत्कर्ता कभी नहीं हो सकता। क्योंकि विना हिलन–चलन किये कोई काम नही हो सकता और जो सर्वव्यापी होता है वह हिलनचलन कर नहीं सकता। जैसे आकाश। कारण कि हिलन–चलनके लिये स्थानकी जरूरत होती है और सर्वव्यापक होनेसे स्थान कही रहता नहीं। या तो ईश्वरको कर्ता मानो और उसके सर्वव्यापकपनेसे इनकार करो, या ईश्वरको सर्वव्यापक मानो और जगत्कर्ता माननेको छोडो। दोनों एक दूसरेसे विरोधी बातें ईश्वरमे नही रह सकतीं। इससे भी सिद्ध हुआ कि ईश्वर जगत्कर्ता नहीं है।

इसके अतिरिक्त जब ईश्वरको जगत्कर्ता और सर्वव्यापी दोनों मानते हो, तो दान पुण्य करनेवाला भी ईश्वर हुआ और लेनेवाला भी ईश्वर भी रहा। इस तरह लेने देनेमें भेद न हुआ। ईश्वरने अपना दान आप ले लिया। इससे तो दान वगैरह करना ही व्यर्थ हुआ। ऐसे ही मारनेवाला भी ईश्वर है। और मरनेवाला भी ईश्वर

है । अतः ईश्वरने ईश्वरको मारा । कोई किसीका शत्रु मित्र न रहा। चौर जब चोरी करता है, उसमे भी ईश्वर है, व्यभियारी जब व्यभिचार करता है उसमे भी ईश्वर है, यदि ऐसा ही है और एक ईश्वर सब जगह है तो चांडाल, राजा वगैरेहको ऊंचा नीचा करनेसे क्या गरज ? ये बातें निरी भद्दी है और इनसे जाहिर है कि ईश्वर जगत्कर्ता कदापि नही है और जब कर्ता नहीं तब हर्ता भी नहीं हो सकता ।

जहा तक विचार करके देखते हैं ईश्वरको जगत्कर्ता माननेमें अनेक शंकाएं उठती है और सैकडों प्रश्न पैदा होते हैं। उसके सारे गुण नष्ट हो जाते हैं । न वह सर्वज्ञ रहता है न हितोपदेशी और न सर्वशक्तिमान सर्वव्यापी रहता है। किंतु रागी द्वेषी, संसारी मनुष्यके समान परिमित शक्ति और ज्ञानका धारी ठहरता है । ऐसा मानना एक प्रकारसे ईश्वरका अविनय करना है और उसको गालियां सुनाना है । अतएव ईश्वर कभी जगत्कर्ता नही है और उसको जगत्कर्ता न माननेमें कोई बाधा भी नही । विज्ञानशास्त्र इस बातको स्पष्टतया बतला रहे हैं और तजरबे कर करके दिखला रहे हैं कि संसारमें जितनी चीजें बनती हैं वे सब स्वयमेव एक दूसरेके मिलने बिछुरने और अपने वीर्यप्रभाव व स्वभावसे बनती रहती हैं । दो चीजोंके मिलनेसे तीसरी चीज बन जाती है और

समय समयपर उनकी शकल बदलती रहती है। न कोई चीज नाश होती और न कोई नवीन पैदा होती है। एक चीजकी हालतका बिलकुल बदल जाना दूसरी चीजको पैदा करता है और उस बदलनेवाली चीजका नाश होना कहलाता है, परन्तु उस चीजका गुण चाहे उसकी कैसी ही हालत हो जाय कभी नही बदलता वह सब सदा ज्योंका त्यों रहता है, यह द्रव्यका लक्षण है और इसी लक्षणके धारी जीव, अजीवी, दो द्रव्य अनादि कालसे इस संसारमे पाये जाते हैं। जीव अजीव ( जड ) से मिला हुआ है और जिस तरह शराब वगैरह जड चीजोंके पीनेसे स्वयं नशा हो जाता है अथवा ताकत देनेवाली चीजके खानेसे शरीरमें ताकत आती है, अगरचे शराब और ताकत देनेवाली चीजोंकी यह इच्छा नही होती और न उनको इस बातका ज्ञान ही होता है, इसी तरह जीव जड (पुद्गल) से मिला हुआ अपने मनके शुभ अशुभ विचारों जबानसे निकले हुये कडवे मीठे शब्दोंसे और शरीरसे किए हुए या कराये हुये अच्छे बुरे कामोंकी वजहसे पुद्गलरूप कर्मोंको अपनी ओर खींचता है और कषायानुसार उनको उसी प्रकार परिणमाता है जैसे आगसे तपा हुवा लोहेका गोला उसपर ए पानीको अपनी तरफ खींचकर अपनेमें मिला लेता है।

और कर्मरूप पुद्गलके इस एकमेक सम्बन्ध होनेको बंध

कहते है। ये बधे हुए कर्म कषायानुसार अच्छा बुरा फल देनेको समर्थ होते हैं। फल भोगनेमें किसी भी ईश्वरकी आवश्यकता नही। रहा पैदा करनेकी निस्बत, सो जैसा हम पहिले कह आए हैं पैदा तो कभी कोई चीज़ इस तरह हुई ही नहीं कि पहिले उसका अभाव हो, अब सद्भाव हो गया हो। जीव, अजीव जिनके सिवाय संसारमें कोई चीज नहीं, सदासे हैं और सदा रहेंगे। जीवका अनादि कालसे कर्मोके साथ सम्बन्ध है और इसी कारणसे संसारमें भ्रमण कर रहा है और जब तक कर्मोका बंधन दूर न होगा तब तक वह संसारमें संसरण करता रहेगा। बंधन दूर हो जानेपर आत्माका शुद्ध स्वरूप प्रगट हो जायगा और परमात्मा पदको पहुच जायगा। उसी दशाको पहुंचना जीवमात्रका उद्देश है और उसीके लिए उपाय करना उसका कर्तव्य है।

अब हम इस लेखको जियादह बढाना नही चाहते केवल इतना कहकर समाप्त करते हैं कि ईश्वरको सृष्टिकर्ता हर्ता मानना सर्वथा असत्य और उसके अनन्त गुणोंको घटाना है। ईश्वरमें कर्ता हर्ताका जरा भी दूषण नहीं है, वह कर्मफल रहित शुद्ध आत्मा है अनंत दर्शन, अनन्त ज्ञान, अनन्त सुख, अनन्त वीर्यका धारी है, भूख, प्यास, जन्म, मरण, रोग, शोक, भय, विस्मय, खेद, स्वेद, राग, द्वेष वगैरह दोषोसे रहित है। भावार्थ—सच्चा ईश्वर वही है, जो:—

न द्वेषी हो न रागी हो, सदानन्द वीतरागी हो।
वह सब विषयोंका त्यागी हो, जो ईश्वर हो तो ऐसा हो ॥टेक॥
न खुद घट २में जाता हो, मगर घट २ का ज्ञाता हो। १
वह सत् उपदेश दाता हो, जो ईश्वर हो तो ऐसा हो ॥
न करता हो न हरता हो, नहीं अवतार धरता हो।
न मारता हो न मरता हो, जो ईश्वर हो तो ऐसा हो ॥

ज्ञानके नूरसे पुरनूर हो, जिसका नहीं सानी।
सरासर नूर नूरानी, जो ईश्वर हो तो ऐसा हो ॥
न क्रोधी हो न कामी हो, न दुश्मन हो न हामी हो।
वह सारे जगका स्वामी हो, जो ईश्वर हो तो ऐसा हो।
वह ज़ाते पाक हो, दुनियाके झगडोंसे मुबर्रा हो।
आलिमुलगैब हो बेऐब, ईश्वर हो तो ऐसा हो ॥
दयामय हो शांतिरस हो, परम वैराग्यमुद्रा हो।
न जाबिर हो न काहिर हो, जो ईश्वर हो तो ऐसा हो ॥

---

१ प्रकाश। २ बराबरका। ३ सहायक। ४ रहित। ५ सर्वज्ञ, ...गे पीछेकी छिपी हुई बातोंको जाननेवाला ६। जुल्म करनेवाला, ...ी। ७ क्रोधी दुष्ट, अन्यायी।

निरञ्जन निर्विकारी हो, निजानन्दरसविहारी हो।
सदा कल्याणकारी हो, जो ईश्वर हो तो ऐसा हो॥
न जगजंजाल रचता हो, करम फलका न दाता हो॥
वह सब बातोंका ज्ञाता हो, जो ईश्वर हो तो ऐसा हो॥
वह सच्चिदानन्दरूपी हो, ज्ञानमय शिवसरूपी हो।
आप कल्याणरूपी हो, जो ईश्वर हो तो ऐसा हो।
जिस ईश्वरके ध्यान सेती, बने ईश्वर कहै न्यामत।
वही ईश्वर हमारा है, जो ईश्वर हो तो ऐसा हो॥





Printed by-

Moolchand Kasandas Kapadia at his "Jain Vijaya" Printing Press, near Khapatia Chakla, Laxminarayan's Wadi-Surat.

Published by-

Lala Chiranjilal Jain, Secretary Shree Atmanand Jain Tract Society, From AMBALA City.



# प्रार्थना ।

हे प्रभो आनन्ददासिन्धो, बुद्धि मुझको दीजिये ।
हे दीनबन्धो पाप सब, मेरा निवारण कीजिये ।
इन्द्रियां औ मन मेरा, वश में रहे मेरे सदा ।
आया शरणमें आपके, मुझपे कृपा अब कीजिये ।
दुर्गुण मेरे में होय जो, कुछ आप शीघ्र नसाइये ।
शक्ति अपनी दीव्य अबतो, हे दयामय दीजिये ।
शूरता औ धीरता औ, तेज मुझमें हो सदा ।
हे दयानिधि अब मेरी, यह प्रार्थना सुन लीजिये ।
संगति सदा हो सज्जनोंकी, श्रेष्ठ पुरुषोंका चलन ।
अन्तःकरणमें भावना, मुनियोंकी सुन्दर दीजिये ।
ऐसी दया हो जो मेरा, यह ब्रह्मचर्य बना रहे ।
शान्ति सुख जिसमें मिले, उस परम पदको दीजिये
भावना प्रकटे हृदय में, मेरे समकित रत्न की ।
हे विभो निज भक्तको, अब आप अपना लीजिये ।

# शान्ति प्रभुजी का स्तवन ।



शान्ति प्रभुजी शान्तिताका स्वाद हमको दीजिये
नष्ट करके कर्म सारे पार खेवा कीजिये ॥
भक्ति से तो शक्ति हमरी हो प्रकट परमात्मा ॥
सुधरे भारत की दशा होवे सभी धर्मात्मा ॥
हे प्रभु आनन्द दाता ज्ञान हमको दीजिये ॥
शीघ्र सारे सद्गुणों को पूर्ण हममें कीजिये ॥
लीजिये हमको शरणमें हम सदाचारी बने ॥
ब्रह्मचारी धर्मरक्षक शीलव्रत धारी बनें ॥
शान्ति प्रभुजी शान्तिताका स्वाद हमको दीजिये
नष्ट करके कर्म सारे पार खेवा कीजिये ॥



बोलो श्रीमहावीर स्वामी की जय !

बोलो जैन-धर्म की जय !

पहिला पाठ ।

# नमोक्कार मन्त्र ।

| | |
|---|---|
| नमो अरिहंताणं | अर्हन्तों को नमस्कार हो |
| नमो सिद्धाणं | सिद्धों को नमस्कार हो |
| नमो आयरियाणं | आचार्यों को नमस्कार हो |
| नमो उवज्झायाणं | उपाध्यायों को नमस्कार हो |
| नमो लोय सव्व साहूणं | लोकमें सब साधुओं को नमस्कार हो |

नमस्कार मंत्र के पढ़ने का माहात्म्य ।

| | |
|---|---|
| ऐसो पंच नमोक्कारो । | यह पांच पद नमस्कार के |
| सव्व पावप्पणासणो । | सर्व पापों के नाश करने वाले हैं । |

| | |
|---|---|
| मंगलाणं च सव्वे सिं। | सर्व मांगलिक पदार्थों से वा— |
| पढ़मं हवइ मंगलं । | सर्व मंगलों में पहिला मंगल नमस्कार मंत्र है । |

प्रश्नावली ।

१–नमोक्कार मंत्र को शुद्ध पढ़ो ?
२–तीसरा पद पढ़ो ?
३–पांचवां पद पढ़ो ?
४–पहिले पद का अर्थ क्या है ?
५–पांचवें पद का अर्थ क्या है ?
६–इस मंत्र के पढ़ने का माहात्म्य क्या है ?
७–इस मंत्र में किन २ को नमस्कार किया है ?



## दूसरा पाठ ।

| प्रश्न | उत्तर |
| --- | --- |
| इस पाठशाला का क्या नाम है ? | जैन ज्ञान पाठशाला |
| तुम्हारा धर्म क्या है? | जैन । |
| तुम कौन हो ? | स्थानकवासी श्वेताम्बर जैन । |
| तुम्हारे गुरु कौन हैं? | जैन मुनि 'साधू' और आर्या 'साध्वी' |
| उनके क्या२ चिन्ह हैं? | उनके मुख पर एक वस्त्र की मुखपत्ती बंधी हुई होती है एक उनके पास जीवरक्षा के लिये रजो-हरण 'ओघा' होता है । |

भोजन करनेके लिये उनके पास काठ के पात्र होते हैं और उनके सफेद वस्त्र होते हैं, वे कोड़ी पैसा नहीं रखते और पैदल ही चलते हैं, नंगेशिर नंगेपांव रहतेहैं।

| | |
|---|---|
| मुखपत्ती वह किसलिये मुख पर बांधते हैं ? | यह उनका धर्म चिन्ह है और जीव रक्षाके लिये भी बांधते हैं। |
| तुम्हारे गुरु कहां से खाते हैं ? | वह निर्दोष भिक्षा घरोंसे मांग कर लाते हैं और वही खाते हैं। |
| तुम्हारे गुरु तुमको क्या शिक्षा देते हैं ? | वह कहते हैं कि जूआ मत खेलो, शराब न पीओ मांस न खाओ, |

| | |
|---|---|
| | शिकार न खेलो, वैश्या संग न करो, परस्त्री संग न करो, चोरी न करो, सत्य बोलो इत्यादि |
| वह ठहरते कहां पर हैं? | उनका कोई स्थान नियत नहीं है किन्तु जहां पर वे ठहरते हैं उसी स्थान को स्थानक कहते हैं। |
| तुम स्थानक में जाकर क्या करते हो ? | पहिले हम अपने गुरुओं को वन्दना नमस्कार करते हैं फिर सामयिकादि करके आत्मविचार करते हैं। |
| तुम्हारा बडा पर्व दिन कौनसा है ? | सम्वत्सरी का दिन हमारा बडा पर्व दिन है। |

| | |
|---|---|
| वह कब होता है ? | प्रायः भादो शुदी पंचमीको |
| तुम्हें छुट्टी कब होगी ? | सम्वत्सरी पर्व को । |
| तुम अपने पर्वमें क्या २ काम करते हो ? | हम उस दिन विशेष हिंसा, झूठ, चोरी, मैथुन और परिग्रह का त्याग करते हैं व्रत और पोषध करते हैं जीव रक्षाके लिए दानादि कार्य करते हैं, अपने किये हुए अपराधों का पश्चात्ताप करते हैं, और सर्व जीवों से क्षमा की प्रार्थना करते हैं । |

प्रश्नावली

१—तुम्हारा धर्म क्या है ?

२—तुम्हारे गुरु कौन हैं ?

३—तुम्हारे गुरुओं के चिन्ह क्या हैं ?

४—तुम्हारे गुरु तुमको क्या शिक्षा देते हैं ?
५—तुम्हारे गुरु कहां पर ठहरते हैं ?
६—तुम स्थानक में जाकर क्या काम करते हो ?
७—तुम्हारा पर्व दिन कौनसा है ?

## तीसरा पाठ ।

| प्रश्न | उत्तर |
|---|---|
| तुह्मारे देव कौनसे हैं ? | तीर्थंकरदेव (अर्हन्तप्रभु) |
| उनको कौनसा ज्ञान होता है ? | उनको केवल ज्ञान होता है इसलिये वह सर्वज्ञ और सर्वदर्शी होते हैं। |
| सर्वज्ञ किसे कहते हैं ? | जो सब कुछ जानता हो ? |
| सर्वदर्शी किसे कहते हैं? | जो सब कुछ देखता हो ? |
| इस काल में तीर्थंकर देव कितने हो चुके हैं ? | चौबीस २४ । |
| उनके शुभ नाम कौन कौन से हैं ? | उनके शुभनाम यह हैं:— |

१ श्रीऋषभदेव २ श्रीअजितनाथ ३ श्रीसंभवनाथ ४ श्रीअभिनन्दनदेव ५ श्रीसुमतिनाथ ६ श्रीपद्मप्रभ ७ श्रीसुपार्श्वनाथ ८ श्रीचन्द्रप्रभ ९ श्रीसुविधिनाथ १० श्रीशीतलनाथ ११ श्रीश्रेयान्सनाथ ११ श्रीवासुपूज्य स्वामी १३ श्रीविमलनाथ १४ श्रीअनन्तनाथ १५ श्रीधर्मनाथ १६ श्रीशान्तिनाथ १७ श्रीकुन्थुनाथ १८ श्रीअरनाथ १९ श्रीमल्लिनाथ २० श्री मुनिसुव्रतस्वामी २१ श्री नमिनाथ २२ श्रीअरिष्टनेमिनाथ २३ श्रीपार्श्वनाथ २४ श्रीमहावीरस्वामी।

इनमें से ऋषभदेव स्वामी को आदिनाथ, सुविधिनाथ को पुष्पदन्त और महावीर स्वामी को श्री वर्द्धमान स्वामी वीर अति वीर कहते हैं।

प्रश्नावली।

१—तुम्हारे देव कौन से हैं ?

२—सर्वज्ञ किसे कहते हैं ?

३—चौवीस तीर्थङ्करों के नाम बोलो ?

४—पहिले और पिछले तीर्थङ्करदेव का नाम बताओ ?

५—कौन २ से तीर्थङ्करदेव के एकसे अधिक नाम हैं ?



## चौथा पाठ।

| | |
|---|---|
| श्रीमहावीर स्वामी के कितने हजार साधु थे ? | चौदा हजार। |
| श्रीवर्द्धमान स्वामी के मुख्य शिष्य कितनेथे ? | एकादश (इग्यारह) ११ |
| मुख्य शिष्यों के नाम क्या २ हैं ? | १ इन्द्रभूति २ अग्निभूति ३ वायुभूति ४ व्यक्तस्वामी ५ सुधर्मास्वामी ६मंडित-पुत्र ७मौर्यपुत्र ८अकंपित |

| | |
|---|---|
| | स्वामी ६ अचलभ्राता १० मेताय स्वामी ११ प्रभास स्वामी । |
| गौतम स्वामी कौन थे? | इन्द्रभूतिजी का ही नाम गौतम स्वामी था क्योंकि इनका गौतम गौत्र था। |
| गणधर किसे कहते हैं? | जो गण(समूह)का पालक है वही गणधर होता है। जैसे गौतम स्वामी। |
| श्रीमहावीर स्वामी की आर्यायें कितनीं थीं? | छत्तीस हजार ३६००० |
| छत्तीस हजार आर्यायों में मुख्य आर्या कौनथी | श्रीचन्दनबालाजी |

प्रश्नावली।

१ गणधर किसे कहते हैं ?
२ एकादश गणधरों के नाम क्या हैं ?
३ गौतम स्वामी का दूसरा नाम क्या था ?
४ श्री महावीर स्वामी के शिष्य कितने थे ?
५ श्री महावीर स्वामी की आर्यायें कितनी थी ?
६ बड़ी आर्या का नाम क्या था ?
७ श्री महावीर स्वामी का दूसरा नाम बताओ ?

## पांचवां पाठ।

प्रातःकाल(सवेरे) उठते ही नवकार मंत्र को पढ़ना चाहिए और चौबीस श्रीतीर्थंकर देवोंके नाम जपो। गुरु महाराजके पास स्थानक (उपाश्रय) में जाकर वन्दना करके उनके उपदेश को सुनो, माता पिता भाई आदि को "जी" कहे बिना मत बोलो और जो कुछ पाठशाला में पढ़ो उसे याद रक्खो।

| प्रश्न | उत्तर |
| --- | --- |
| जैनी का दूसरा नाम क्या है ? | श्रावक । |
| श्रावक किसे कहते हैं ? | जो जैनशास्त्रोंको सुनतेहैं। |
| तीर्थ कितने होते हैं ? | तीर्थ चार है साधु, साध्वी, श्रावक और श्राविका । |
| जीव किसे कहते हैं ? | जो जीवित हो [ज्ञानवाला |
| जीवोंके कितने भेदहैं ? | दो २ हैं । |
| वे कौन २ हैं ? | त्रस और स्थावर । |
| त्रस किसे कहते हैं ? | जो चलता फिरता बढ़ता खाता पिता हो जैसे मक्खी मच्छर गाय भैंस आदि । |
| स्थावर किसे कहते हैं ? | एकेन्द्रिय जीव, जैसे मिट्टी-पानी, अग्नि, वायु, वनस्पति । |

प्रश्नावली ।

१ त्रस किसे कहते है ?

२ स्थावर किसे कहते हैं ?

३ जीव किसे कहते हैं ?

# सिद्ध परमात्मा की स्तुति ।

तुम तरण तारण दुख निवारण, भविक जीव आराधनं ।
श्री नाभिनन्दन जगत वंदन, नमो सिद्ध निरंजन ॥ १ ॥

जगत् भूषण विगत दूषण, प्रवण प्राण निरूपकं ।
ध्यान रूप अनोप उपम, नमो सिद्ध निरंजन ॥ २ ॥

गगन मंडल मुक्ति पदवी, सर्व उर्ध्व निवासनं ॥
ज्ञान ज्योति अनन्त राजे, नमो सिद्ध निरजनं ॥ ३ ॥

अज्ञान निद्रा विगत वेदन, दलित मोह निरायुष ।
नाम गोत्र निरतराय, नमो सिद्ध निरजनं ॥ ४ ॥

विकट क्रोधा मान योधा, माया लोभ विसर्जन ।
राग द्वेष विमर्द अंकुर, नमो सिद्ध निरंजनं ॥ ५ ॥

विमल केवल ज्ञान लोचन, ध्यान शुक्ल समीरितं ।
योगीनातिगम्य रूपं, नमो सिद्ध निरजनं ॥ ६ ॥

योग ने समोसरण मुद्रा, परिपल्यं कासन ।
सर्व दीसे तेज रूप, नमो सिद्ध निरंजनं ॥ ७ ॥

जगत् जिनके दास दासी, तास आस निराशनं ।
चन्द्रपे परमानन्द रूप, नमो सिद्ध निरंजनं ॥ ८ ॥
स्वसमय सम्यग् दृष्टि जिनकी, सोए योगी अयोगिकं ।
देखतामां लीन होवे, नमो सिद्ध निरंजनं ॥ ९ ॥
तीर्थ सिद्धा अतीर्थ सिद्धा, भेद पंच दशाधिकं ।
सर्व कर्म विमुक्त चेतन, नमो सिद्ध निरंजनं ॥ १० ॥
चन्द्र सूर्य दीप मणिकी, ज्योति येन उलंघितं ।
ते ज्योतिथी अपरम ज्योति जिनकी, नमो सिद्ध निरंजनं ॥ ११ ॥
एक मांहि अनेक राजे, अनेक मांही एककं ।
एक अनेक की नांहि संख्या, नमो सिद्ध निरंजनं ॥ १२ ॥
अजर अमर अलख अनंतर, निराकार निरंजनं ।
परिब्रह्म ज्ञान अनंत दर्शन, नमो सिद्ध निरंजनं ॥ १३ ॥
अतुल सुख की लहर में प्रभु, लीन रहे निरंतरं ।
धर्म ध्यानथी सिद्ध दर्शन, नमो सिद्ध निरंजनं ॥ १४ ॥
ध्यान धूपं मन. पुष्प. पंचेन्द्रिय हुताशनं ।
क्षमा जाप संतोष पूजा, पूजो देव निरंजनं ॥ १५ ॥
तुमे मुक्ति दाता कर्म घाता, दीन जानि दया करो ।
सिद्धार्थ नन्दन जगत् वन्दन, महवीर जिनेश्वरं ॥ १६ ॥

# महामहोपाध्याय श्रीगंगाधर जी के, जैनदर्शन के विषय में, असत्य आक्षेपों के उत्तर।

श्रीगिरिजापतये नमो नमः।

मै पवित्र काशीपुरी में कितने वरसों से प्राचीन न्याय पढ़ रहा हूँ। पढ़ते पढ़ते मैंने आजतक प्राचीन न्याय में गौतमभाष्य, न्यायवार्तिक, तात्पर्यटीका, श्लोकवार्तिक, ब्रह्मसूत्रशांकरभाष्य, शावरभाष्य, सांख्यदर्शन, और बौद्धका न्यायविन्दु, माध्यमिकावृत्ति प्रभृति ग्रन्थोमें श्रीगुरुदेवकी परमदया से यथाशक्ति नैपुण्य पाया है. मैं गवेषी, जिज्ञासु, आत्मा हूँ. मेरा कहीं पर मिथ्या आग्रह नहीं है. मैं जैनों के और चार्वाकों के दर्शनों को भी देखने के लिये पिपासु हूँ. थोड़े ही दिनों के पहिले श्रीमाधवाचार्य विरचित 'सर्वदर्शनसंग्रह' मै पढता था, जव उसमें जैनमत आया तव मेरी वुद्धिको भी चक्कर आ गया याने जैनीयों के वास्तव मन्तव्य को मै जान नहीं सका. तव मुझे जैनतार्किकों के तर्कों को देखने की विशेष इच्छा हुई. उसकी परिपूर्णताके लिये मै शिवपुरी में घूमता था, इतने में परम-भाग्य से एक जैनश्वेताम्बर पाठशाला मुझको मिल गई. वहा के

वड़े वड़े छात्र मेरे अच्छे स्नेही हो गये. वहां के अध्यक्ष को मैंने प्रार्थनापूर्वक अपनी पूर्वोक्त इच्छा प्रकट की तव उन्होंने वड़े हर्ष के साथ एक अध्यापक के पास मुझको परिपूर्ण समय दिया. वहा भी कम से कम मै दो. वर्ष पढा, और जैनन्याय के स्याद्वादमञ्जरी, रत्नाकरावतारिका, अनेकान्तजयपताका, सम्मतितर्क आदि ग्रन्थों को समाप्त कर दिया, और भी कई जैन के आगमग्रन्थ भी देख डाले, इससे मुझे यह स्पष्ट ज्ञात हुआ कि जैनदर्शन में परस्पर जरासा भी विरोध नहीं है, और सव प्राचीन जैनग्रन्थ एक ही मन्तव्य पर चलते है. और वेदानुयायि, नैयायिक, सांख्य, वैशेषिक. वेदान्तादि दर्शनो में वहुतसा विरोध स्पष्ट दिखाई देता है याने जो वेदकी श्रुति का नैयायिक लोक अर्थ करते है, उससे विपरीत ही सांख्य लोक करते है, तात्पर्य यह है कि पूर्व आर्यावर्त में सदैव सुभिक्ष होने से निश्चिन्ततासे प्राचीन ऋषिओ ने विचारे वेदकी मिट्टी को खराव कर दी है किसी कविने कहा है कि–

"श्रुतयश्च भिन्नाः स्मृतयश्च भिन्ना
नैको मुनिर्यस्य वचः प्रमाणम् ।
धर्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायां
महाजनो येन गतः स पन्थाः" ॥ १ ॥

यह ठीक २ सुघटित होता है. और जैन दर्शन पढ़ने से मुझे

यह भी एक वड़ा लाभ हुआ की जो मेरा अटल निश्चय था की जैनलोग नास्तिक हैं, जैनलोग अस्पृश्य हैं, वह सब हवा में उड़ गया; और मनमें यह प्रतिभान हुआ की वेदानुयायि, कुमारिल, शकर, गौतम, वेदव्यास, वाचस्पति प्रभृतिने जैनीयों के विषय में जो कुच्छ भी लिखा है वह वादिप्रातिवादि की नीति से नहीं लिखा है, किन्तु छल से सब उटपटॉग घसीट मारा है, याने जैनीयों के सिद्धान्त दूसरे, और अपना खण्डन का बकवाद दूसरा, अब उसी निश्चय से मेरी लेखनी प्रवृत्त हुई है की सत्य सूर्य का उदय हो, असत्य घूकों का संहार हो. याने पूर्वोक्त ऋषि के और आधुनिकमहर्षिओं के झूठे आक्षेपोंका प्रत्युत्तर युक्तियुक्त लिखना चाहिये, परन्तु यहा तो मै ' प्रत्यासत्तिर्बलीयसी ' इस न्याय से आधुनिक कविचक्रशक्र महामहापोध्याय गगाधर जी महाशय से निर्मित ' अलिविलासिसंलाप ' नामक खण्डकाव्य की संक्षिप्त समालोचना करूंगा. इस महाशयजी ने भी 'बाप जैसा बेटा और वड तैसा टेटा' इस किंवदन्ती को सत्य की है याने पूर्वोक्त ऋषिओं की तरह इन्होंने भी जैनीयों के विषयमें मन'काल्पित अपना अभिप्राय प्रकट किया है इस लिये पाठकोंको 'अलिविलासिसंलाप' का चौथा शतक देखना चाहिये. मै भी दिखलाता हूँ की महाशयजी किस रीति से जैनीयों का झूठा पूर्व पक्ष खड़ा करते हैं और किस प्रकार उसका आपही आप उत्तर भी देते हैं.

"स्यादस्ति कार्यकरणेन समस्तवस्तु ।
स्यान्नास्ति तच्च विलयात् परतश्च बाधात् ॥ २५ ॥

यहां से २८ तक—

जैनदर्शन कार्य करनेसे ही सब वस्तु को सत् मानता है, और वस्तु नाश होने से याती इतरज्ञान से बाध होनेसे वस्तुओं को असत् मानता है इत्यादि । अब इस पूर्वपक्ष के खण्डन में महाशयजी अपनी न्यायप्रवीणता दिखलाते है की—

" हा ! हन्त ! संतमससंततवासधृक !
नानाविकल्पमयदुर्मतजङ्गपूक ! ।
प्रामाणिको न हि वदन् विरमेद् विकल्पेऽ-
प्रामाणिकोक्तिरपराध्यति वादकाले ॥ ३६ ॥
वस्तुस्थितिप्रमितिरेव हि मानकृत्यं
न त्वास्ति वस्तु युगपत् सदसद्द्विरूपम् ।
वस्तुन्यसद्द्विविधरूपमतिभ्रमः स्यात्
तां दोष एव जनयेद् न कदापि मानम् ॥ ३७ ॥
अन्योऽन्यबाधकमसत्त्वमथापि सत्त्व-
मेकत्र वक्षि युगपद् यदि संशयः सः ।
यत्सर्वसंशयनिवर्ति तदेव शास्त्रं
संशाययेत्तदपि चेत् शरणं किमन्यत् ? ॥ ३८ ॥

निर्णेतुमक्षमतया विविधागमार्थो-
च्छिष्टैकदेशलघुसंग्रहमात्रकारी ।
आचार्यलक्षणविहीनतया न मान्यः
संशायकोक्त्युपनमद्दृष्टजिनो जिनो नः ॥ ३९ ॥
स्याद्वादसिद्ध्युपगमे स्वमतस्य हानि-
स्तत्र प्रमाणकथनेऽपि स एव दोषः ।
साध्यप्रमाणविषये तु कथं प्रवृत्तिः
सेष्टा सदा मतिमतोऽध्यवसायपूर्वा ॥ ४० ॥
द्वित्रेतरेतरविरुद्धसशङ्कवाक्या-
न्यत्येकसारमपि शास्त्रमिति प्रवक्तुः ।
नीराजयन्तु वदनं कृतहस्तताला
जैनाङ्गना बहुलगोमयदीपिकाभिः ॥ ४१ ॥"

प्रथम ३६ में श्लोकमें तो पण्डितजी ने गेहेशूरता दिखलाई है याने डरपोक की तरह जैनतार्किकों को दो एक गालियाँ दी है, फिर आगे चल कर पण्डितजी अपनी पण्डिताई छांटते हुए कहते हैं की वस्तु याने पदार्थ की स्थिति की ठीक ठीक प्रमिति ( ज्ञान ) करानी यही प्रमाण का कार्य है. और वस्तु सद् और असद् ऐसे दो स्वभाववाली नहीं है, तब भी जो तुम यह कहते हो कि वस्तु सत् और असत् यह उभयस्वभावसहित है वह तुमको भ्रम है, तो

उस भ्रमका जनक दोष ( अज्ञानादि ) है क्यों कि प्रमाण तो कभी दोषका कारण हो ही नहीं सकता ॥ ३७ ॥ आपसमें शत्रुतावाले सत्त्व और असत्त्व हैं, याने वह दोनो कभी साथ रही नहीं सकते तब भी तुम कहते हो की यह दोनों पदार्थ में साथ रहते हैं यह तुमारा संदेह है, और जो संशयका छेदन करनेवाला शास्त्र हैं वह भी जो संशयको पैदा करै, दूसरा कौन शरण है ? ॥ ३८ ॥ निर्णय करने में असमर्थता होने से विविधप्रकारके शास्त्रों का उच्छिष्ट जो एक देश उसका अल्पसग्रह करनेवाला, और आचार्य ( निश्चायक ) के लक्षणों से रहित होने से, जिन (अर्हन्) हमको मान्य नहीं है ॥ ३९ ॥ और स्याद्वादकी सिद्धिको जो तुम निश्चित मानोगे तो तुमारा संशयपर्यवसायी सिद्धान्त नष्ट हो जायगा, और यदि उसमें प्रमाणकी प्रवृत्ति दिखलावोगे तब भी वही दोष आवेगा, और विद्वानों की प्रवृत्ति सदैव निश्चयपूर्वक होती है इस लिये तुमारे सिद्धान्त में कोई प्रवृत्ति नहीं कर सकता ॥ ४० ॥ जिसमें शङ्कित और परस्पर विरुद्ध वाक्यों कि पुनः पुनः आवृत्ति हो वह भी शास्त्र हैं ऐसा कहनेवालेके मुखकी आरती जैनाङ्गना उतारै ॥ ४१ ॥ यहां तक जो महाशयजी ने जैनियों का अभेद्य स्याद्वादका आक्षेपण किया है उसका पाठक महाशय निम्न लिखित उत्तर से पढै, "महाशयजी ने कहा है कि—जैनदर्शन कार्य करने से

हि वस्तु को सत् मानता है इत्यादि" ।

मै महाशयजी से प्रार्थना पूर्वक कहता हूँ की यदि आप अपना पक्षपातोपहतचक्षुः को दूर करते तो स्पष्ट मालूम होता की जैनदर्शनका वह ( पूर्वोक्त ) मन्तव्य नहीं है. परन्तु जैनदर्शनका यह मन्तव्य है कि वस्तुका स्वभाव ही सद्, असद् रूप है. याने स्वभाव से ही वस्तु भावाऽभाव उभयस्वरूप है. फिर शास्त्रीजी की स्थूल वुद्धिमें इस वातकी समझ न पड़ी तो कहा की क्या एकही वस्तु भावस्वरूप और अभावस्वरूप कभी होसक्ती है ?, तो मुझे कहना चाहिये की क्या आपमें पुत्रत्व, पितृत्व नहीं है ? क्या आप मनुष्यभावरूप और अश्वाऽभावरूप नहीं है ?, आपको अविलम्ब स्वीकार करना होगा विरुद्ध धर्म भी सापेक्ष होकर एक वस्तु में अच्छी रीति से रह सकते हैं, इसमें कोई प्रकार का विरोध नहीं है. देखिये और चित्त को सुस्थित रख कर पढ़िये—

"न हि भावैकरूप वस्त्विति, विश्वस्य वैश्वरूप्यप्रसङ्गात् । नाऽप्यभावरूपम्, नीरूपत्वप्रसङ्गात् । किन्तु स्वरूपेण स्वद्रव्य-क्षेत्र-काल-भावैः सत्त्वात्, पररूपेण स्वद्रव्य-क्षेत्र-काल-भावैश्चाऽसत्त्वात् भावाऽभावरूपं वस्तु । तथैव प्रमाणाना प्रवृत्तेः ।

यदाह—

"अयमेवेति यो ह्येष भावे भवति निर्णयः ।

होते हैं और प्रथम हास्य मनोहर पीछे दुःखप्रद होता है और हासीयुक्त जीव सत्यकी रक्षा करनेमें भी समर्थ नही होता है । इस लिये सत्य व्रतके धारण करनेवाले हास्यको कदापि भी आसेवन न करें । सो उपर लिखी पंच ही भावनाओं करके युक्त द्वितीय व्रतको धारण करना चाहिये ॥

## तृतीय महाव्रतकी पंच भावनायें ॥

प्रथम भावना—निर्दोष वस्ती शुद्ध योगोंका स्थान जहांपर किसी प्रकारकी विकृति उत्पन्न नही होती, और वह स्थान स्वाध्यायादि स्थानों करके भी युक्त है, स्त्री पशु क्लीबसे भी वर्जित है अर्थात् जिनाज्ञानुकूल है ऐसे स्थानकी विधिपूर्वक आज्ञा लेवे अर्थात् विनाज्ञा कहींपर न ठहरे, तब ही तृतीय व्रतकी रक्षा हो सक्ती है, क्योंकि व्रतकी रक्षा वास्ते ही यह भावनायें हैं ॥

द्वितीय भावना–यदि किसी स्थानोपरि प्रथम ही तृणादि पड़े हो वह भी विनाज्ञान आसेवन न करे ॥

तृतीय भावना–पीठफलक–शय्या–संस्तारक इत्यादिकोंके वास्ते स्वयं आरंभ न करे अन्योंसे भी न करावे तथा अनुमोदन भी न करे और विषम स्थानको सम न करावे नाही किसी आत्माको पीड़ित करे ॥

चतुर्थ भावना–जो आहार पाणी सर्व साधुओंका भाग युक्त है वे गुरुकी विनाआज्ञा न आसेवन करे क्योंकि गुरु सर्वके स्वामी है वही आज्ञा दे सक्ते हैं अन्यत्र नही॥

पंचम भावना–गुरु तपस्वी स्थविर इत्यादि सर्वकी विनय करे और विनयसे ही सूत्रार्थ सीखे क्योंकि विनय ही परम तप है विनय ही परम धर्म है और विनयसे ही ज्ञान सीखा हुआ फलीभूत होता है और तृतीय व्रतकी रक्षा भी सुगमतासे हो जाती है, इसलिये तृतीय महाव्रत भावनायें युक्त ग्रहण करे॥

## चतुर्थ महाव्रतकी पंच भावनायें॥

प्रथम भावना–ब्रह्मचर्यकी रक्षा वास्ते अलंकार वर्जित उपाश्रय सेवन करे क्योंकि जिस वस्तीमें अलंकारादि होते हैं उस वस्तीमें मनका विभ्रम हो जाना स्वाभाविक धर्म है, सो वस्ती वही आसेवन करे जिसमें मनको विभ्रम न उत्पन्न हो॥

द्वितीय भावना–स्त्रियोंकी सभामें विचित्र प्रकारकी कथा न करे तथा स्त्री कथा कामजन्य, मोहको उत्पन्न करनेवाली यथा स्त्रीके अवयवोंका वर्णन जिसके श्रवण करनेसे वक्ता श्रोतें सर्व ही मोहसे आकुल हो जाये इस प्रकारकी कथा ब्रह्मचारी कदापि न करे॥

तृतीय भावना—नारीके रूपको भी अवलोकन न करे तथा अंगनाके हास्य लावण्यरूप यौवन कटाक्ष नेत्रोंसे देखना इत्यादि चेष्टाओंसे देखनेसे मन विकृतियुक्त हो जाता है, इसलिये मुनि योषिताके रूपको अवलोकन न करे ॥

चतुर्थ भावना—पूर्वकृत क्रीडाओंकी भी स्मृति न करे क्योंकि पूर्वकृत काम क्रीडाओंके स्मृति करनसे मन आकुल व्याकुलता पर हो जाता है, क्योंकि पुनः २ स्मृतिका यही फल होता कि उसकी वृत्ति उसके वशमें नही रहती ॥

पंचम भावना—ब्रह्मचारी स्निग्ध आहार तथा कामजन्य पदार्थोंको कदापि भी आसेवन न करे, जैसे बलयुक्त औषधियें मद्यको उत्पन्न करनेवाली औषधियें, क्योंकि इनके आसेवनसे विना तप ब्रह्मचर्यसे पतित होनेका भय है, मनका विभ्रम हो जाना स्वाभाविक है। इसलिये ब्रह्मचर्यकी रक्षा वास्ते स्निग्ध भोजनका परित्याग करे और पांच ही भावनायें युक्त इस पवित्र महाव्रतको आयुपर्यन्त धारण करे ॥

## पंचम महाव्रतकी पंच भावनायें ॥

प्रथम भावना—श्रोत्रेंद्रियको वशमें करे अर्थात् मनोहर शब्दोंको सुनकर राग, दुष्ट शब्दोंको श्रवण करके द्वेष, यह काम

कदापि भी न करे क्योंकि शब्दोंका इंद्रियमें प्रविष्ट होनेका धर्म है। यदि रागद्वेष किया गया तो अवश्य ही कर्मोंका बंधन हो जायगा, इसलिये शब्दोंको सुनकर शान्ति भाव रक्खे ॥

द्वितीय भावना—मनोहर वा भयाणक रूपोंको भी देखकर रागद्वेष न करे अर्थात् चक्षुरिन्द्रिय वशमें करे ॥

तृतीय भावना—सुगंध—दुर्गंधके भी स्पर्शमान होने पर रागद्वेष न करे अपितु घ्राणेन्द्रिय वशमें करे ॥

चतुर्थ भावना—मधुर भोजन वा तिक्त रसादियुक्त भोजनके मिलनेपर रसेंद्रियको वशमें करे अर्थात् सुंदर रसके मिलनेसे राग कटुक आदि मिलने पर द्वेष मुनि न करे ॥

पंचम भावना—सुस्पर्श वा दुःस्पर्शके होनेसे भी रागद्वेष न करे अर्थात् स्पर्शेन्द्रिय वशमें करे ॥

सो यह *पंचवीस भावनाओं करके पंच महाव्रतोंको धारण करता हुआ दश प्रकारके मुनिधर्मको ग्रहण करे ॥ यथा—

**दसविहे समण धम्मे पं. तं. खंत्ती**

---

* पंचवीस भावनाओंका पूर्ण स्वरूप श्री आचाराङ्ग सूत्र श्री समवायाङ्ग सूत्र वा श्री प्रश्न व्याकरण सूत्रसे देख लेना ॥

योग्यताको प्राप्त हो जाता है, और यशको धारण करता है, तथा गुणोंके महत्वतासे जैसे चंद्र सूर्य राहुसे विमुक्त होकर सुंदरताको प्राप्त हो जाते हैं इसी प्रकार गुणोंके धारक जीव पापोंसे छूट कर परमानंदको प्राप्त होते हैं। पुनः गुण ही सर्वको प्रिय होते हैं, गुणोंका ही आचरण करना लोग सीखते हैं, और गुणोंका विवर्ण निम्न प्रकारसे है, जैसेकि–

१ अक्खुद्दो–सदैव काल अक्षुद्र वृत्तियुक्त होना चाहिये क्योंकि क्षुद्र वृत्ति सर्व गुणोंका नाश कर देती है और क्षुद्र वृत्ति वालेके चित्तको शान्ति नही आती, न वे ऋजुताको ही प्राप्त हो सक्ता है, न किसीके श्रेष्ठ गुणोंको भी अवलोकन करके उनके चित्तको शान्ति रह सक्ति है, तथा सदा ही क्षुद्र वृत्तिवाला अकार्य करनेमें उद्यत रहता है, अपितु निर्लज्जताको ग्रहण कर लेता है, इस लिये अक्षुद्र वत्तियुक्त सदैवकाल होना चाहिये॥

२ रूववं–मित्रवरो ! रूपवान् होना किसी औषधीके द्वारा नही बन सक्ता तथा किसी मंत्रविद्यासे नही हो सक्ता, केवल सदाचार ही युक्त जीव रूपवान् कहा जाता है। इस लिये सदाचार ब्रह्मचर्यादिको अवश्य ही धारण करना चाहिये जिसके द्वारा सर्व प्रकारकी शक्तियें उत्पन्न हो और सदैव काल चित्त प्रसन्नतामें रहे, लोगोंमें विश्वासनीय बन जाये, मन प्रफुल्लित रहे॥

३ पगइ सोमो—सौम्य प्रकृति युक्त होना चाहिये अर्थात् शान्ति स्वभाव क्षूद्र जनोंके किये हुए उपद्रवोंको माध्यस्थताके साथ सहन करने चाहिये, और मस्तकोपरि किसी कालमें भी अशान्ति लक्षण न होने चाहिये ॥

४ लोअपिओ—लोकप्रिय होना चाहिये अर्थात् परोपकारादि द्वारा लोगोंमें प्रिय हो जाता है। परोपकारी जीव ऊच्च कोटि गणन किया जाता है। परोपकारियोंके सब ही जीव हितैषी होते हैं और उसकी रक्षामें उद्यत रहते हैं। परोपकारी जीव सर्व प्रकारसे धर्म्मोन्नति करनेमें भी समर्थ हो जाते हैं और अपने नामको अमर कर देते हैं। इस लिये लोगमें प्रिय कार्य करनेवाला लोगप्रिय बन जाता है ॥

५ अकूरो—क्रूरतासे रहित होवे—अर्थात् निर्दयतासे रहित होवे। निर्दयता सत्य धर्मको इस प्रकारसे उखाड़ डालती है जैसे तीक्ष्ण परशुद्वारा लोग वृक्षोंको उत्पाटन करते हैं। निर्दयी पुरुष कभी भी ऊच्च कक्षाओंके योग्य नहीं हो सक्ता। क्रूर चित्तवाला पुरुष सदैव काल क्षुद्र वृत्तियोंमे ही लगा रहता है ॥

६ असढो—अश्रद्धावाला न होवे—अर्थात् सम्यक् दर्शन युक्त ही जीव सम्यक् ज्ञानको धारण कर सक्ता है। अपितु इत-

ना ही नहीं किन्तु श्रद्धायुक्त जीव मनोवांछित पदार्थोंको भी प्राप्त कर लेता है और देव गुरु धर्मका आराधिक बन जाता है॥

७ सुदक्खिणो—सुदक्ष होवे—अर्थात् बुद्धिशील ही जीव सत्य असत्यके निर्णयमें समर्थ होता है और पदार्थोंका पूर्ण ज्ञाता हो जाता है, अपितु बुद्धिसंपन्न ही जीव मिथ्यात्वके बंधनसे भी मुक्त हो जाता है। बुद्धिद्वारा अनेक वस्तुओंके स्वरूपको ज्ञात करके अनेक जीवोंको धर्म पथमें स्थापन करनेमें समर्थ हो जाता है, अपितु अपनी प्रतिभा द्वारा यशको भी प्राप्त होता है॥

८ लज्जालूओ—लज्जायुक्त होना—वृद्धोंकी वा माता पिता गुरु आदिकी लज्जा करना, उनके सन्मुख उपहास्य युक्त वचन न बोलने चाहिये तथा उनके सन्मुख सदैव काल विनयमें ही रहना चाहिये तथा पाप कर्म करते समय लज्जायुक्त होना चाहिये अर्थात् अपने कुल धर्मको विचारके पाप कर्म न करने चाहिये॥

९ दयालू—दयायुक्त होना—अर्थात् करुणायुक्त होना, जो जीव दुःखोंसे पीड़ित हैं और सदैवकाल क्लेषमें ही आयु व्यतीत करते हैं वा अनाथ है वा रोगी हैं उनोपरि दया भाव प्रगट

करना और उनकी रक्षा करते हुए साथ ही उनोंको धर्मका उपदेश करते रहना, निर्दयता कभी भी चित्तमें न धारण करना, ( अपितु ) अहिंसा धर्मका ही नाद करते रहना ॥

१० मज्झत्थो मध्यस्थ होना—अर्थात् स्तोक वार्ताओं परि ही क्रोधयुक्त न हो जाना चाहिये, अपितु किसीका पक्षपात भी न करना चाहिये, जो काम हो उसमें मध्यस्थता अवलंबन करके रहना चाहिये क्योंकि चंचलता कार्योंके सुधारनेमें समर्थ नही हो सक्ति अपितु मध्यस्थता ही काम सिद्ध करती है ॥

११ सोमदिट्ठी—सौम्य—दृष्टि युक्त होना—अर्थात् किसी उपर भी दृष्टि विषम न करना तथा किसीके सुंदर पदार्थको देख कर उसकी मत्सरता न करना क्योंकि प्रत्येक २ प्राणी अपने किये हुए कर्मोंके फलोंको भोगते हैं। जो चित्तका विषम करना है वे ही कर्मोंका बंधन है ॥

१२ गुणरागी—जिस जीवमें जो गुण हों उसीका ही राग करना अपितु अगुणी जीवमें मध्यस्थ भाव अवलंबन करे, अन्य जीवोंको गुणमें आरूढ़ करे, गुणोंका ही प्रचारक होवे ॥

१३ सक्कह—फिर सत्य कथक होवे क्योंकि सत्य वक्ताको

कहीं भी भय नहीं होता, सत्यवादी सर्व पदार्थोंका ज्ञाता होता है, सत्यवादी ही जीव धर्मके अंगोको पालन कर सक्ता है, सत्यवादीकी ही सब ही लोग प्रतिष्ठा करते है और सत्य व्रत सर्व जीवोंकी रक्षा करता है, इस लिये सत्यवादी बनना चाहिये ॥

१४ सपक्खजुत्तो—और सच्चेका ही पक्ष करना क्योंकि न्याय धर्म इसीका ही नाम है कि जो सत्ययुक्त हैं, उनके ही पक्षमें रहना, सत्य और न्यायके साथ वस्तुओंका निर्णय करना, कभी भी असत्यमें वा अन्याय मार्गमें गमण न करना, न्याय बुद्धि सदैव काल रखनी ॥

१५ सुदीहदंसी—दीर्घदर्शी होना अर्थात् जो कार्य करने उनके फलाफलको प्रथम ही विचार लेना चाहिये क्योंकि वहुतसे कार्य प्रारंभमें प्रिय लगते हैं पश्चात् उनका फल निकृष्ट होता है, जैसे विवाहादिमें वेश्यानृत प्रारंभमें प्रिय पीछे धन यश वीर्य सबोंका नाश करनेवाला होता है क्योंकि जिन बालकोंको उस नृतमें वेश्याकी लग्न लग जाती है वे प्रायः फिर किसीके भी वशमें नहीं रहते । इसी प्रकार अन्य कार्योंको भी संयोजन कर लेना चाहिये ॥

१६ विसेसण्णू—विशेषज्ञ होना अर्थात् ज्ञानको विशेष करिके जानना । फिर पदार्थोंके फलाफलको विचारना उसमें फिर

जो त्यागने योग्य कर्म हैं उनका परित्याग करना, जो जानने योग्य हैं उनको सम्यक् प्रकारसे जानना, अपितु जो आदरणे योग्य हैं उनको आसेवन करना तथा सामान्य पुरुषोंमें विशेषज्ञ होना, फिर ज्ञानको प्रकाशमें लाना जिस करके लोग अज्ञान दशामें ही पड़े न रहें ॥

१७ वड्ढाणुग्गो—वृद्धानुगत होना अर्थात् जो वृद्ध सुंदर कार्य करते आये हैं उनके ही अनुयायी रहना, जैसेकि—सप्त व्यसनोंका परित्याग वृद्धोंने किया था वही परम्पराय कुलमें चली आती होवे तो उसको उल्लंघन न करना तथा वृद्ध उभय काल प्रतिक्रमणादि क्रियायें करते हैं उनको उसी प्रकार आचरण कर लेना, जैसे वृद्धोंने अनेक प्रकारसे जीवोंकी रक्षा की सो उसी प्रकार आप भी जीवदयाका प्रचार करना अर्थात् धार्मिक मर्यादा जो वृद्धोंने बांधी हूई हैं उसको अतिक्रम न करना ॥

१८ विणियो—विनयवान् होना क्योंकि विनयसे ही सर्व कार्य सिद्ध होते हैं, विनय ही धर्मका मुख्याङ्ग है, विनयसे ही सर्व सुख उपलब्ध हो जाते हैं, विनय करनेवाले आत्मा सबको प्रिय लगते हैं, विनयवान्को धर्म भी प्राप्त हो जाता है, इस लिये यथायोग्य सर्वकी विनय करना चाहिये ॥

१९ कयण्णूओ—कृतज्ञ होना अर्थात् किये हुए परोपकार-का मानना क्योंकि कृतज्ञताके कारणसे सबी गुण जीवको प्राप्त हो जाते हैं जैसेकि—श्री स्थानांग सूत्रके चतुर्थ स्थानके चतुर्थ उद्देशमें लिखा है कि चतुर् कारणोंसे जीव स्वगुणोंका नाश कर बैठते हैं और चतुर् ही कारणोंसे स्वगुण दीप्त हो जाते हैं, यथा क्रोध करनेसे १ ईर्ष्या करनेसे २ मिथ्यात्वमें प्रवेश करनेसे ३ और कृतघ्नता करनेसे ४ ॥ अपितु चार ही कारणोंसे गुण दीप्त होते हैं, जैसेकि पुनः २ ज्ञानके अभ्यास करनेसे १ और गुर्वादिके छंदे वरतनेसे २ तथा गुर्वादिका आनंदपूर्वक कार्य करनेसे ३ और कृतज्ञ होनेसे ४ अर्थात् कृतज्ञता करनेसे सर्व प्रकारके सुख उपलब्ध होते हैं, इस लिये कृतज्ञ अवश्य ही होना चाहिये ॥

२० परहियत्थकारीय—और सदैव काल ही परहितकारी होना चाहिये अर्थात् परोपकारी होना चाहिये, क्योंकि परोपकारी जीव सब ही का हितैषी होते हैं, परोपकारी ही जीव धर्मकी वृद्धि कर सक्ते हैं, परोपकारीसे सर्व जीव हित करते हैं तथा परहितकारी जीव ऊच्च श्रेणिको प्राप्त हो जाता है, इस लिये परोपकारता अवश्य ही आदरणीय हैं ॥

२१ लद्धलक्खो—लब्धलक्षी होवे—अर्थात् उचित समयानुसार दान देनेवाला जैसे कि अभयदान, सुपात्र दान, शास्त्र दान, ओषधि दान, इत्यादि दानोंके अनेक भेद है किन्तु देशकालानुसार दानके द्वारा धर्मकी वृद्धि करनेवाला होवे, जैसे कि जीव ( अभयदान) दान सर्व दानोंमें श्रेष्ठ है, यथागमे (दाणाण सेठ्ठं अभयं पयाणं) अर्थात् दानोंमें अभयदान परम श्रेष्ठ है। सो सूत्रानुसार दान करनेवाला होवे और दानके द्वारा जिन धर्मकी उन्नाति हो सक्ति है, दानसे ही जीव यश कर्मको प्राप्त हो जाते हैं। सो इस लिये श्रुत दान अवश्य ही करना चाहिये ॥

फिर द्वादश भावनायें द्वारा अपनी आत्माको पवित्र करता रहे, जैसेकि—

**पढम मणिच्च मसरणं संसारे एगयाय अन्नत्तं ॥**
**असुइत्तं आसव संवरोय तह निज्जरा नवमी १॥**
**लोगसहावोबोही दुल्लहा धम्मस्स सावहगायरिहा**
**एया उन्नावणाउ न्नावेयव्वा पयत्तेणं ॥ २ ॥**

भाषार्थः—संसारमें जो जो पदार्थ देखनेमें आते हैं वे सर्व अनित्यता प्रतिपादन कर रहे हैं। जो पदार्थोंका स्वरूप

प्रातःकालमें होता है वह मध्यान्ह कालमें नही रहता, अपितु जो मध्यान्ह कालमें देखा जाता है वह सन्ध्या कालमें दृष्टिगोचर नही होता। इस लिये निज आत्मा विना पुद्गल सम्बन्धि जो जो पदार्थ हैं वे सर्व क्षणभंगुर हैं, नाशवान् हैं, जितने पुद्गलके सम्बन्ध मिले हुए हैं वे सब विनाशी हैं ॥ इस प्रकारसे पदार्थोंकी अनित्यता विचारना उसीका नाम अनित्य भावना है ॥

## अशरण भावना ॥

संसारमें जीवोंको दुखोंसे पीड़ित होते हुएको केवल एक धर्मका ही शरण होता है, अन्य माता पिता भार्यादि कोई भी रक्षा करनेमें समर्थ नही होते तथा जब मृत्यु आती है उस कालमें कोई भी साथी नही बनता किन्तु एक धर्म ही है जो आत्माकी रक्षा करता है। अन्य जीव तो मृत्युके आने पर सर्व पृथक् २ हो जाते हैं किन्तु जब इन्द्र महाराज मृत्यु धर्मको प्राप्त होते हैं उस कालमें उनका कोई भी रक्षा नही कर सक्ता तो भला अन्य जीवोंकी वात ही कौन पूछता है? तथा जितने पास-वर्ती धन धान्यादि हैं वे भी अंतकालमें सहायक नही वनते केवल आत्मस्वरूप ही अपना है और सर्व अशरण हैं, इस लिये यह उत्तम सामग्री जो जीवोंको प्राप्त हुई है उसको व्यर्थ न खोना चाहिये ॥

## संसार भावना ॥

संसार भावना उसका नाम है जो इस प्रकारसे विचार करता है कि यही आत्मा अनंतवार एक योनिमें जन्म मरण कर चुका है अपितु इतना ही नही किन्तु प्रत्येक २ जीवके साथ सर्व प्रकारसे सम्बन्ध भी हो चुके हैं, किन्तु शोक है फिर यह जीव धर्मके मार्गमें प्रवेश नही करता। अहो ! संसारकी कैसी विचित्रता है कि पुत्र मृत्यु होकर पिता बन जाता है और पिता मरकर पुत्र होता है। इस प्रकारसे भी परिवर्त्तन होनेपर इस जीवने सम्यग् ज्ञानादिको न सेवन किया जिसके द्वारा इसकी मुक्ति हो जाती ॥

## एकत्व भावना ॥

फिर इस प्रकारसे अनुप्रेक्षण करे कि एकले ही जीव मृत्यु होते हैं और प्रत्येक २ ही जन्म धारण करते हैं किन्तु कोई भी किसीके साथ आता नही और न कोई किसीके साथ ही जाता है। केवल धर्म ही अपना है जो सदैवकाल जीवके साथ ही रहता है अथवा मेरा निज आत्मा ही है इसके भिन्न न कोई मेरा है और न मैं किसीका हूं। यदि मैं किसी प्रकारके :खोंसे पीड़ित होता हूं तो मेरे सम्बन्धी उससे मुजे मुक्त नहीं

कर सक्के और नाही मैं उनको किसी प्रकारसे दुःखोंसे विमुक्त करनेमें समर्थ हूं। प्रत्येक २ प्राणी अपने २ किये हुए कर्मोंके फलको अनुभव करते हैं इसका ही नाम एकत्व भावना है ॥

## अन्यत्व भावना ॥

हे आत्मन् ! तू और शरीर अन्य २ है, यह शरीर पुद्गलका संचय है अपितु चेतन स्वरूप है। तू अमूर्त्तिमान सर्व ज्ञानमय द्रव्य है। यह शरीर मूर्त्तिमान शून्यरूप द्रव्य है और तू अक्षय अव्ययरूप है, किन्तु यह शरीर विनाशरूप धर्मवाला है फिर तू क्यों इसमें मूर्च्छित हो रहा है ? क्योंकि तू और शरीर भिन्न २ द्रव्य हैं ॥ फिर तू इन कर्मोंके वशीभूत होता हुआ क्यों दुःखोंको सहन कर रहा है ? इस शरीरसे भिन्न होनेका उपाय कर और अपनेसे सर्व पुद्गल द्रव्यको भिन्न मान फिर उससे विमुक्त हो क्योंकि तू अन्य है तेरेसे भिन्न पदार्थ अन्य हैं ॥

## अशुचि भावना ॥

फिर ऐसे विचारे कि यह जीव तो सदा ही पवित्र है किन्तु यह शरीर मलीनताका घर है। नव द्वार इसके सदा ही मलीन रहते हैं अपितु इतना ही नही किन्तु जो पवित्र पदार्थ इस गंधमय शरीरका स्पर्श भी कर लेते हैं वह भी अपनी पवित्रता खो

बैठते हैं, क्योंकि इसके अभ्यन्तर मलमूत्र, रुधिर राध, सर्व गंधमय पदार्थ हैं फिर मृत्युके पीछे इसका कोई भी अवयव काममें नही आता, परंतु देखनेको भी चित्त नही करता। फिर यह शरीर किसी प्रकारसे भी पवित्रताको धारण नही कर सक्ता, केवल एक धर्म ही सारभूत है अन्य इस शरीरमें कोई भी पदार्थ सारभूत नही है क्योंकि इसका अशुचि धर्म ही है। इस लिये हे जीव! इस शरीरमें मूर्च्छित मत हो, इससे पृथक् हो जिस करके तुमको मोक्षकी प्राप्ति होवे ॥

## आस्रव भावना ॥

राग द्वेष मिथ्यात्व अव्रत कषाययोग मोह इनके ही द्वारे शुभाशुभ कर्म आते है उसका ही नाम आस्रव है और आर्त्त-ध्यान, रौद्रध्यान इनके द्वारा जीव अशुभ कर्मोंका संचय करते हैं तथा हिंसा, असत्य, अदत्त, अब्रह्मचर्य, परिग्रह, यह पांच ही कर्म आनेके मार्ग है इनसे प्राणी गुरुताको प्राप्त हो रहे हैं और नाना प्रकारकी गतियोंमें सतत पर्यटन कर रहे हैं। आप ही कर्म करते हैं आप ही उनके फलोंको भोग लेते हैं। शुभ भावोंसे शुभ कर्म एकत्र करते है अशुभ भावोंसे अशुभ, किन्तु अशुभ कर्मोंका फल जीवोंको दुःखरूप भोगना पड़ता है, शुभ कर्मोंका सुखरूप फल होता है। इस प्रकारसे विचार करना उसका ही नाम आस्रव भावना है ॥

## संवर भावना ॥

जो जो कर्म आनेके मार्ग हैं उनको निरोध करना वे संवर भावना है तथा क्रोधको क्षमासे वशमें करना, मानको मार्दव वा मृदुतासे, मायाको ऋजु भावोंसे, लोभको संतोषसे, इसी प्रकार जिन मार्गोंसे कर्म आते हैं उन मार्गोंका ही निरोध करना सो ही सम्वर भावना है जैसे कि अहिंसा, सत्य, दत्त, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह, सम्यक्त्व, व्रत, अयोग, समिति, गुप्ति, चारित्र, मन वचन कायाको वशमें करना वे ही संवर भावना है ॥

## निर्जरा भावना ॥

निर्जरा उसका नाम है जिसके करनेसे कर्मोंके बीजका ही नाश हो जाये तब ही आत्मा मोक्षरूप होता है। वह निर्जरा द्वादश प्रकारके तपसे होती है उसीका ही नाम सकाम निर्जरा है, नही तो अकाम निर्जरा जीव समय २ करते हैं किंतु अकाम निर्जरासे संसारकी क्षीणता नही होती। सकाम निर्जरा जीवको मुक्ति देती है अर्थात् ज्ञानके साथ सम्यग् चारित्रका आचरण करना उसीके द्वारा जीव कर्मोंके बीजको नाश कर देते हैं और वही क्रिया जीवके कार्यसाधक होती है। सो यदि जीवने पूर्व सकाम निर्जरा की होती तो अब नाना प्रकारके कष्टों

को सहन न करता किन्तु अब वही उपाय किया जाये जिसके द्वारा सकाम निर्जरा होकर मुक्तिकी प्राप्ति होवे ॥

## लोकस्वभाव भावना ॥

लोकके स्वरूपको अनुप्रेक्षण करना जैसेकि यह लोग अनादि अनंत है और इसमें पुद्गल द्रव्यकी पर्याय सादि सातन्ता सिद्ध करती है और इसमें तीन लोग कहे जाते हैं जैसेकि मनुष्यलोक स्वर्गलोक पाताललोक नृत्य करते पुरुषके संस्थानमें हैं, इसमें असंख्यात द्वीप समुद्र है, अधोलोकमें सप्त नरक स्थान हैं तथा भवनपति व्यन्तर देवोंके भी स्थान हैं, उपरि २६ स्वर्ग हैं ईषत् प्रभा पृथिवी है सो ऐसे लोगमें शुचीके अग्रभाग मात्र भी स्थान नही रहा कि जिसमें जीवने अनंत वार जन्म मरण न किये हो, अर्थात् जन्म मरण करके इस संसारको जीवने पूर्ण कर दिया है किंतु शोक है फिर भी इस जीवकी संसारसे तृप्ति न हुई, अपितु विषयके मार्गमें लगा हुआ है। इस लिये लोकके स्वरूपको ज्ञात करके संसारसे निवृत्त होना चाहिये वे ही लोकस्वभाव भावना है ॥

## धर्म भावना ॥

इस संसारचक्रमें जीवने अनंत जन्म मरण नाना प्रकारकी योनियोंमें किये हैं किन्तु यदि मनुष्य भव प्राप्त हो

गया तो देश आर्यका मिलना अतीव कठिन है क्योंकि वहुतसे देश ऐसे भी पड़े हैं जिन्होंने कभी श्रुत चारित्र रूप धर्मका नाम ही नही सुना। यादि आर्य देश भी मिल गया तो आर्य कुलका मिलना महान् कठिन है क्योंकि आर्य देशमें भी वहुतसे ऐसे कुल हैं जिनमें पशुवध होता है और मांसादि भक्षण करते हैं। यादि आर्य कुल भी मिल गया तो दीर्घायुका मिलना परम दुष्कर है क्योंकि स्वल्प आयुमें धार्मिक कार्य क्या हो सक्ते हैं ? भला यादि दीर्घायुकी प्राप्ति हो गई तो पंचिंद्रिय पूर्ण मिलनी अतीव ही कठिन हैं क्योंकि चक्षुरादिके रहित होनेपर दयाका पूर्ण फल जीव प्राप्त नही कर सक्ते। भला यादि इन्द्रिय पूर्ण हों तो शरीरका नीरोग होना वड़ा ही कठिन है क्योंकि व्याधियुक्त जीव धर्मकी वात ही नही सुन सक्ता। सो यादि शरीर भी नीरोग मिल गया तो सुपुरुषोंका संग होना महान् ही दुष्कर है क्योंकि कुसंग होना स्वाभाविक वात है। भला यादि सुजनोंका संग भी मिल गया तो सूत्रका श्रवण करना महान् कठिन है। भला सूत्रको श्रवण भी कर लिया तो उसके उपरि श्रद्धानका होना अतीव दुष्कर है। भला यादि श्रद्धान भी ठीक प्राप्त हो गया तो धर्मका पालन करना परम कठिन है क्योंकि धर्मकी क्रिया आशावान् पुरुषोंसे नही पल सक्ती किन्तु धर्म अनाथोंका नाथ

है, अबांधवोंका बांधव है, दुःखियोंकी रक्षा करनेवाला है, अमित्रोंवालोंका मित्र है, सर्वकी रक्षा करनेवाला है, धर्मके प्रभावसे सर्व काम ठीक हो रहे हैं तथा धर्म ही यक्ष, राक्षस, सर्प, हाथी, सिंह, व्याघ्र, इनसे रक्षा करता है अर्थात् अनेक कष्टोंसे बचानेवाला एक धर्म ही है। इस लिये पूर्ण सामग्रीके मिलने पर धर्ममें आलस्य कदापि न करना चाहिये। हे जीव! तेरेको उक्त सामग्री पूर्णतासे प्राप्त है इस लिये तू अब धर्म करनेमें प्रमाद न कर। यह समय यदि व्यतीत हो गया तो फिर मिलना असंभव है। इस प्रकारके भावोंको धर्म भावना कहते हैं ॥

## बोधबीज भावना ॥

संसार रूपी अर्णवमें जीवोंको सर्व प्रकारकी ऋद्धियें प्राप्त हो जाती है किन्तु बोधबीजका मिलना बहुत ही कठिन है अर्थात् सम्यक्त्वका मिलना परम दुष्कर है। इस लिये पूर्वोक्त सामाग्रियें मिलनेपर सम्यक्त्वको अवश्य ही धारण करना चाहिये, अर्थात् आत्मस्वरूपको अवश्य ही जानना चाहिये। सम्यग् ज्ञान, सम्यग् दर्शन, सम्यग् चारित्रके द्वारा शुद्ध देव गुरु धर्मकी निष्ठा करके आत्मस्वरूपको पूर्ण प्रकारसे ज्ञात करके सम्यग् चारित्रको धारण करना चाहिये क्योंकि संसारमें माता पिता भगिनी भ्राता भार्या पुत्र धन धान्य सर्व प्रकारके

संयोग मिल जाते हैं परंतु बोधबीज ही प्राप्त होना कठिन है। इस लिये बोधबीजको अवश्य ही प्राप्त करना चाहिये। इस प्रकारसे जो आत्मामें भाव धारण करता है उसीका नाम बोधबीज भावना है। सो यह द्वादश भावनायें आत्माको पवित्र करनेवाली हैं, कर्ममलके धोनेके लिये महान् पवित्र वारिरूप हैं, संसार रूपी समुद्रमें पोतके तुल्य हैं, द्वादश व्रतोंको निष्कलंक करनेवाली हैं और अतिचारोंको दूर करनेवाली हैं, सत्यरूपके बतलानेवाली हैं, मुक्तिमार्गके लिये निश्रेणि रूप हैं। इस लिये प्राणीमात्रको इनके आश्रयभूत अवश्य ही होना चाहिये। फिर निम्नलिखित चार प्रकारकी भावनायें द्वारा लोगोंसे वर्ताव करना चाहिये॥

**मैत्री प्रमोद कारुण्य माध्यस्थ्यानि च सत्त्वगुणाधिक क्लिश्यमानाऽविनयेषु। तत्त्वार्थसूत्र अ० ७ सू० ११॥**

इसका यह अर्थ है कि मैत्री, प्रमोद, कारुण्य, माध्यस्थ, यह चार ही भावनायें अनुक्रमतासे इस प्रकारसे करनी चाहियें जैसे कि सर्व जीवोंके साथ मैत्रीभाव, एकेन्द्रियसे पंचेन्द्रिय पर्यन्त किसी भी जीवके साथ द्वेष भाव नहीं करना और यह

भाव रखनेसे कोई जीव पाप कर्म न करे, नाहीं दुःखोंको प्राप्त होवे, यथाशक्ति जीवोंपर परोपकार करते रहना, अन्तःकरणसे वैरभावको त्याग देना उसका ही नाम मैत्री भावना है। और जो अपनेसे गुणोंमें वृद्ध हैं धर्मात्मा हैं परोपकारी हैं सत्यवक्ता हैं ब्रह्मचारी हैं दयारूप शान्तिसागर हैं इस प्रकारके जनोंको देखकर प्रमोद करना अर्थात् इर्षा न करना अपितु हर्ष प्रगट करना और उनके गुणोंका अनुकरण करना प्रसन्न होना उनकी यथायोग्य भक्ति आदि करना उसीका नाम प्रमोद भावना है॥ और जो लोग रोगोंसे पीड़ित हैं दुःखित हैं दीन हैं वा पराधीन हैं तथा सदैव काल दुःखोंको जो अनुभव कर रहे हैं उन जीवों पर करुणा भाव रखना और उनको दुःखोंसे विमुक्त करनेका प्रयत्न करते रहना यथाशक्ति दुःखोंसे उनपीड़ित जीवोंकी रक्षा करना उसीका ही नाम कारुण्य भावना है अर्थात् सर्व जीवोपरि दयाभाव रखना किन्तु दुःखियोंको देखकर हर्ष न प्रगट करना सोई कारुण्य भावना है। और जो जीव अविनयी हैं सदैवकाल देव गुरु धर्ममे प्रतिकूल कार्य करनेवाले हैं उन जीवोंमें माध्यस्थ भाव रखना अर्थात् उनको यथायोग्य शिक्षा तो करनी किन्तु द्वेष न करना वही माध्यस्थ्य भावना है। सो यह चार ही भावनायें आत्मकल्याण करनेवाली हैं और

जीवोंको सुमार्गमें लगानेवाली हैं और सत्यपथकी दर्शक हैं। इनका अभ्यास प्राणी मात्रको करना चाहिये क्योंकि यह संसार अनित्य है, परलोकमें अवश्य ही गमन करना है, माता पिता भार्यादि सब ही रुदन करते हुए रह जाते हैं और फिर उसका अग्नि संस्कार कर देते हैं, और फिर जो कुछ उसका द्रव्य होता है वे सब लोग उसका विभाग कर लेते हैं किन्तु उसने जो कर्म किये थे वे उन्ही कर्मोंको लेकर परलोकको पहोंच जाता है ैर उन्ही कर्मोंके अनुसार दुःख सुख रूप फलको भोगता है, इस लिये जब मनुष्य भव प्राप्त हो गया है फिर जाति आर्य, कुल आर्य, क्षेत्र आर्य, कर्म आर्य, भाषा आर्य, शिल्पार्य जब इतने ुण आर्यताके भी प्राप्त हो गये फिर ज्ञानार्य, दर्शनार्य चारित्रार्य, अवश्य ही बनना चाहिये। तत्त्वमार्ग के पूर्ण वेत्ता होकर परोपकारियोंके अग्रणी बनना चाहिये और सत्य मार्गके द्वारा सत्य पदार्थोंका पूर्ण प्रकाश करना चाहिये। फिर सम्यग् ज्ञान, सम्यग् दर्शन, सम्यग् चारित्रसे स्वआत्माको विभूषित करके मोक्षरूपी लक्ष्मीकी प्राप्ति होवे। फिर सिद्धपद जो सादि अनंत युक्त पदवाला है उसको प्राप्त होकर अजर अमर सिद्ध बुद्ध ऐसे करना चाहिये। अनंतज्ञान, अनंतदर्शन, अनंतसुख, अनंतबलवीर्य युक्त होकर

जीव मोक्षमें विराजमान हो जाता है, संसारी बंधनोसे सर्वथा ही छूटकर जन्ममरणसे रहित हो जाता है और सदा ही सुख-रूपमें निवास करता है अर्थात् उस आत्माको सम्यग्ज्ञान, सम्यग्दर्शन, सम्यग्चारित्रके प्रभावसे अक्षय सुखकी प्राप्ति हो जाती है। आशा है भव्य जन उक्त तीनों रत्नोंको ग्रहण करके इस प्रवाहरूप अनादि अनंत संसारचक्रसे विमुक्त होकर मोक्ष-रूपी लक्ष्मीके साधक बनेंगे और अन्य जीवोंपर परोपकार करके सत्य पथमें स्थापन करेंगे जिस करके उनकी आत्माको सर्वथा शान्तिकी प्राप्ति होवेगी और जो त्रिपदी महामंत्र है जैसेकि उत्पत्ति, नाश, ध्रुव, सो उत्पत्ति नाशसे रहित होकर ध्रुव व्यवस्था जो निज स्वरूप है उसको ही प्राप्त होवेंगे क्योंकि उत्पत्ति नाश यह विभाविक पर्याय हैं किन्तु त्रिकालमें सत्रूपमें रहना अर्थात् निज गुणमें रहना यह स्वाभाविक अर्थात् निज-गुण है। सो कर्ममलसे रहित होकर शुद्धरूप निज गुणमें सर्वज्ञतामें वा सर्वदर्शितामें जीव उक्त तीनों रत्नों करके विराजमान हो जाते हैं। मैं आकांक्षा करता हूं कि भव्य जीव श्री अर्हन्देवके प्रतिपादन किये हुए तत्त्वोंद्वारा अपना कल्याण अवश्य ही करेंगे।

इति श्री अनेकान्त सिद्धान्त दर्पणस्य चतुर्थ सर्ग समाप्त ॥

उस भ्रमका जनक दोष ( अज्ञानादि ) है क्यों कि प्रमाण तो कभी दोषका कारण हो ही नहीं सकता ॥ ३७ ॥ आपसमें शत्रुतावाले सत्त्व और असत्त्व है, याने वह दोनो कभी साथ रही नहीं सकते तब भी तुम कहते हो की यह दोनों पदार्थ में साथ रहते है यह तुमारा संदेह है, और जो सशयका छेदन करनेवाला शास्त्र हैं वह भी जो संशयको पैदा करै, दूसरा कौन शरण है ? ॥ ३८ ॥ निर्णय करने में असमर्थता होने से विविधप्रकारके शास्त्रों का उच्छिष्ट जो एक देश उसका अल्पसंग्रह करनेवाला, और आचार्य ( निश्चायक ) के लक्षणों से रहित होने से, जिन (अर्हन्) हमको मान्य नहीं है ॥ ३९ ॥ और स्याद्वादकी सिद्धिको जो तुम निश्चित मानोगे तो तुमारा संशयपर्यवसायी सिद्धान्त नष्ट हो जायगा, और यदि उसमें प्रमाणकी प्रवृत्ति दिखलावोगे तव भी वही दोष आवेगा, और विद्वानों की प्रवृत्ति सदैव निश्चयपूर्वक होती है इस लिये तुमारे सिद्धान्त में कोई प्रवृत्ति नहीं कर सकता ॥ ४० ॥ जिसमें शङ्कित और परस्पर विरुद्ध वाक्यों कि पुनः पुनः आवृत्ति हो वह भी शास्त्र है ऐसा कहनेवालेके मुखकी आरती जैनाङ्गना उतारै ॥ ४१ ॥ यहां तक जो महाशयजी ने जैनियों का अभेद्य स्याद्वादका कुछ आक्षेपण किया है उसका पाठक महाशय निम्न लिखित उत्तर से पढैं, "महाशयजी ने कहा है कि—जैनदर्शन कार्य करने से

हि वस्तु को सत् मानता है इत्यादि"।

मै महाशयजी से प्रार्थना पूर्वक कहता हूँ की यदि आप अपना पक्षपातोपहतचक्षुः को दूर करते तो स्पष्ट मालूम होता की जैनदर्शनका वह ( पूर्वोक्त ) मन्तव्य नहीं है. परन्तु जैनदर्शनका यह मन्तव्य है कि वस्तुका स्वभाव ही सद्, असद् रूप है. याने स्वभाव से ही वस्तु भावाऽभाव उभयस्वरूप है. फिर शास्त्रीजी की स्थूल बुद्धिमें इस बातकी समझ न पड़ी तो कहा की क्या एकही वस्तु भावस्वरूप और अभावस्वरूप कभी होसक्ती है ?, तो मुझे कहना चाहिये की क्या आपमें पुत्रत्व, पितृत्व नहीं है ? क्या आप मनुष्यभावरूप और अश्वाऽभावरूप नहीं है ?, आपको अविलम्ब स्वीकार करना होगा विरुद्ध धर्म भी सापेक्ष होकर एक वस्तु में अच्छी रीति से रह सकते हैं, इसमें कोई प्रकार का विरोध नहीं है. देखिये और चित्त को सुस्थित रख कर पढ़िये—

"न हि भावैकरूप वस्त्विति, विश्वस्य वैश्वरूप्यप्रसङ्गात् । नाऽप्यभावरूपम्, नीरूपत्वप्रसङ्गात् । किन्तु स्वरूपेण स्वद्रव्य-क्षेत्र-काल-भावैः सत्त्वात्, पररूपेण स्वद्रव्य-क्षेत्र-काल-भावैश्चाऽसत्त्वात् भावाऽभावरूपं वस्तु । तथैव प्रमाणानां प्रवृत्तेः ।

यदाह—

"अयमेवेति यो ह्येष भावे भवति निर्णयः ।

नैष वस्त्वन्तराऽभावसंवित्त्यनुगमादृते । १ ।"

जगत में वस्तु केवल भावरूपही नहीं है क्योंकि यदि भावरूप होती तो घट भी पटभावरूप, अश्वभावरूप, हस्तिभाव-रूप होता, और वस्तु केवल अभावरूप भी नहीं है- ऐसा माने तो सब का शून्यत्व का ही प्रसंग होगा, इस लिये सब वस्तु अपने रूप से याने अपने द्रव्य, क्षेत्र, काल और भावरूपसे तो सत् है और परकीयरूपसे याने पराया द्रव्य, क्षेत्र, काल, भावरूप से असत् है जैसे कि- द्रव्यसे घट पार्थिवरूपसे है, परन्तु जलरूपसे नहि है, क्षेत्र से काशी में बना हुआ घट काशी का है, किन्तु हरद्वार का नहीं है; काल से वसन्त ऋतु में बना हुआ घट वासन्तिक है किन्तु शैशिर नहीं है; भावसे श्याम घट श्याम है, किन्तु रक्त नहीं है; यदि सब रूपसे वस्तु को सत् मानने में आवे तो एक ही घट का बहुत रूपसे ( इतर पटादिरूपसे ) भी स्थिति होनी चाहिये, इस लिये जैन तार्किकों का यह तर्क ठीक २ वस्तुका निश्चय ज्ञान दिखलाता है कि वस्तु स्वभाव से ही स्वरूप से सत् है और पररूपसे असत् है. और यह बात तो आबालगोपाल प्रसिद्ध है. और शास्त्रीजी ने जो कहा कि "वस्तु में भावाऽभावरूप जो ज्ञान है वह भ्रमजन्य है" वह भी उनका कथन भ्रमविषयक है, क्योंकि भ्रमका जो 'अतस्मिन् तदध्यवसायो भ्रमः' याने जो घट में पटका ज्ञान होना

वह ही भ्रम है किन्तु घट में घटका ज्ञान होना तो भ्रम नहीं है. ऐसे ही वस्तु उभय रूप है उस में उभयरूपताज्ञान भ्रमात्मक कभी नहीं हो सकता. और जो शास्त्रीजी बावाने अपनी तूती चलाई है कि "यदि एक ही वस्तु में यह दो बात ( सद्-असद् रूपता ) माना जाय तो वह ज्ञान सशयात्मक है" इस से यह मालूम होता है कि शास्त्रीजी सशयके लक्षणको भूलगये- देखिये, संशयका लक्षण पूर्व ऋषियोंने इस प्रकार बतलाया है कि— 'अनुभयत्र उभयकोटिसंस्पर्शी प्रत्ययः संशयः; अनुभयस्वभावे वस्तुनि उभयपरिमर्शनशीलि ज्ञान संशयः ।'

याने जिसमें दो स्वभाव नहीं है और उसमें दो स्वभावका जो ज्ञान होता है वह संशय है परन्तु यह बात वस्तुका सद्-असद् उभय ज्ञान में नहीं आसकती, क्योंकि पूर्वोक्त कई प्रमाणों से वस्तु उभयस्वभाव सिद्ध हो चुकी है और शास्त्रीजी ने जो कहा कि "स्याद्वाद की और प्रमाण की सत्ता को निश्चित मानो तो तुमारा सिद्धान्त बाधित होगा" यह भी एक पुराण की तरह गप्प है क्योंकि जैनदर्शन तो सब वस्तु को निज रूपसे सत् और अन्यरूप से असत् मानता है. वैसे ही स्याद्वाद भी स्वरूपसे सत् और स्याद्वादाभासरूप से असत् है और प्रमाण भी प्रमाणरूप सत् और प्रमाणाभासरूप से असत् है. और शास्त्री जी यह समझते होंगे कि

जैनदर्शन का मन्तव्य अव्यवस्थित है तो यह नहीं है क्योंकि पूर्वोक्त रीतिसे जैनदर्शन कथित वस्तुस्वभाव कथन वास्तव वस्तुका निश्चायक है परन्तु उसमें अल्प भी अव्यवस्था नहीं है, जो कई लोग वस्तुका एकही रूप है याने वस्तु भावरूप ही है या अभावरूप है ऐसा मानते हैं उनके सिद्धान्त में बडी भारी अव्यवस्था हो जायगी. और यदि शास्त्रीजी एकही पदार्थ में विरुद्ध धर्मद्वय के स्वीकार को विरोध समझै तो उनके पितामह प्रशस्तपादभाष्यकार के सिद्धान्त को भी विरुद्ध मानना चाहिये क्योंकि– भाष्यकार भी एक ही पृथ्वी, जल, वायु, अग्नि, उसमें नित्यता और अनित्यता मानते है उन्होंने कहा है कि– 'सा तु द्विविधा, नित्या अनित्या च,, नित्या परमाणुरूपा कार्यरूपा तु अनित्या.' याने जो पृथ्वी परमाणुरूप है वह नित्य है और जो पृथ्वी कार्यरूप है वह अनित्य है. और नवीन तार्किकगण भी भाव और अभावका समानाधिकरण मानते है यह बात क्या शास्त्रीजी भूल गये ?

इन सब बातों से यही सिद्ध होता है कि अलिविलासिसंलाप और उसके निर्माता ये दोनों हीं अनाप्त है ।

अब जैनसम्मत ईश्वर में जो शास्त्री जी के पूर्वपक्ष है उनको लिखते हैं—

ताल-भू-गगनसर्वपथीनजीवाः

स्वादृष्ट-यत्नसहिता निजभोग्यभागान्।
उत्पादयन्त्वलमशेषकृतेश्वरेण
क्लृप्तेन, सिध्यति फले न हि कल्प्यतेऽन्यत् ॥

सब जीव अपने अदृष्ट (भाग्य) और यत्न से सब चीज को पैदा करते हैं, इसलिये सृष्टि का बनानेवाला एक ईश्वर है ऐसी झूठी कल्पना नहीं करनी चाहिये, सृष्टिकर्ता ईश्वर के विना भी जब अपना इष्ट होता है तब उसकी कल्पना निष्फल है।"

( शास्त्रिजी कृत उत्तरपक्ष )

"दृष्ट्वैकचेतननिदेशवशां प्रवृत्तिं
कार्ये लघावपि गृहे बहुचेतनानाम्।
ब्रह्माण्डनिर्मितमनेककृतामपीच्छ-
न्नेकं समस्तविभुमीश्वरमाश्रयस्व ॥ ४७ ॥
कुर्वन्तु काश्चन यथास्वरुचि प्रवृत्ती-
रेकाऽपि काऽपि परभीतिकृता प्रवृत्तिः।
दृष्ट्वा कुटुम्बनगरस्थितचेतनेषु
यद्भीतिजाऽखिलकृतिः परमेश्वरः सः ॥ ४८ ॥
तन्नित्यमिष्टमुपपत्तिमदन्यथाऽस्य
हेत्वन्तरानुसरणे त्वनवस्थितिः स्यात्।
नित्यं गतातिशयमीश इदं दधानः

साधारणं सकलकार्यविधौ निदानम् ॥ ५० ॥

स्वस्वार्जिताशुभशुभावहकर्मभेदात्
प्राप्नोति जीवनिवहः फलभेदमद्धा ।
आन्ध्येन पङ्गुसदृशाक्षमकर्मवृन्दा-
ऽधिष्ठानताद्दृतनिदानगुणो महेशः ॥ ५१ ॥

क्षेत्री लभेत यदि कर्षणवीजवाप-
दाक्ष्यप्रमादवशतः फलसिद्ध्यऽसिद्धी ।
दोषोऽत्र नैव जलदस्य तथेश्वरस्य
वैषम्यनिर्घृणतयोर्न यतः प्रसङ्गः ॥ ५२ ॥

अन्येषु हेतुषु तु सत्स्वऽपि कर्ष्टृचेष्टा
स्यान्निष्फला जलधरो यदि न प्रवर्षेत् ।
साधारणो जलधरः किल तेन हेतुः
सा रीतिरप्रतिहता परमेश्वरेऽपि ॥ ५३ ॥

जीवो न वेत्ति सकलं स्वमपीह कर्म
दूरे परस्य कथमेव ततोऽधितिष्ठेत् ।
सर्वज्ञतां तदुचितां हि वहन् परेशो-
ऽधिष्ठानताभरसहोऽल्पमतिर्न जीवः ॥ ५४ ॥

इत्युक्तयुक्तिनिवहैः परमेशसिद्धौ
तस्य प्रपञ्चहितसाधनमार्गदर्शी ।

**आदेश एव किल वेदपदाभिधेयो**
**नोल्लङ्घ्य एष तदधीनहितार्थिजीवैः ॥ ५५ ॥**

इन सब श्लोकका रहस्य यह ही है कि- इस जगत के रचयिता कोई एक ईश्वर है, यह बात अनुमान प्रमाण से सिद्ध होती है. जैसे की प्राणीओंके छोटेसे भी कार्य में कोईन कोई अधिष्ठाता रहता है, तो यह अनेक प्राणीसे बना हुवा जो ब्रह्माण्ड रूप कार्य उसमें अधिष्ठाता सर्वत्र व्यापक एक ईश्वर को मानना चाहिये॥ ४७ ॥ जितनी प्रवृत्तियां यथारुचि जीवगण करता है, उन सब में एक प्रवृत्ति तो किसीका डर रखके कुटुम्ब और नगर में रहे हुवे जीव में दिखाई देता है, इसलिये जिसकी भीति से उस प्रवृत्तिको लोग कर रहे हैं, वह ही सर्वस्रष्टा ईश्वर है॥ ४८ ॥ और उस ईश्वरका ज्ञान नित्य है याने न कभी नष्ट होता है, न कभी पैदा होता है, न कभी विकार को भी पाता है, सदा एक रूपही रहता है. यदि उसको अनित्य माना जाय तो उसका (ज्ञानका) कोइ हेत्वन्तर स्वीकारना पडेगा, तो जो हेतु स्वीकृत है वह नित्य, या अनित्य ?, यदि नित्य, तों ज्ञानकोही नित्य मानकर व्यर्थ हेतु प्रकल्पन क्यों करना चाहिये ? और अनित्य मानो तो उसका भी हेतु होना चाहिये. इस प्रकार माननेमें अनवस्था आती है. इसलिये ईश्वरका ज्ञान नित्य ही है और सब कार्य में कारण रूपसे उसीको ही ईश्वर धारण करतें है ॥५०॥ यदि

जैन कहे की अपना २ शुभाशुभ कर्मसेही आत्मा शुभाशुभ फल पाता है तो भी यह उचित नहीं, क्योंकि कर्म तो जड होनेसे फल देनेमें असमर्थ है, इसलिये उसका (कर्मका) भी एक महेश अधिष्ठाता होना चाहिये ॥५१॥ खेतीहर अपनी कर्षणकी और बोनेकी कुशलता और अकुशलता से फलसिद्धि यातो फलाऽसिद्धिको पाता है, जैसे इसमें मेघका दोष नहीं है, वैसेही जीवको सुख, दु.ख पानेमें ईश्वरका दोष नही है इसलिये ईश्वर रागी, द्वेषी नहीं कहा जा सकता है ॥ ५२ ॥ और भी सब हेतुगण विद्यमान होनेपर भी यदि वृष्टि न होवे तो जैसे खेतीहर की सब कर्षणादि चेष्टा निष्फल होती है, वैसेही यदि ईश्वरेच्छा न हो तो एक भी कार्य नही होसकता ॥५३॥ जीव अपने कर्मको जानता नहीं है, और परकीय कर्म दूर है, इसलिये स्व, पर कोई कर्मका अधिष्ठाता नही होसकता, अतः उसका अधिष्ठाता सर्वज्ञ महादेवजी ही है ॥ ५४ ॥ ऐसी अनेक युक्तिसे जगत्कर्ता ईश्वर सिद्ध होनेपर उसका सकलमार्गदर्शी वेदविहित जो आदेश उसको उल्लङ्घित नही करना चाहिये ॥५५॥ और भी वह महाशय धर्मान्धतामें लिपट कर अपने महादेव बावाका जूठाही निष्पक्षपात बतलाते है—

माद्येत् खलो गुरुतरार्चनया, कुलीनो
दण्डे महीयसि कृते भृशमुद्विजेत ।
यायाद् विपर्ययमनेन च लोकयात्रा-

ऽऽयत्यां शुभं विदधदेष न पक्षपातः ॥ ६१ ॥

बड़ी पूजा से खल—दुष्ट मत्त होता है, और बडा दण्ड करनेसे कुलीन अच्छा मनुष्य उद्विग्न होता है और ऐसा करनेसे लोकयात्रा व्यवस्थिति में रह नहीं सकती, और उचित पूजा, दण्ड करनेसे यह पक्षपात नहीं कहलाता है।

अब शास्त्रीजीने जो उपरोक्त पूर्वपक्ष और उत्तरपक्ष सृष्टिकर्ता के बारेमे दिखलाये है, वे सब मिथ्या प्रलाप है और ईश्वरको कलङ्कित बनानेके उपाय है, देखिये—वीतराग ईश्वर इस जगतको किस लिये बनावेगा ?.

तथाहि— शशभृन्मौलेस्त्रैलोक्यघटने भवेत् ।
यथारुचिप्रवृत्तिः किम् ?, कर्मतन्त्रतयाऽथवा ? ॥ १ ॥
धर्माद्यर्थमथोद्दिश्य ?, यद्वा क्रीडाकुतूहलात् ? ।
निग्रहाऽनुग्रहाय वा ? सुखस्योत्पत्तयेऽथवा ॥ २ ॥
यद्वा दुःखविनोदार्थम् ?, प्रत्यवायक्षयाय वा ? ।
भविष्यत्प्रत्यवायस्य परीहारकृते किमु ? ॥ ३ ॥
अपारकरुणापूरात् किं वा ?, किंवा स्वभावतः ? ।
एकादशैवमेते स्युः प्रकाराः परदुस्सहाः ॥ ४ ॥

अर्थात् क्या महादेवजी जो सृष्टि बनाते है सो अपनी यथारुचि बनाते है ? । या कर्म से परतन्त्र होकर बनाते है ? । वा अपने

को धर्म हो इसलिये ? या अपनी क्रीडा के लिये ? या प्राणियोंको निग्रह और अनुग्रह करने के लिये ? या अपने को सुख होवे इसलिये, या अपने दुःखका नाश करनेके लिये ? या अपने पापका क्षयके लिये ? या अपने स्वभाव से इस सृष्टिका रचना करते हैं ?. यह हमारा एकादश विकल्प शास्त्रिजीका अलिविलासिको विलापि बना देगा—

जायेत भौरस्त्यविकल्पनायां
कदाचिदन्यादृगपि त्रिलोकी ।
न नाम नैयत्यनिमित्तमस्य
किंचिद् विरूपाक्षरुचेः समस्ति ॥ १ ॥
करोत्ययं वां यदि कर्मतन्त्रः
स्वतन्त्रतैवास्य तदा कथं स्यात् ? ।
सखे ! स्वतन्त्रत्वमिदं हि येषां
परानपेक्षैव सदा प्रवृत्तिः ॥ २ ॥
कर्मण्यपेक्षस्य च कर्तृताया-
मीशस्य युक्ता न खलु प्रवृत्तिः ।
कर्मैव यस्मादखिलत्रिलोकीं
करिष्यते चित्रविपाकपात्रम् ॥ ३ ॥
नाऽचेतनं कर्म करोति कार्य-

मप्रेरितं चेदिह चेतनेन ।
यथा मृदित्येतदपास्यमान-
माकर्णनीयं पुरतः सकर्णैः ॥ ४ ॥
तृतीयकल्पे कृतकृत्यभावः
कथं भवेद् भूतपतेः कथंचित् ? ।
प्रयोजनं तस्य तथाविधस्य
धर्मादिकं हन्त ! विरुध्यते यत् ॥ ५ ॥
अथाऽपि शम्भुर्जगतां विधाने
प्रवर्तते क्रीडनकौतुकेन ।
कथं भवेत् तर्हि स वीतरागः
सखे ! प्रमत्ताऽर्भकमण्डलीव ? ॥ ६ ॥
विनिग्रहाऽनुग्रहसाधनाय
प्रवर्तते चेद् गिरिशस्तदानीम् ।
विरागता द्वेषविमुक्तता वा
तथाविधस्वामिवदस्य न स्यात् ॥ ७ ॥
उत्पत्तये न च सुखस्य तथा प्रवृत्तिः
शम्भोर्यतः सुखगुणोऽत्र न सम्मतस्ते ।
स स्वीकृतो दशगुणेश्वरवादिभिर्यै-
स्तैरप्यसावुपगतो बत ! नित्य एव ॥ ८

एतस्य दुःखं न भवद्भिरिष्टं
न प्रत्यवायोऽपि कदाचनाऽपि ।
दुःखादिभेदत्रितयं न वक्तुं
युक्तं ततो यौगधुरन्धरस्य ॥ ९ ॥
पुण्यकारुण्यपीयूषपूरेणाऽत्यन्तपूरितः ।
प्रवर्तते जगत्सर्गे भर्ग इत्यपि भङ्गुरम् ॥ १० ॥

यतः—

क्षुद्रग्रामे निवासः क्वचिदपि सदने रौद्रदारिद्र्यमुद्रा
जाया दुर्दर्शकाया कटुरटनपटुः पुत्रिकाणां सवित्री ।
दुःस्वामिप्रेष्यभावो भवति भवभृतामत्र येषां वतैतान्
शम्भुर्दुःखैकदग्धान् सृजति यदि तदा स्यात्कृपा कीदृगस्य ?

अथ धर्ममधर्ममङ्गभाजां
सचिवं कार्यविधावपेक्षमाणः ।
सुखमसुखमिहार्पयद् गिरीशस्त-
दवरमुपरि निषेधनादमुष्य ॥ १२ ॥
स्वभाव एवैष पिनाकपाणेः
प्रवर्तते विश्वविधौ यदेवम् ।
स्वभाव एवैष रविर्जगन्ति
प्रकाशयत्येष यदित्ययुक्तम् ॥ १३ ॥

एवं हीश्वरसंविदो विफलता तस्माद् निसर्गाद् निजात्
किं मा भूद् जगतां प्रवर्तनविधिर्निश्चेतनानामपि ।
तच्चेषां परिकल्पयन्ति किमधिष्ठातारमेते शिवं
व्यर्थे वस्तुनि युज्यते मतिमतां किं पक्षपातः क्वचित् ? ॥१४॥

निश्चेतनानां जगतां प्रवृत्तौ
कार्यं कथं स्याद् नियतप्रदेशे ? ।
जातेऽपि कार्ये विरतिश्च न स्याद्
इत्येतदप्येति न युक्तिवीथीम् ॥ १५ ॥

स्वभाववादाश्रयणप्रसादा-
देवंविधानां कुविकल्पनानाम् ।
नास्ति प्रसङ्गः कथमन्यथा स्याद्
नायं सुधादीधितिशेखरेऽपि ? ॥ १६ ॥

यह हमारे एकादश विकल्प में से यदि शास्त्रीजी प्रथम विकल्प को स्वीकृत करें, तो सृष्टि कभी न कभी दूसरी रीतिसे होनी चाहिये, याने ब्राह्मणकी स्त्रीको मूँछ और डाढी आनी चाहिये, और ब्राह्मणको स्तन भी होना चाहिये, क्योंकि हमेशा समान, नियमित सृष्टि होने में महादेवजी को कोई निमित्त नहीं है ॥१॥ यदि मी० गंगाधरजी कहै की महादेवजी कर्मसे परतन्त्र होकर सृष्टिको रचते है. पाठकगण ! देखिये महादेवजीकी स्वतन्त्रता, कोई तो चेतन से पराधीन होता है,

परन्तु महादेवजी तो जडरूप जो कर्मसमूह, उसके वश होकर कार्य करते है, तब भी स्वतन्त्र कहलाते है, यह स्वतन्त्रता दक्षिण देशकी है. मै मी० गंगाधरजी से कहता हूँ की सखे ! उसका ही नाम स्वातन्त्र्य है कि जहा कोई की भी अपेक्षा न की जावे, और भी हमारे शास्त्रीजी ईश्वर को कर्मपरतन्त्र न मानकर केवल सकर्मक आत्मा ही यह सब सृष्टिका प्रवाहरूप से रचयिता है, ऐसा माने तो कोई भी दूषण देखनेमे नही आता है, फिर क्यों ईश्वर को बीच में अन्तर्गडु कि तरह शास्त्रीजी मानते है? यदि शास्त्रीजी इस दलील को पेश करें, की कर्म जड होनेसे उससे सहकृत आत्मा एक भी सपूर्ण नियमित कार्य नहीं कर सकता है, तो यह बात सविस्तर सयुक्तिक आगे खण्डित की जावेगी इसलिये पाठक महाशय सावधानता से देख लें, और भी जडसहकृत चेतन नियमित कार्य नहि करसकता है, यह बात कहना सर्व वर्तमान व्यवहार का अपलाप करना है ॥ २ ॥ यदि शास्त्रीजी कहें कि 'अपनेको धर्म हो' इस लिये शिशिर ऋतु में भी प्रातःकाल महादेवजी अपनी प्रिया पार्वती की शय्या को छोडकर कुम्भकार की तरह यह ससार की रचना में लगते है, तो यह बात भी [illegible] थूक की समान है. क्योंकि आप (न्यायदर्शन) श्रीमहादेवजी को कृतकृत्य मानते है, और वह ही कृतकृत्य कहा जा सकता है कि जो किसी कार्य करने में प्रवृत्त न होवे, परन्तु आपके गिरि-

जापति की तो कृतकृत्यता भी विलक्षण है जब महादेव बाबा कृत-कृत्य ठहरे तो उनको धर्म करने से क्या मतलब ? ॥४॥ यदि पण्डि-तजी कहें की महादेवजी पार्वती के मान से खिन्न होकर अपनी मौजके लिये यह सब कारवाई करते है तो धन्य है आपके महादेवजी को, जो पार्वती के पैरोंमें भी अपना सिर झूकाने को भी तत्पर हैं और यदि महादेव इस ससार को क्रीडासे करते है तो फिर उसकी वीतरागता कहां रही ?, वीतरागी होकर सामान्य जीव भी क्रीडा नहि करता है तो वीतराग होने पर भी महादेवजी छोटे बच्चे की तरह खेल करने लगे तब तो महादेव की तरह क्रीडा करने पर भी सब वीतराग कहलावैंगे ॥५॥ और यदि शास्त्रीजी कहै की प्राणियों को निग्रह और अनुग्रह करने के लिये यह सब तकलीफ महादेवजी उठाते है, तब भी महादेव जी प्रजापालक राजा की तरह कभी वीतराग और वीतद्वेष नहीं हो सकते, और यह नियम तो स्वानुभवसिद्ध है कि जो कार्य करने में आता है उसके आगे कर्ता को भी उस कार्य की तरह परिणत होना चाहिये, तो जब महादेवजी कहीं भी अनुग्रह करेंगे तब वे सरागी कहे जायँगे और कहीं निग्रह करें तो वे सद्वेष होजाते है, यदि निग्रह अग्रनुह करने पर भी जो महादेवजी को ईश्वर का टाइटल दिया जावे तो हमारे निग्रह, अनुग्रह के कर्ता महाराजा पञ्चम जार्ज को भी साक्षात् ईश्वर माननेमें क्या हरज है ? ॥६॥ यदि पण्डितजी फरमावें कि अपने

को सुख हो इस लिये, अपना प्रत्यवाय ( पाप ) नष्ट हो इस लिये, और अपना होनहार जो प्रत्यवाय उसके नाश के लिये भी महादेवजी इस जगतको पैदा करते है तो यह कथन भी शपथश्रद्धेय है, क्योंकि ईश्वर में तो नित्य ही सुख रहता है तो फिर महादेव क्यों सुख के लिये यत्न करेंगे, और विचारे भोले महादेव को प्रत्यवाय भी माननेमें नहीं आता है तो फिर वे अपना प्रत्यवायके नाश के लिये क्यों उद्यत होंगे ॥ ७ ॥ यदि शास्त्रीजी कहै कि अपूर्व अनुकम्पा से महादेवजीने यह जगत बनाया है, यह कथन भी वृथा है, यदि महादेव करुणासे जगत बनाते तो यह कभी न होता कि एक दरिद्री, एक धनी, एक सुरूपी एक कुरूपी, एक विद्वान्, एक पागल, एक देव, और एक दानव होता, यदि शास्त्रीजी कहै कि प्राणियोंके धर्म और अधर्म के बराबर उनको महादेवजी फल देते है, महाशय! देखिये ऐसा मानने में द्वितीय श्लोक में दिखाई हुई बराबर ईश्वर की स्वतन्त्रता नष्ट हो जायगी और एक मामूली कुलीकी श्रेणिमें महादेवजी का नम्बर लग जायगा. जैसे कि ( सापेक्षोऽसमर्थः ) याने जो कोई भी कार्य में किसी का अपेक्षा रक्खे तो वह असमर्थ, पराधीन कहलाता है वैसे ही धर्म और अधर्म सापेक्ष कार्य करनेवाला महादेव कहां से स्वतन्त्र होगा ? ॥ ८ ॥

अब शास्त्रीजी परेशान होकर अन्तिम पक्षको स्वीकारते हैं की महा-

देवजीका जगत् बनानेका स्वभाव ही है, यदि केवल महादेवका स्वभाव मानने पर यह सब संसार हो सकता है तब महादेवजीको सर्वज्ञ, व्यापक और नित्य न मानना चाहिये, क्योंकि सर्वज्ञ, व्यापक और नित्य न होनेपर भी महादेव अपने स्वभाव से ही इस संसार चक्रको घुमावेगा, हम तो बिचारे के सुख के लिये मी. गंगाधर जी को कहते है की महादेवजी की तरह सकर्मक आत्मा में अपने कर्म का फल पाने का, और यह सृष्टिको चलाने का स्वभाव मान ले और महादेवजी को तो पार्वती के चरणरेणुका स्पर्शसुख लेनेमें अन्तराय न करें, और मी० गंगाधरजीने जो पूर्वमें कुतर्क दिखलाये हैं कि कर्म जड होनेसे उससे सहकृत आत्मा कुच्छभी नहीं कर सकता है, तो वह कुविकल्प स्वभाववादमें नहीं चल सकता. जैसे लोहचुम्बक जड होनेपर भी निज स्वभावसे दूरस्थितभी लोहाको खींचता है, दूरबीन और खुरबीन यह दोनो यन्त्र जड काचके बने हुए है तब भी उससे सहकृत पुरुष दूरकी बस्तुको और सूक्ष्म पदार्थ को भी प्रत्यक्ष करलेता है, फोनोग्राफ जडहोने पर भी सब तरहके शव्द, सबतरहकी भाषाको बोल सकता है, ज्यादा क्या कहैं, परन्तु सकर्मक जीव, विना जड एक कदम भी नहीं दे सकता है. इसलिये सकर्मक आत्माका पूर्वोक्त स्वभाव मानने में कोई भी हानि नहीं आती, तो बिचारे बूढे महादेवजी को क्यों सताते हो? और जैन-

दर्शन केवल सकर्मक जीवको ही कर्ता मानता है वैसाही नहीं है, परन्तु हर कोई कार्य करनेमें पुरुषार्थ, कर्म काल नियति, स्वभाव यह पांच कारणों की भी जरूरत मानता है यदि इस पाच कारणों में से एक भी न हो तो पुरुष अपनी अङ्गुली तक को भी हिला नहीं सकता. इसलिये स्वभाववादमें इन पांचो कारणोंसे सृष्टि प्रवाह होना असंभवित नहीं है, परन्तु यह पांच कारणभी विना जीव, कुछ नहि करसकते इसलिये जैनदर्शन में जीवको ही कर्ता, भोक्ता मानते हैं. बस, इससे पाठक गणको जरूर विदित हुआ होगा कि मी-गंगाधरजीका सृष्टिकर्ताके विषयमें जो जो कुच्छ वक्तव्य था वह सब कैसा निर्युक्तिक और तुच्छ था. अभी तो इस विषयको में यहा ही खतम करता हुआ आगे मी-गंगाधरजी की खबर लेता हुँ ॥

और भी वे साहब अपनी महामहोपाध्यायता प्रकट करते हुए आत्म व्यापकत्वमें पूर्वपक्ष दिखलाते है—— ( पूर्वपक्ष )

देहाद् बहिर्नहि सुखादि कदापि दृष्टं
तेनाऽस्तु देहपरिमाणक एव जीवः ।
बन्धोऽस्य सम्भवति देहमितत्व एव
मोक्षोऽपि वा स्वतनुयोगवियोगभेदात् ॥ ३१ ॥
तस्मिन् विभौ तु सतताऽखिलकाययोगा-
दापद्यते सततबन्धनदुष्प्रसङ्गः ।

देहान् मृषेति मनुषे यदि तर्हि मोक्षे
सिद्धे मुधा किमनुतिष्ठसि साधनानि ? ॥ ३२ ॥
अस्मन्मते तनुमितो निजपुण्य-पाप-
देहादिभारभृदपारभवाब्धिमग्नः ।
सम्यक्चरित्र-मति-दर्शनलुप्तभारो
जीवः प्रयात्यनिशमूर्ध्वमियं विमुक्तिः ॥ ३३ ॥

अर्थात् सुख, दु ख, ज्ञान प्रभृति आत्मीयगुण शरीर में ही दिखाई पडते है, और किसीने भी पूर्वोक्त गुण देह के बहार नहीं देखे, इसलिये यह बात साफ सबूत होती है कि जिसका गुण जहां है, वह भी वहा ही रहता है, याने आत्मा सर्वव्यापी नहीं है किन्तु देहव्यापी याने जितना बडा शरीर है, उत्तना ही परिणाम आत्माका है, और जिस शरीर में आत्मसंयोग है उसीसे उसका बन्ध और मुक्ति है ॥ ३१ ॥ यदि कोई आत्माको सर्वव्यापी माने तो वह आत्मा सर्व शरीर से संयुक्त होनेसे उसको सदैव बन्धन प्रसङ्ग होगा और यदि सब शरीरको मिथ्या माने तो मोक्ष स्वयं सिद्ध है, फिर मोक्ष के लिये कोइ भी अनुष्ठान क्यों करना ? ॥३२॥ हमारें मतसे आत्मा शरीरपरिमाणी है, और पुण्य पापके भारसे लिप्त है. जब वह सम्यग् ज्ञान, दशर्न, चारित्र को पाता है तब उसकी ऊर्ध्वगति होती है वहही विमुक्ति ( मोक्ष ) है ॥ ३३ ॥

अब आपही उत्तर पक्षको प्रकट करते हैं—

जीवस्त्वयैव कृतहान्य-ऽकृतागमाभ्यां
भीतेन नित्य उदितोऽस्य तनूमितत्वे ।
मातङ्ग-कीटवपुषोरनयोः शरीर-
व्यत्यास आपतति संभवपूर्त्यभावः ॥ ४२ ॥
संकोच-विस्तृतिकथाऽत्र वृथा तथात्वे-
ऽस्यापद्यतेऽवयविताऽथ विनाशिता च ।
क्वापीक्ष्यतेऽवयविनोरुभयोर्न चैक-
देशस्थितिस्तदलमेभिरसत्प्रलापैः ॥ ४३ ॥
कस्मात् तपःक्षतसवासनकर्मजालो
जीवः प्रयात्युपरि किं भयमत्र वासे ? ।
कर्मस्वसत्स्विह परत्र च नास्ति बन्धः
कर्मस्थितौ तु गगनेऽप्यनिवार्य एषः ॥ ४४ ॥

तुमने ( जैनोंने ) कृतहानि, अकृतागम दोषोंसे भय पाकर आत्माको नित्य माना है, और यदि उसको तुम तनुमात्र ( शरीर परिमाणी ) मानोगे तो हाथीका और कीटका शरीरका व्यत्यास होगा याने हस्तिका शरीर में रहा हुआ जीव कीटके शरीर में कैसे जायगा !, कीटके शरीरमें रहा हुआ जीव हस्ति के शरीर में कैसे :गा ! ॥४२॥ यदि तुम (जैन) सकोच ( समेटना ) और विकाश

(फैलना) आत्मा में मानोगे, तो वह अवयवि होनेसे विनाशी मानना पडेगा, और दो अवयवि तो कभी एक देशमे ठहर नहीं सकते, इसलिये ऐसा झूठा प्रलाप मत करो कि आत्मा व्यापक नहीं है ॥४३॥ और जब आत्मा निष्कर्मा होता है तब जैनीयोंके मत में वह उंचा चला जाता है, क्या इधर रहने में उसको कुच्छ भय है !, जो आत्मा निष्कर्मा है तो उसको कहिं भी रहने में हरज नहीं हैं, और आत्मा सकर्मक है तो ऊपर जानेसे भी क्या हुआ ? ॥ ४४ ॥

इस उत्तर पक्ष में जो शास्त्रीजीने आत्मा का शरीर परिमाणत्वका खण्डन, आत्मव्यापकत्वका मण्डन किया है वह भी भ्रममूलक है, क्योंकि शास्त्रीजीने जो आपत्तियाँ आत्माका शरीर परिमाणमें दी है वे सब झूठी है, जो शास्त्रीजी कहते है कि जीव अपरिणामी कूटस्थ नित्य है यह अनुभव, प्रमाण और वर्तमान विज्ञान से विरुद्ध है. वर्तमान विज्ञान ( सायन्स ) यह ही सिद्ध करता है कि दुनिया में कोइ भी चीज केवल नित्य या अनित्य नहीं है. किन्तु सब पदार्थ नित्य, अनित्य उभय स्वरूप हैं यदि आत्मा को या कोई पदार्थको अपरिणामी नित्य माना जाय तो वह अपरिणामी कूटस्थ नित्य पदार्थ कभी एक भी क्रिया नहीं कर सकता. देखिये—

वस्तुनस्तावदर्थक्रियाकारित्वं लक्षणम् , तच्चैकान्तनित्याऽनित्यपक्षयोर्न घटते, अप्रच्युताऽनुत्पन्नास्थिरैकरूपो हि नित्यः,

स च क्रमेणार्थक्रियां कुर्वीत, अक्रमेण वा ?, अन्योऽन्यव्यवच्छेदरूपाणां प्रकारान्तरासम्भवात् । तत्र न तावत् क्रमेण, स हि कालान्तरभाविनीः क्रियाः प्रथमक्रियाकाल एव प्रसह्य कुर्यात्; समर्थस्य कालक्षेपाऽयोगात् । कालक्षेपिणो वाऽसामर्थ्यप्राप्तेः । समर्थोऽपि तत्तत्सहकारिसमवधाने तं तमर्थं करोतीति चेत्; न तर्हि तस्य सामर्थ्यम्; अपरसहकारिसापेक्षवृत्तित्वात्; सापेक्षमसमर्थम्, इति न्यायात् ।

न तेन सहकारिणोऽपेक्ष्यन्ते; अपि तु कार्यमेव सहकारिष्वसत्स्वभवत् तानपेक्षत इति चेत्; तत् किं स भावोऽसमर्थः समर्थो वा ? । समर्थश्चेत्, किं सहकारिमुखप्रेक्षणदीनानि तान्युपेक्षते ?, न पुनर्झटिति घटयति । ननु समर्थमपि वीजम्–इलाजलानिलादिसहकारिसहितमेवाङ्कुरं करोति, नान्यथा । तत् किं तस्य सहकारिभिः किञ्चिदुपक्रियेत, न वा ? । यदि नोपक्रियेत, तदा सहकारिसन्निधानात् प्रागिव, किं न तदाऽप्यर्थक्रियायामुदास्ते ? । उपक्रियेत चेत् सः, तर्हि तैरुपकारोऽभिन्नो भिन्नो वा क्रियत इति वाच्यम् ? । अभेदे स एव क्रियते । इति लाभमिच्छतो मूलक्षतिरायाता, कृतकत्वेन तस्यानित्यत्वाऽऽपत्तेः ।

भेदे तु स कथं तस्योपकारः ?, किं न सह्य-विन्ध्यादेर-

पि ? । तत्संबन्धात् तस्यायमिति चेत् । उपकार्योपकारयोः कः सम्बन्धः ? । न तावत् संयोगः; द्रव्ययोरेव तस्य भावात्; अत्र तु उपकार्यं द्रव्यम्, उपकारश्च क्रियेति न संयोगः। नापि समवायः; तस्यैकत्वात्—व्यापकत्वाच्च प्रत्यासत्तिविप्रकर्षाभावेन सर्वत्र तुल्यत्वाद् न नियतैः सम्बन्धिभिः सम्बन्धो युक्तः । नियतसंबन्धिसंबन्धे चाङ्गीक्रियमाणे तत्कृत उपकारोऽस्य समवायस्याभ्युपगन्तव्यः । तथा च सति उपकारस्य भेदाऽभेदकल्पना तदवस्थैव । उपकारस्य समवायादभेदे, समवाय एव कृतः स्यात् । भेदे, पुनरपि समवायस्य न नियतसम्बन्धिसंबन्धत्वम् । तन्नैकान्तनित्यो भावः क्रमेणार्थक्रियां कुरुते ।

सब दर्शनकारोने वस्तुका लक्षण अर्थक्रियाकारित्व माना है, यह लक्षण कूटस्थ और अपरिणामि आत्मा में जा नहीं सकता. कूटस्थ और अपरिणामि वह कहा जा सकता है जो कभी नष्ट नहीं होता हो, जो कभी उत्पन्न नहीं होता हो, और जिसका एकही स्थिर ही रूप हो, यद्यपि ऐसा पदार्थ जगत में एक भी नहीं है यह बात आजकाल के नये विज्ञान ( सायन्स ) विद्याविशारदोने भी जगत को प्रत्यक्ष कराई है तब भी "तुष्यतु दुर्जनः" इस न्याय से एक आत्मा को हम ऐसा कूटस्थ अपरिणामी नित्य माने तो वह एक

भी व्यापार को नहीं कर सकता. मैं पूछता हूँ कि कूटस्थ अपरिणामी आत्मा अपने व्यापार को क्रम से करेगा ?, या युगपत् करेगा ?,. क्योंकि विना क्रम और अक्रम दूसरा कोई भी उपाय नहीं है कि जिससे क्रिया हो सके. यदि महाशयजी कहें की क्रम से व्यापार करता है, तो यह नहीं हो सकता, क्योंकि जब वह आत्मा कूटस्थ, अपरिणामी नित्य है तो उसको व्यापार करने में किसी की अपेक्षा नहीं है याने वह स्वय समर्थ है, तो कालान्तर में होनेवाली जो क्रियाए है उनको भी एक ही काल में करने में समर्थ होना चाहिये, अन्यथा वह असमर्थ होनेपर अनित्य हो जायगा. अब शास्त्रिजी यदि फिर कहें की वह आत्मा किसीकी अपेक्षा नहीं रखता है, किन्तु होनेवाला जो कार्य है सो विना सहकारी नहीं होता है, तब मुझे कहना चाहिये की वह आत्मा पदार्थ समर्थ है ?, या असमर्थ है ?, यदि समर्थ है, तो वह उस कार्य को क्यों सहकारी की अपेक्षा रखने देता है ?, क्यों शीघ्र पैदा नहीं करता है ?, फिर शास्त्रिजी उच्चारे की क्या समर्थ भी सहकारी की अपेक्षा नहि रखता है ?, अवश्य रखता है, जैसे वृक्ष को पैदा करनेवाला बीज समर्थ होनेपर भी पृथ्वी, जल, वायु और तापकी अपेक्षा रखता है, इसी तरह यह समर्थ भी आत्मा व्यापार करने में सहकारी की अपेक्षा है, उससे वह उस वीजकी तरह असमर्थ नहीं कहा जायगा.

तब हम यह पूछते हैं कि क्या वह सहकारीगण उस आत्मा का कुछ उपकार करते है, या नहि करते हैं ?. यदि नहि करते है, तो जब वह सहकारी हाजिर नहीं था तब वह आत्मा अर्थक्रिया नहीं करता था, वैसे ही सहकारीगण सेवा में उपस्थित होने पर भी क्यों अर्थक्रिया करेगा ?. अब शास्त्रिजी कहें की सहकारी उसको उपकार करते हैं, तो वह सहकारी कृत उपकार आत्मासे भिन्न है, या अभिन्न है ?, यदि वह उपकार को अभिन्न माना जाय तो जैसे क्रियमाण उपकार अनित्य है, उसी तरह तदभिन्न आत्मा भी अनित्य हो जायगा, इसीसे लाभ होनेकी चेष्टा करते हुए भी आपने अपने लाभ को नष्ट किया. यदि क्रियमाण उपकार और उपकार्य आत्माको भेद माने तो वह उपकार उसी आत्मा को है ऐसा ज्ञान कैसे होगा ?. यह उपकार और किसीका क्यों नहीं ?, इसमें क्या प्रमाण है ?, यदि शास्त्रीजी कहें की उपकार और उपकार्य को परस्पर समवाय नामक संबन्ध है, जिससे 'तस्यैवायमुपकारः' यह ज्ञान स्पष्ट होगा, तब मैं यही कहता हूं की समवाय मानने पर भी वह ही दोष आवेगा, क्योंकि समवाय भी एक खपुष्प तुल्य पदार्थ है, और वह एक, व्यापक होने से ( उसीसे ) उसका संबन्ध सर्वत्र होने से यह नियम नहीं हो सकता है कि यह उसका ही उपकार है. और कोई समवाय पदार्थ ही नहीं है, क्योंकि जैसे समवायत्व समवाय में स्व-

